# मङ्गलकोष की भूमिका ॥

वन्दि प्रथम परमात्मा कारण करना जोय । ग्रन्थकारके अर्थमांझ करै अनुग्रह सोय ॥ १ ॥
सिधिदाता गुणगण विमल सुमति बढ़ावनहार । करता हरता पालका तासुचरण आधार ॥ २ ॥
गुरुज्ञाता वाणी विशद सुमति समृद्धि सदाहिं । करिप्रणामतनमनवचनकरौं कोषचितचाहिं ॥३॥
ईशासन विधु मुनि नयन धरा फरवरीमास । संवतविक्रमर्कोपचंपनभमहिनपसविलास॥४॥
आलँद महल सदद्मन पैंतेपुर चटशाल । कोषरच्योलखिग्रन्थबहुशामनशब्दजंजाल॥५॥

जानना चाहिये कि यह आधीन मतिमन्द मङ्गलीलाल कायस्थ श्रीवास्तव सरहीग्राम ज़िलअ शाहजहांपुर का निवासी १५ मई सन् १८५४ ई० संरिश्तहतालीम में कि २३ वर्षके अनुमान हुये नौकर है और अब मुख्य पाठक अर्थात् अफ़्सर मुदर्रिस मदर्सह पैंतेपुर प्रदेश सीतापुर का है कुछकालसे हिन्दीभाषा के कोष के खोज में यत्न करताथा और बहुधा कोष फ़ारसीभाषा आदि मिलित दृष्टिआये जिनसे कुछ प्रयोजन हिन्दीभाषा के विद्यार्थियों का नहीं निकलसक्ता कोई ग्रन्थ हिन्दीभाषा का ऐसा दृष्टिगोचर न हुआ जिसकी सहायता से हिन्दी भाषानुरागी विद्यार्थी रामायण आदि ग्रन्थों में संस्कृत भाषादि शब्दों का अर्थ शिक्षककी कृपा बिना विचार करलेते, यद्यपि बहुतेरे ग्रन्थ नाममाला आदि भाषापद्य में पायेगये तथापि वे सब निरनुप्रास अर्थात् बेरदीफ़ हैं उनमें भी शब्दार्थ शीघ्रता से नहीं मिलता है जबतक समस्त पुस्तक मुखाग्र न हो, इसलिये आधीन ने निम्न लिखित पुस्तकों और बहुत अन्य भाषाग्रन्थों के शब्द जो देखे और स्मृत थे इकट्ठा करना आरम्भकिया कि जिसमें सामान्य भाषा विद्यार्थियों को लाभ हो और जब बहुत से शब्द सार्थ इकट्ठा

होगये तब श्रीमन्निखिलसुखसंमान विराजमान विमल धार्मिकानेकसुरसमाज समाम सामन्तोपहारीकृत कनकमय गजाश्व शब्दायित द्वारदेश प्रोद्दण्ड प्रचण्डाखण्ड विपक्षबल प्रोद्भटभटसमूहसंकर्त्तन निर्द्दयातिशय तीक्ष्णधार सहायीकृत खड्ग दिग्विजयी विनोदानन्दित महाभूताधिप शिव श्रीयुत कालिन् ब्रौनिंग साहब एम.ए. अवधदेशीय पाठशालाध्यक्ष वीरेशकी आज्ञानुकूल वर्णमाला के अक्षरानुहारि निज शिष्य सीताराम और हरदेवबख्श की सहायता पाकर सानुप्रास करके मंगलकोप नाम रख-उक्त साहब वीरेश साहसी की प्रतिष्ठित प्रति[illegible] में निवेदन किया, तब साहब सुजान गुणखानने दृष्टिगोचरकर आज्ञादी कि यह पुस्तक और अधिक कीजावे और सहायता के निमित्त हिन्दीकोप कृपा किया और एक ग्रन्थ तसलीसुल्लुगात द्वितीयभाग जिसमें भाषा शब्दोंकी फ़ारसीभाषा लिखी है हस्तामलक हुआ फिर सन् १८७२ ईसवी में यह कोप और अधिक कियागया परन्तु इसी अवसर में उक्त पाठशालाध्यक्ष वीरेश की नागपुर प्रदेश यात्रा से ग्रन्थकार के मनोरथ हृदय के हृदयमेंही रहगये थे कि दैवयोग से हमलोगों के आनन्ददायी स्वस्ति श्रीमदुद्दाम गुणगणग्राम विस्फुरत्कमल मुख भरत विशदीकृतानेक संगीत प्रकारास्मदीय विद्याप्रचाराग्रणीय गुणिजनजेगीयमान यशोदानन्दकन्दकर्म्म पराक्रम श्रवण रसास्वादानन्दार्थि मनोभिलषित विविध पदार्थ दानसंसक्त मानस श्रीयुत जान. सी. न्यस्फ़ील्ड साहब एम. ए. पूर्व्वोक्त, नागपुरगामी के स्थानपर अवधदेशीय पाठशालाओं के डैरेक्टर पब्लिक इन्स्ट्रक्शन् वीरेश नियत होय ब्रह्मलोक से सुशोभित हुये और ग्रन्थ को कृपाकटाक्ष से अवलोकन करतेही आधीन के

परिश्रम सफल करनेके हेतु सकलकलाध्यक्ष मुन्शी नवलकिशोर वर्म्म के मुद्रालय में सीसाक्षरों से मुद्रित होने के लिये आज्ञादी अब यह ग्रन्थ अतिसावधानता से छपकर श्रीमहाशय की अनुमति से तय्यार हुआ इस कारण सम्पूर्ण विद्वानों की उत्तम सेवा में निवेदन है कि जिस शब्दकी लिपि वा अर्थ आदि में रंचक विभेद वा अशुद्धता पावें उसको कृपादृष्टि से शुद्ध करलेवें मेरी मूर्खतापर ध्यान न देवें क्योंकि इस अज्ञानमूर्त्तिने पूर्व्वोक्त साहब वीरेश पराक्रमी की अभिज्ञता देख अपनी मूढ़ता विदित की॥

## यथा सोरठा॥

साहब पाय प्रवीन सब जनावत विज्ञता। पन्नी कर्माधीन मब पावन संसार मह॥ १॥
जापर गुणगण चक्र लखि भागन भयमूढ़ता। यथा लेखि शशिबिम्ब तम नहिं आवत निरदही॥ २॥

## दोहा॥

अतिप्रवीण साहब चतुर नितप्रति करत समोद। श्रीउविर विज्ञानमय छपरा छर्यो चहुँकोद॥ ३॥

## सवैया छन्द॥

कीरति सोहत देशविदेश प्रसिद्ध महागुण ज्ञान बड़ाई।
साहब कालिन मौलिंगयो रवि देखिगई बुधि रेनि पराई॥
मूढ़स्तगापि अबूझ निशाकर मन्द रहे मन ठाम छिपाई।
ज्ञान गुणादि सरोज प्रफुल्लित वक्त सरोवर देत दिखाई॥ ४॥

## दोहा॥

विद्यमान कीरति विमल करि पण्डित मनुहारि। धन्यवाद भाषत सबै आदरदानि विचारि॥ ५॥
सुनि अभिज्ञता स्वामिकी चितउछाह अधिकान। रच्योकोषमगलसुरुचि निजमलललिसमान॥ ६॥
श्रीकालिन्मौलिंग जू गमन राजपुरहि कीन। कोष छपनकी आस तब मनसा में तजिदीन॥ ७॥
ग्रन्थ रचत जो श्रम कियो जायहु भा बेकाम। दैवयोग मे तुरतही सगी तासु पुनि साम॥ ८॥
करुणालय ताही समय विद्याश्रय गुणराशि। नैसफान्डसाहब यहां आये सुयशप्रकाशि॥ ९॥
भे डैरेक्टर अवर पै विद्याकेरि प्रचारि। पानवीचजनु उन्निसा सबकहँ लीन उबारि॥ १०॥
गुणगाहक धनदायकहि रंके में निज वेश। जायदिखायहुनिजप्रमुहि तासुशरणहरिपेश॥ ११॥

**अ०** अव्य० देवनागरी वर्णमाला का प्रथम अक्षर जिस शब्द के प्रथम में इसका सम्बन्ध होता है उसका अर्थ उलटा होजाता है यथा अकारण अर्थात् कारणरहित अरु स्वरादि शब्द के पहिले जब आवे तब अन् होजाता है यथा अनन्त अर्थात् अन्त ।

**अंकवार०** ना० स्त्री० गोदी, कौला ।

**अंगरखा०** ना० पु० पहिरने का वस्त्रविशेष ।

**अंगिया०** ना० स्त्री० चोली, वस्त्रविशेष ।

**अंगीठी०** ना० स्त्री० पात्र, जिसमें आग रखते हैं ।

**अंगूठी०** ना० स्त्री० जो आभूषण अंगुली में पहिनते हैं ।

**अंगोछा०** ना० पु० देह पोछने का वस्त्र, रूमाल ।

**अंत०** ना० पु० अन्त, समाप्ति, पूरा ।

**अंतर०** ना० पु० अन्तर, फरक ।

**अंतर्गति०** ना० स्त्री० भीतरी चाल ।

**अंतरिक्ष०** } ना० पु० अन्न ।
**अंतरीक्ष०** } ऊपर की जगह ।

**अंतर्यामी०** गु० अन्तर्यामी, जो दिलमें रहे यह शब्द ईश्वरके लिये है ।

**अन्तर्धान०** गु० अन्तर्धान, छिपजाना, गुप्तहोना ।

**अंत पट०** ना० पु० भीतर का वस्त्र ।

**अंधाकुँआ०** } ना० पु० कुआ, जो कूड़ाआदि
**अंधकूप०** } से भरगया हो ।

**अन्धेर०** ना० पु० अन्याय, उपद्रव ।

**अन्धकार०** गु० अंधेरा ।

**अम्ब०** ना० पु० आम ।

**अम्बर०** ना० पु० आकाश, कपड़ा ।

**अंबारी०** ना० स्त्री० हौदा जो हाथीपर रखते हैं ।

**अंश०** ना० पु० भाग, हिस्सा दर्जा जो ६९ 1/2 मील का होता है ।

**अंशी०** गु० भागी अर्थात् हिस्सेदार ।

**अंशु०** ना० पु० किरण ।

**अंशुमती०** ना० स्त्री० शालपर्णी ।

**अंशुमान्०** ना० पु० सूर्य, सूर्यवंशी राजा वि० ।

**अंशुमाली०** ना० पु० सूर्य, चन्द्रमा ।

**अंस०** ना० पु० कंधा ।

**अऊत०** ना० पु० निर्वंशी, बिन ब्याहा ।

**अनृण०** गु० उद्धार, बेबाक ।

**अकच्छ०** गु० नंगा, मेहरा, वस्त्ररहित ।

**अकधड़क०** गु० बेलटके, बेधड़क ।

**अकथ०** } गु० जो कहनेके योग्य न हो
**अकथनीय०** } जो वर्णनरहित होवे ।
**अकथ्य०** }

**अकनि०** अ० क्रि० सुनिके, रामायणे यथा (सुनत नचावहिं कुँवर वर अकनि मृदंग निशान)।

**अकम्पन०** ना० पु० राक्षसविशेष, कम्परहित ।

**अकर्कश०** गु० कामल, नरम ।

**अकर्म०** ना० पु० अपराध, कुकर्म ।

**अकर्मक०** गु० कर्मरहित धातु ना० क्रिया अर्थात् जो कर्त्ता की राशि में होवे ।

**अकर्मण्य०** गु० निकम्मा, बेकाम ।

**अकलंक०** } गु० निर्दोष, बेदाग ।
**अकलंकित०** }

**अकल्याण०** गु० कल्याणरहित, अमंगल ।

**अकवार०** ना० स्त्री० अकवार ।

**अकस०** ना० स्त्री० वैर, अदावत ।

**अकस्मात्०** अव्य० अचानक, निमित्तहीन ।

**अकाज०** ना० पु० कामका विनाश, खराबी ।

**अकाम०** ना० पु० व्यर्थ, निष्फल, कामहीन ।

**अकारण०** ना० पु० निमित्तहीन, बेमतलब, बेसबब ।

**अकारथ०** गु० व्यर्थ, निष्फल ।

**अकारान्त०** गु० जिसशब्दके अन्तमें अकार होवे ।

**अकाल०** ना० पु० दुर्भिक्ष, कुसमय, कहत ।

**अकालफल०** ना० पु० कुसमय के फल, बेमौसिम की वस्तु, दुर्भिक्ष की वस्तु वा फल ।

**अकालमृत्यु०** ना० पु० कुसमय में मरना, थोड़े में मरना, बे मौत मरना ।

अकाश० ना० पु० आकाश, प्रकाशहीन।
अकिञ्चन० गु० कंगाल, कछ पास नहीं, केवल भगवान् भरोसे।
अक्रिय० गु० कुछ नहीं करता, करनेके योग्य न होवे।
अकुण्ठ० गु० तीक्ष्ण, तेज, निनाशरहित।
अकुताना० अ० क्रि० उबना, घबड़ाना।
अकुताही० गु० उबै, घबरावै।
अकुल० गु० कछ जाति नहीं, नीचघराना, ना० पु० विशेष ईश्वर।
अकुलाना० अ० क्रि० व्याकुल होना, घबड़ाना।
अकुलीन० } अकुलीना० } गु० पामर, कुलहीन, नीच।
अकेल० } अकेलो० } गु० दुखी, एकही।
अक्रूर० ना० पु० श्रीकृष्णके दनी के चचा, गु० जिसका अन्त करण कोमल हो।
अखण्ड० गु० समस्त, सम्पूर्ण, खण्डहीन।
अखर्व० गु० समस्त, बहुत।
अखल० गु० अखिल, ना० पु० देवता, सुर।
अखाड़ा० } अखारा० } ना० पु० जहां मल्लयुद्ध होताहै, अथाई।
अखिल० गु० समस्त, सम्पूर्ण, बिल्कुल।
अखेट० ना० स्त्री० मृगया, शिकार।
अखयवट } अखयवृक्ष } ना० पु० अक्षयवृक्ष।
अख्याति० ना० स्त्री० अपयश, अयश, बदनामी।
अग० ना० पु० पर्वत, अगम्य, जहां जा न सके।
अगम० } अगम्य० } गु० जहां जाय न सके, जो बूझने के योग्य नहीं।
अगर० ना० पु० सुगन्धिप्रसिद्ध।
अगस्त० ना० पु० वृक्षविशेष।
अगस्ति० } अगस्त्य० } ना० पु० मुनिविशेष जिन्होंने समुद्र को सुखा दिया था।
अगणित० गु० बहुत, जो गिना न जावे, बेहिसाब।

अगवानी० ना० स्त्री० आगे जाकर लेना, पेशवाई।
अगहन० ना० पु० नवयें महीना का नाम।
अगाऊ० अव्य० पहिले से, आगे।
अगाध० गु० अथाह, अत्यन्त गम्भीर।
अगार० ना० पु० घर, आगे।
अगास० ना० पु० अपराध, दोष, नाममालाया, अथ अगास हेलन अहित औगुण जो कछु पीग।
अगुवा० ना० पु० मार्ग दिखानेवाला, सन्देशी, आगे चलनेहारा, प्रधान, चौधरी।
अगुण० गु० अवगुण, गुणहीन, ना० पु० ईश्वर।
अगुरु० ना० पु० जिसका गुरु नहीं, नीच, ह्रस्व।
अगूढ़० गु० सुगम, जो गूढ़ नहीं।
अगूढ़गन्धा० ना० स्त्री० हींग।
अगोचर० गु० अदृश्य, अलख, अव्यय।
अगोटना० } अगारना० } स० क्रि० घेरलेना, रखना।
अगौनी० ना० स्त्री० अगवानी।
अग्नि० ना० पु० आगि, अगुआ।
अग्निका० ना० स्त्री० कठिहारी।
अग्निजिह्वा० ना० पु० देवता।
अग्निपाली० ना० स्त्री० सीता, दुर्गा।
अग्निमन्थ० ना० पु० अरणी।
अग्निमुखी० } अग्निवक्त्र० } ना० पु० भिलवा वृक्ष।
अग्निवल्लभ० ना० पु० शाल, राल।
अग्निशिखा० ना० स्त्री० केसर, जाफरान।
अग्निसंस्कार० ना० पु० दाह देना, मृतक को जलाना या उसके हेतु क्रियाविशेष।
अग्निहोत्री० ना० पु० अग्नि पूजनेहारा, ब्राह्मण जातिविशेष।
अग्र० ना० पु० मध्य, आगे, प्रथमभाग।
अग्रगण्य० गु० जो पहिले होवे, या गिनाजावे।

**अग्रगामी०** गु० आगे चलनेहारा, पेशरा।

**अग्रज०** गु० जो पहिले प्रकट हुआ होवे, बड़ा।

**अग्रता०** } **अग्रत्व०** } ना० स्त्री० पु० अगुआपन, ना० पु० पेशवाई।

**अग्रशोची०** ना० पु० गु० पहिले सोचनेवाला, प्रथमही समझनेहारा, दूर अंदेश।

**अग्रसर०** गु० वा० पु० मुखिया, प्रधान, पेशरा, आगे चलनेहारा, सरदार।

**अग्रहायण०** ना० पु० अगहन।

**अघ०** ना० पु० पाप, दोष, गुनाह, अघासुर दैत्य।

**अघटित०** गु० अयोग्य, जो पूरा न पड़े।

**अघाई०** गु० पूरी, भरी।

**अघाना०** अ० क्रि० अफरना, आसूदह होना गु० सन्तुष्ट, धनवान्।

**अघारि०** ना० पु० श्रीकृष्णचन्द्रजी।

**अघासुर०** ना० पु० दैत्यविशेष, जिसको श्री कृष्णचन्द्रने वध किया था।

**अघी०** गु० पापी, दोषी।

**अघोर०** ना० पु० मैनाक, अपूर्व, शिवकृत मन्त्र, धर्मविशेष, श्रीमहादेवजी।

**अघोरपन्थ०** ना० पु० धर्मविशेष।

**अघोरपन्थी०** } **अघोरी०** } ना० पु० जो अघोरपथका सेवन करे, मलादिसंयुक्त, सर्वभक्षी।

**अघ्न०** गु० मारनेहारा, ना० पु० मारण, हनन।

**अंक०** ना० पु० अक्षर, गोदी, कनिया, चिह्न, सङ्ख्या, गिनती के नव अक्षर, निशानी।

**अंकदुन०** ना० पु० दुःख, पीड़ा, ग्मनाला, (बिछुरन्द्रे न अरु अन्कदुन गहन वृजिनं अघनाउ)।

**अङ्कना०** अ० क्रि० मोल ठहरना, परीक्षित होना।

**अङ्काना०** स० क्रि० मोल ठहराना, सौंपना।

**अङ्कित०** गु० चिह्न किया गया, लिखित, परीक्षित।

**अंकुर०** ना० पु० बीज बोने से जो अँखुआ पहिले निकलता है।

**अङ्कुश०** ना० पु० आंकुसी जिस से महावत हाथी को मारता है।

**अङ्कोल०** ना० पु० आंकप्रसिद्ध।

**अङ्ग०** ना० पु० अवयव, शरीर, देह।

**अगद०** ना० पु० बालिका पुत्र, भूषण, बाजूबन्द।

**अगदा०** ना० स्त्री० नाम चन्द्रमा की एक कला का, वा शरीर की दाता।

**अगन०** ना० पु० आगन, सहन।

**अगना०** ना० स्त्री० पत्नी, जोरू, स्त्री, आगन।

**अगवना०** उ० क्रि० सहना, गँवारा करना।

**अंगराग०** ना० पु० उबटन, केसर चन्दनादि का शरीर विषे मर्दन।

**अंगारक०** ना० पु० मङ्गल, अङ्गारा, पोदा।

**अंगाङ्गिभाव०** ना० पु० शरीर के अवयवों का सम्बन्ध।

**अंगिरा०** ना० पु० मुनिविशेष, बृहस्पति जी के पिता।

**अंगीकार०** ना० पु० स्वीकार, कबूल, मञ्जूर।

**अगुल०** ना० पु० आगुल।

**अगुली०** ना० स्त्री० हाथ का अवयव।

**अंगुष्ठ०** } **अगुष्ठा०** } ना० पु० अंगूठा।

**अगूठा०** ना० पु० अंगुष्ठ।

**अंगूठी०** ना० स्त्री० अंगूठी, मुंदरी।

**अंगेठी०** ना० स्त्री० अंगीठी।

**अचगरी०** ना० स्त्री० अनुचित, अकरकर्म, अगनिलासे, यथा—सुनि मदरि निज सुतकी करनी। करत अचगरी जात न बरनी॥

**अचम्भा०** } **अचम्भव०** } **अचरज०** } ना० पु० आश्चर्य, तअज्जुब।

अचल० गु० जो चल नहीं सक्ता ना० पु० पर्वतादि।

अचला० ना० स्त्री० पृथ्वी धर्ती।

अचानक० अव्य० अकस्मात् एकाएक ना० पु० कलकत्ता के निकट नगरविशेष।

अचानचक० अव्य० अकस्मात्, नागहान।

अचाना० स० क्रि० भोजन करके मुखधोना।

अचार० ना० पु० आम इत्यादि का जो बनता है और आचार।

अचिन्त० गु० चिन्तारहित, निधड़क।

अचूक० गु० जो न चूके ठीक।

अचेत० गु० संज्ञारहित बेहोश, मूर्छित।

अच्छत० ना० पु० अक्षत धानरहित।

अच्छा० गु० भला सुडौल सुन्दर।

अच्युत० गु० स्थिर, अचलविशेष ईश्वर।

अच्युताग्रज० ना० पु० श्रीबलदेवजी।

अछेह० गु० बहुत, बिहारीलालप्रमाणतिकाया धरे रूप गुणको गरब फिरै अछेह उछाह।

अज० अव्य० आज, अब, ना० पु० ब्रह्म बकरा ईश्वर, शिव, यौवन और आभरण गु० जो पैदा न होवे वा उपजा किसीसे न हो।

अजगर० ना० पु० बड़ा सांप, अजदहा सांप।

अजगुत० गु० अद्भुत अनायत।

अजगन्धा० ना० स्त्री० बबरीपौधा।

अजन्म० गु० जिसका जन्म न होय।

अजय० गु० जयरहित जो जीता न जावे ना० स्त्री० वीरभूमि ज़िले की नदीविशेष।

अजया० ना० स्त्री० अजा।

अजर० गु० जरारहित अर्थात् जो बूढ़ा न हो ना० पु० देवता।

अजलोक० ना० पु० ब्रह्मलोक अजलोक।

अजवीथी० ना० स्त्री० रुपहरी जो रातमें घने तारागणा की आकाशमें दीखपड़ती है।

अजहु० अव्य० अबभी अभी।

अजा० ना० स्त्री० बकरी माया।

अजात० गु० जन्मरहित, जो न उपजा।

अजातअरि०
अजातरिपु० } ना० पु० राजा युधिष्ठिर।

अजान० गु० अज्ञान, मूर्ख, नादान।

अजामिल०
अजामाल० } ना० पु० नाम एक मनुष्य का जिसका जी नारायण कहके मरा और मुक्ति पाई।

अजित०
अजीत० } गु० जो जीता न जासके, ईश्वर।

अजिन० ना० पु० सिंहइत्यादि का चर्म जो ब्रह्मचारीलोग बिछाते हैं।

अजिर० ना० पु० आंगन सहन।

अजीर्ण० ना० पु० कुपच, बाई बादी।

अजौं० अव्य० अबतक, अभी।

अज्झल० ना० पु० अच् और हल अर्थात् स्वर और व्यञ्जन।

अञ्चल० ना० पु० आंचल अचला वस्त्रका अन्त।

अञ्जन० ना० पु० काजल, सुरमा।

अञ्जलि०
अञ्जली० } ना० स्त्री० दोनों हाथका संपुट।

अञ्जि० नि० अंजन लगाकर।

अञ्जित० गु० अंजन अर्थात् सुरमा लगाये।

अटक० ना० स्त्री० रोक, प्रतिबन्ध सिन्धुनदी।

अटकना० अ० क्रि० रुकना, लगना।

अटकल० ना० स्त्री० अनुमान, प्रमाण अन्दाज।

अटकलना० स० क्रि० ताकना बूझना जाचना।

अटका० ना० पु० जगन्नाथ जीमें प्रसाद पकाने का पात्र वा प्रसाद।

अटकाना० स० क्रि० रोकना ठहराना।

अटकाव० ना० पु० रोक, प्रतिबन्ध।

अटखेल० गु० खिलाड़ चंचल।

अटखेली० ना० स्त्री० खिलाड़पन, चंचलाहट।

अटन० म० क्रि० फिरना, घूमना, ना० पु०ऊपर की कोठरी।
अटना० अ० क्रि० समाना, भरजाना, फिरना।
अटपट० गु० उलट, पुलट० गोल बात।
अटपटी० गु० अशोच, अनरीति।
अटल० गु० पूरा, दृढ़, अचल, जो न टरै।
अटवी० ना० पु० वन, जंगल।
अटा० } ना० स्त्री० ऊपरकी कोठरी,
अटारी० } कोठा।
अटाला० ना० पु० ढेर, सामग्री।
अटूट० गु० जो टूट न सके।
अटेक० गु० जो टेकरहित हो, सहाराबिना।
अटेरन० ना० पु० फेंटी, चरखी, घोड़े को चक्कर देनेका स्थान।
अटेरना० स० क्रि० फेंटी बनाना, घोड़े को चक्कर देना।
अटेरि० ना० पु० नगरविशेष।
अटोक० गु० टोक बिन, अबेड़।
अट्टहास० ना० पु० ठट्ठा मार के हँसना।
अट्टालिका० ना० स्त्री० अटारी।
अठतालीस० गु० चालीस और आठ ४८।
अठतीस० गु० तीस और आठ ३८।
अठवारा० ना० पु० आठवाँ दिन, सप्ताह।
अठसठ० गु० साठि और आठ ६८।
अठहत्तर० गु० सत्तर और आठ ७८।
अठाईस० गु० बीस और आठ २८।
अठानवे० गु० नव्वे और आठ ९८।
अठारह० गु० दश और आठ १८।
अठासी० गु० अस्सी और आठ ८८।
अठेल० गु० जो ठेला न जावे।
अड० ना० स्त्री० झगड़ा, विरोध, हट।
अडंग० ना० पु० मंडी अर्थात् दिसावरकी वस्तु का उतार, गु० झगड़ालू, टरो।
अड़ना० अ० क्रि० रुकना, हठकरना।
अडूसा० ना० पु० वांसा अर्थात् औषधवि०।
अडोल० गु० जो न डुले, अटल।
अणि० ना० स्त्री० मोनी, अनी, नोक।
अणिमा० ना० स्त्री० अन्तर्द्धान होने की शक्ति सिद्धिविशेष।
अणु० ना० अत्यन्त सूक्ष्म वस्तु।
अण्ड० ना० पु० अंडा, आंडा।
अण्डकोष० ना० पु० अण्डकटाह।
अण्डज० ना० पु० गु० जो अण्ड से उपजे।
अण्डा० ना० पु० अण्ड० रेण्ड।
अण्डाकार० } गु० अण्डे के डौल।
अण्डाकृति० }
अतनु० ना० पु० कामदेव, शरीररहित।
अतर्क० गु० जो तर्करहित है, बेदलील।
अतर्क्य० गु० जो लखा न जावे, बेदलील।
अतल० ना० पु० सात पातालों में से एक।
अतलस्पर्श० गु० अथाह, अगाध।
अतसी० ना० स्त्री० अलसी, जिसका तेल निकालते हैं।
अति० अव्य० जिस शब्द के प्रथम इसका मेल होताहै उसका अर्थ अधिक लिया जाता है यथा, अतिसुन्दर अर्थात् अधिकसुन्दर।
अतिकण्टक० ना० पु० जवासा।
अतिकाल० ना० पु० अबेर।
अतिकाय० ना० पु० रावणका पुत्र।
अतिकुचै० अ० क्रि० समिटै, सकुचै, भूलै, रामचन्द्रिकायां, यथा कंपै वर वाणी डगै उर डीठि त्वचा तिकुचै सकुचै मतिवेली।
अतिगुहा० ना० स्त्री० शालपर्णी औषध।
अतिचंचुल० ना० पु० लाल अरण्ड।
अतिजिह्वा० ना० स्त्री० कलिहारी।
अतिथ० } ना० पु० यात्री, पाहुन, संन्यासी।
अतिथि० }
अतिपराक्रम० ना० पु० बड़ा प्रताप।
अतिपान० ना० पु० अधिक मदिराका पीना।
अतिपार्श्व० गु० बहुत निकट।

अतिरंडिका॰ ना॰ स्त्री॰ ऊंधाहोली, औषध।

अतिरसा॰ ना॰ स्त्री॰ रास्ना, औषध।

अतिरिक्त॰ गु॰ अतिशय, अधिक।

अतिवक्ता॰ गु॰ बहुवादी, जो बहुत बके।

अतिबला॰ स्त्री बलका औषध।

अतिविकट॰ गु॰ बहुत दुर्गम, जिस हाथी में अवगुण हो।

अतिवृष्टि॰ ना॰ स्त्री॰ बहुत वर्षा।

अतिव्ययक गु॰ उड़ाऊ, बहुत खर्च कर्त्ता।

अतिव्याप्ति॰ गु॰ स्त्री॰ अलक्ष्य में लक्षण का गमन।

अतिशय॰ गु॰ बहुत, अधिक।

अतिशात गु॰ बहुत शीत।

अतिसार॰ ना॰ पु॰ पेचीसा, संग्रहणी।

अतिस्थूल॰ गु॰ बहुत भारी।

अतीत॰ गु॰ होचुका, व्यतीत, रहित।

अतीस॰ ना॰ पु॰ औषधविशेष।

अतीसार॰ ना॰ पु॰ अतिसार।

अतुल॰ } गु॰ जो तोला नहीं गया, जो
अतुलित॰ } तोलने के योग्य नहीं, बहुत।
अतोल॰ }

अत्यंशु॰ ना॰ पु॰ सूरज।

अत्यन्त॰ गु॰ अतिशय, बहुत।

अत्यन्तसुन्दर॰ गु॰ बहुत सुन्दर।

अत्यल्पतर॰ गु॰ बहुतही थोड़ा।

अत्यावश्यक॰ गु॰ बहुत आवश्यक, बहुतजरूरी, जिसके बिना निबाह न होसके।

अत्युग्र॰ गु॰ बहुत कठिन ना॰ पु॰ हींग।

अत्युत्तम॰ गु॰ बहुत अच्छा।

अत्युत्तमा॰ ना॰ स्त्री॰ मुल्यअसरा।

अथ॰ अव्य॰ अनन्तर, आरम्भ, उपरान्त।

अथर्वण॰ ना॰ पु॰ नाम चतुर्थवेदका।

अथवा॰ अव्य॰ वा, या, प्रकारान्तर, किंवा।

अथाई॰ ना॰ स्त्री॰ बैठकका स्थान, समूह, चौपाई।

अथान॰ गु॰ अचार, खटाई, बेठिकाने।

अथाह॰ गु॰ गम्भीर, अपार, गहरा, ना॰ पु॰ लोह।

अदत्त॰ गु॰ जो नहीं दिया गया, देनेके योग्य नहीं है।

अदत्ता॰ गु॰ स्त्री॰ अविवाहिता।

अदर्शन॰ ना॰ पु॰ दर्शनाभाव गु॰ लुप्त, अगोचर।

अदवायन॰ ना॰ स्त्री॰ पांइती की रस्सी।

अदाता॰ } गु॰ लीचड़, अनदेना।
अदानी॰ }

अदिति॰ ना॰ स्त्री॰ कश्यप की स्त्री, देवमाता

अदिष्ट॰ ना॰ पु॰ विपत्ति, भाग्य, कर्म।

अदृश्य॰ गु॰ जो देखा न जावे, अगोचर।

अदेय॰ गु॰ जो देने के योग्य नहीं।

अदेय॰ गु॰ देय जो देने के योग्य न होवे।

अद्धी॰ ना॰ स्त्री॰ दमड़ी का आधा, कपड़ाविशेष।

अद्भुत॰ गु॰ अनोखा, अजायब।

अद्य॰ अव्य॰ आज।

अद्यापि॰ अव्य॰ अबतक।

अद्रक॰ ना॰ स्त्री॰ अदरक, कन्दविशेष।

अद्रि॰ ना॰ पु॰ पर्वत।

अद्वितीय॰ } गु॰ जिसके समान दूसरा नहीं,
अद्वैत॰ } गु॰ एकता-लासानी, भेदरहित

अध॰ अव्य॰ नीचे ना॰ स्त्री॰ ऊगा औषध

अधकपाली॰ ना॰ स्त्री॰ आधासीसी अर्थात् आधेशिर की पीड़ा।

अधगो॰ ना॰ स्त्री॰ गुदा, शंका करने की इन्द्रि

अधन॰ } गु॰ कंगाल, गरीब।
अधनी॰ }

अधवर॰ अव्य, आधी दूर अर्थात् मध्य।

अधम॰ गु॰ नीच, कुत्सित, धर्मरहित।

अधमाधम॰ गु॰ अतिनीच।

अधर॰ ना॰ पु॰ नीचे का होंठ, ओष्ठ, अन्तर गु॰ मध्य।

अधरबुद्धि० गु० नासमझ नादान।
अधरामृत० ना० पु० होठोंमें की मिठास।
अधर्म० ना० पु० पाप, अधेर, अन्याय, अन्याय, धर्मरहित।
अधर्मी० गु० अन्यायी, पापी।
अधि० अव्य० जिस शब्द के प्रथम में इसका संयोग होताहै उसका अर्थ साहिब या मालिक या हाकिम का होता है यथा नगराधि अर्थात् नगर का मालिक।
अधिक० गु० बहुत।
अधिकता० ना० स्त्री० } ना० पु० बहुतात।
अधिकत्व० ना० पु० }
अधिकरण० ना० पु० सातवां कारकविशेष।
अधिककोण० ना० पु० कोन जो समकोण से अधिक हो।
अधिकाई० ना० स्त्री० बढ़ती, सरसाई, बहुतात।
अधिकाना० स० क्रि० अधिकतरना, बढ़ाना।
अधिकार० ना० पु० पदवी, ओहदा, योग्यता, स्वामित्व, राज्य, बर्षांती।
अधिकारी० गु० पाने योग्य स्वामी, पुजारी, परखा।
अधिकार्द्धि० गु० बहुत सम्पदा।
अधिकृत० ना० पु० नियुक्त, देखनेवाला। जाचनेवाला, पदाधिकार।
अधिप० ना० पु० नायक, मालिक, राजनीति प्रतिपालक, या प्रजापालक।
अधिपति० ना० पु० अधिप।
अधिवास० ना० पु० निवास, सुगन्ध।
अधिभू० ना० पु० नायक, स्वामी, मालिक।
अधिमास० ना० पु० लोंद, मलमास।
अधियाना० स० क्रि० आधाकरना।
अधिराज० ना० पु० महाराज, राजाधिराज।
अधिरूढ० ना० पु० सवार, असवार।
अधीन० गु० वशीभूत, आज्ञाकारी।
अधीनता० ना० स्त्री० आधीनता, पराय, दूसरे के इख्तियार में रहना।

अधीर० गु० उतावल, धीरजरहित, व्याकुल, चचल।
अधीरता० ना० स्त्री० उतावली, व्याकुलता।
अधीश० ना० पु० स्वामी, मालिक।
अधूरा० गु० अधरा, अधबना।
अधेड़० गु० आधा आयुर्दाय व्यतीत भई।
अधेला० ना० पु० पैसेका आधा।
अधेली० ना० स्त्री० रुपया या मुहरका आधा।
अधो० ना० पु० नरक, नीचे।
अधोबन्धन० ना० पु० जेरबन्द नीचेका बन्धनविशेष।
अधोमुख० गु० शिर झुकाये वा शिर नीचे और पाव ऊपर किये हुए।
अधोयोनि० गु० नीचयोनि।
अधोलोक० ना० पु० पाताल, नरक।
अध्ययन० ना० पु० पाठ पढ़ना, सीखना।
अध्यक्ष० ना० पु० स्वामी, प्रधान, मालिक।
अध्यात्म० ना० पु० आत्मज्ञान, ईश्वरविचार।
अध्यापक० ना० पु० पाठपढ़ानेहारा, शिक्षक।
अध्यापन० ना० पु० पाठ पढ़ाना।
अध्याय० ना० पु० पाठ, पर्व, प्रकरण, काण्ड, बाब, हिस्सा।
अध्याहार० ना० पु० वाक्य को पूरा करने के निमित्त बाहर से शब्द लेआना।
अध्याहृत० गु० अध्याहार कियागया शब्द।
अध्वग० } गु० बटोही, राही, मुसाफिर।
अध्वनी० }
अध्वा० ना० स्त्री० राह, मार्ग, बाट।
अन० अव्य० निषेधार्थ शब्द, नहीं।
अनख० ना० पु० दुःख।
अनखाई० गु० क्रोध भरा झगड़ालू।
अनखाना० अ० क्रि० क्रोधित होना, उदास होना।
अनगढ़० गु० अनघड़, अनमिला, जो वस्तु बनाई न गई हो।
अनगढ़ा० गु० अनघड़।

**अनगढ़ी०** ना० स्त्री० अनगढ़।
**अनगणित०** गु० जो गिना नहीं वा गिना न जासके वा हिसाब में न आवे।
**अनघ०** गु० निष्पाप, निर्दोष, बेगुनाह।
**अनंग०** ना० पु० कामदेव, रामाजनर, गु० देहरहित जो तन में न होवे।
**अनजाना०** गु० बिना पहिचाना।
**अनट०** ना० स्त्री० गांठ।
**अनत०** अव्य० अन्यत्र, और स्थान में।
**अनधन०** ना० पु० सम्पत्ति वा लक्ष्मी अर्थात् अनधनामा लक्ष्मी।
**अनंत०** गु० जिसका अन्त नहीं वा भाद्र शुक्ल चतुर्दशी को जो सूत में १४ ग्रंथि देकर पूजते हैं और बाहुपर बांधते हैं बहुत० ना० पु० ब्रह्मा, आकाश, विष्णु जी, शेष जी, लक्ष्मण जी।
**अनंतकाल०** गु० बहुत दिन।
**अनंतर०** ना० पु० अव्यय, समीप, पीछे, दूसरा, अन्तररहित।
**अनन्ता०** ना० स्त्री० धरती, अनन्ता।
**अनन्य०** गु० एक मात्र, एक भरोसे।
**अनपढ़ा०** गु० मूर्ख, अनपढ़ा, अज्ञानी।
**अनपायन०** गु० अचल, दृढ़।
**अनबूझ०** गु० जो समझा न जावे।
**अनमन०** }
**अनमना०** } गु० बावरा, उदास, बेदिल।
**अनमिल०** गु० मैलरहित, नादुरुस्त।
**अनमिष०** गु० समय, बिना मिस, बेउज्र।
**अनमेल०** गु० अनमिल।
**अनमैल०** गु० मैलरहित, उज्ज्वल, साफ़।
**अनमोल०** गु० जिसका मोल नहीं अर्थात् जो बहुत अपूर्व है।
**अनायास०** गु० बिना परिश्रम, बेमिहनत।
**अनरस०** ना० पु० रसरहित, झगड़ा, फीका, मित्रों में अनबनाव।
**अनरीति०** ना० स्त्री० कुचालि, असन्मान, अनादर।
**अनर्गल०** गु० निर्दोष, स्वेच्छक।
**अनर्घ०** गु० अपूर्व, अमूल्य।
**अनर्थ०** गु० अर्थहीन, अनुचित, बेमतलब।
**अनर्थक०** गु० निष्प्रयोजन, निष्कारण, झूठा।
**अनल०** ना० पु० पावक, अग्नि, आग।
**अनलपक्ष०** ना० पु० पक्षी विशेष जो सर्वदा आकाश में उड़ा करता है और जब ईश्वरेच्छा से उस के अंडे होते हैं तो अण्डे को आकाश से छोड़ देता है और वह अण्डा पृथ्वी पर पहुँचने के पहिलेही मार्ग में फूटकर बच्चा बन जाता है और उड़ने लगता है और अपने माता पिता का स्मरण कर ऊपर लौट जाता है, (यथा विचारमालायाम्) अनल पक्ष को बेटुवा निरेउ धरणि परराय। बहु मलीन यह लीन है मिल्यो तासु को धाय।
**अनवकाश०** ना० पु० अवकाशरहित।
**अनवट०** ना० पु० भूषणविशेष जो स्त्रिया पाउं के अंगूठे में पहनती हैं।
**अनवस्थित०** गु० बेठिकाने, रग रग की।
**अनशन०** ना पु० उपवास, लंघन।
**अनश्वर०** गु० जिसका नाश न हो, जो न मिटे।
**अनसीखा०** गु० अनपढ़ा, अज्ञानी।
**अनसुनीकरना०** अ० क्रि० अनाकानी करना।
**अनसूया०** ना० स्त्री० अत्रिमुनि की पत्नी।
**अनहित०** गु० स्नेहरहित, शत्रु, बैर, बुराई।
**अनहोना०** गु० असम्भव, जो होनहार नहीं।
**अनाकुट०** ना० पु० वृक्ष, पेड़।
**अनाचार०** ना० पु० कुचाल, आचाररहित।
**अनाज०** ना० पु० अन्न, गल्ला।
**अनाजक०** ना० पु० कालाअगर।
**अनाड़ी०** गु० अदेमल, निर्गुणी, नातसिमा।
**अनाथ०** गु० दुःखी, जिसका कोई रक्षक न हो, यथा विधवा, पिताहीन पुत्र।

अनादर० ना० पु० अपमान, तिरस्कार।
अनादि० गु० जिसकी आदि न हो, यथा ईश्वर।
अनामय० गु० रोगरहित, निर्दोष।
अनामिका० ना० स्त्री० तीसरी अंगुली।
अनायास० ना० पु० सहजबिना, निरुपाय।
अनावृष्टि० ना० स्त्री० सूखा, पानी न बरसे।
अनाश्रम० गु० बिनघरका, बिना ठिकाने और चारों आश्रमरहित।
अनाहत० गु० वह शब्द जो ब्रह्माण्ड में अखण्ड होता है, ना० पु० वस्त्रविशेष।
अनिरुद्ध० ना० पु० श्रीकृष्णचन्द्र का पोता।
अनिर्वचनीय० } गु० जो कहने के योग्य
अनिर्वाच्य० } नहीं है।
अनिल० ना० पु० पवन, वायु, हवा।
अनिश्चित० पु० जो निश्चय नहीं कियागया।
अनिश्चितता० ना० स्त्री० जिसका निश्चय नहीं है उसकी स्थिति।
अनिष्ट० गु० अप्रिय, अरुचि।
अनी० ना० स्त्री० सेना, बरछी तीर बाण आदि की नोक।
अनीक० ना० पु० झण्डा, ना०स्त्री० सेन, समूह।
अनीकिनी० ना० स्त्री० सेना, फौज।
अनीति० ना० स्त्री० कुचाल, अन्याय।
अनीश० ना० पु० ईशरहित, जीव।
अनीह० गु० चेष्टारहित, तृष्णारहित।
अनु० अव्य० यह जिस शब्द के प्रथम में संयुक्त होता है उसका अर्थ, कभी पुनः कभी सादृश्य, कभी निषेध, कभी संग, कभी पीछे, कभी समीप का होता है।
अनुकम्पा० ना० स्त्री० कृपा, दया, रहम, मेहरबानी।
अनुकरण० ना० पु० किसी के पीछे काम करना, किसीकी प्रति वा नकल करना।
अनुक्त० गु० जो उक्त नहीं, ना० पु० दृष्टान्त।
अनुक्रम० ना० पु० क्रमसे, परिपाटी, रीति।
अनुक्रोश० ना० स्त्री० दया, कृपा, रहम।
अनुकारी० ना० पु० नौकर, सेवक।
अनुकूल० गु० प्रसन्न, सहायक, व्याधिहीन।
अनुख० ना० पु० आलस, बुराई।
अनुखाल० ना० पु० किसी नदी का एक भाग किसी देश में प्रविष्ट हो थोड़ी दूर और भेद न करे उसका नाम अर्थात् छोटाखाल।
अनुग० गु० सेवक वा सेवकिन, पीछे चलैया।
अनुगत० ना० पु० आश्रित।
अनुग्रह० ना० पु० कृपा, दया, मेहरबानी।
अनुगामी० गु० सेवक, पीछे चलनेहारा।
अनुचर० ना० पु० साथी, सहचर, दास, सेवक।
अनुचरी० ना० स्त्री० दासी, सेवकिन।
अनुचित० गु० अयोग्य, जो वाजिब न हो।
अनुज० ना० पु० छोटाभाई।
अनुजा० ना० स्त्री० छोटीबहिन।
अनुत्तर० गु० उत्तरहीन, महाजन, श्रेष्ठ।
अनुताप० ना० पु० पश्चात्ताप, शोच।
अनुतारा० ना० पु० तारे के पीछेका तारा
अनुदिन० ना० पु० प्रतिदिन, नित्यप्रति।
अनुनासिक० ना० पु० जो नासिकासे निकले।
अनुपल० ना० पु० पलका साठिवां भाग।
अनुपस्थित० गु० जो उपस्थित न होवे।
अनुपान० ना० पु० औषध आदि के साथ और जो कुछ मिलाय के पीते हैं।
अनुप्रास० ना० पु० समान जाति के वर्णों से रचितपद, समूह, रदीफ़।
अनुभव० ना० पु० मानसज्ञान, अटकल, विचार, ध्यान।
अनुभूति० ना० व्याकरण के आचार्य का नाम है जिन्होंने सारस्वत बनाई और अपने चित्त के स्थिर निश्चय को भी कहते हैं, जिसका पर्याय अनुभव है।
अनुभाव० ना० पु० महिमा, बड़ाई।
अनुभूत० गु० चीन्हा, जो मनमें जानागया है।
अनुमति० ना० स्त्री० अनुज्ञा, आज्ञा, सम्मति, सलाह।

अनुमरण० ना० पु० एक चिता में निजपुरुष शरीर का दहन सती होना।
अनुमान० ना० पु० अटकल युक्ति से जो निश्चय होवे।
अनुमति० गु० विचारा गया।
अनुमोदन० ना० पु० प्रशंसा या बड़ाई करना।
अनुयायी० गु० पीछे आनेवाला सेवक।
अनुरक्त० गु० मग्न रत मस्त।
अनुराग० ना० पु० स्नेह प्रीति थोड़ा लोहा।
अनुरागी० गु० प्रियतम प्रेमी।
अनुराधा० ना० स्त्री० सत्रहवां नक्षत्र।
अनुरूप० गु० सदृश समान तुल्य।
अनुरूपक० गु० समान देखनेवाला प्रतिमा।
अनुरोध० गु० अपेक्षा उपरोध रोक मनोभिलाष अनुरूप होना।
अनुरोधी० गु० विरोधी।
अनुलाप० ना० पु० दुःखित बार्त्ता।
अनुग्रह० ना० पु० कृपाप्रदान।
अनुवाद० ना० पु० पन कथन, वाक्य पद करना हठ करना।
अनुशयना० ना० स्त्री० नायिकाविशेष।
अनुशाखा० ना० स्त्री० शाखा की शाखा प्रशाखा।
अनुशासन० ना० पु० आज्ञा हुक्म।
अनुसंधान० ना० पु० कामना पीछे लगाना।
अनुसरना० अ० क्रि० पीछे चलना या आना।
अनुसार० ना० पु० सदृश तुल्य अनुरूप होना अथवा अनुरूप मुताबिक।
अनुस्वार० ना० पु० बिन्दु जो अक्षर के मस्तक पर रहते हैं।
अनुहर० ना० पु० तुल्य अनुहार।
अनुहरण० ना० पु० उठाना उठालना।
अनुहार } गु० तुल्य सदृश समान,
अनुहारि० } गम्य।
अनुपम० }
अनुपमा० } गु० उपमारहित अर्थात् सब से भला एकता बानीर।
अनूप० }

अनूठा० गु० अपूर्व निराला, नया अनोखा
अनूठा० गु० मन विलक्षण।
अनृत० ना० पु० झूठ मिथ्या।
अनेक० गु० बहुत एक से अधिक।
अनेकवर्णात्मक० गु० जिस शब्द में एकसे अधिक वर्ण हों।
अनैसी० ना० स्त्री० अनुचित कुदृष्टि।
अनैसे० गु० कुदृष्टि मन्दुदृष्टि रामायणे यथा (अजहुँ अनुज तव चितव अनैस)
अनौपधि० गु० जिसकी औषधि नहीं साध्य
अन्त० ना० पु० समाप्ति शेषभाग सीमा दूसरा जाड़ा अ०य० निदान।
अन्तक० ना० पु० काल, यमराज।
अन्तकाल० ना० पु० मरने का समय।
अन्तःकरण० ना० पु० मन बुद्धि चित्त और अहंकार।
अन्तःकोण० ना० पु० भीतर का कोना।
अन्तःपाती० गु० अन्तर्गत भीतर।
अन्तःपुर० ना० पु० घर जिसमें रानी आदि स्त्रियां रहती हैं।
अन्तःसम्पात० ना० पु० भीतर छूना।
अन्तड़ी० ना० स्त्री० आंत।
अन्तर० अव्य० बीच पक्ष ना० पु० भीतर, समय भेद हृदय।
अन्तरंग० ना० पु० आत्मीय अपना।
अन्तर्हित० गु० छिपजाना गायब होना।
अन्तरा० ना० पु० गीत के पहिले पदका छोड़के जो पद हैं अथवा मध्य बाहिर।
अन्तरापत्ति० ना० पु० गर्भ।
अन्तरित० गु० छिपना गायब होना।
अन्तरिया० ना० पु० तिजारी ज्वरविशेष।
अन्तरीप० ना० स्त्री० टापू धरती की नोक जो समुद्र में चलागई हो।
अन्तर्वेद० ना० पु० देश जो गंगा यमुना के मध्य में है।
अन्तस्थ० गु० बीच में रहनेवाला अक्षर।

अतावली० ना० स्त्री० अंत।
अंतिम० गु० अन्तका।
अंतेवासी० ना० पु० पीछे रहनेवाला, दूररहने वाला शिष्य।
अन्त्य० गु० अन्तका, पिछला।
अन्त्यज० ना० पु० धोबी, चमार, नट, बरट, किरात, मेद, भिल्ल, पीछे उपजा, नीचजाति।
अंत्याक्षर० ना० पु० अन्तका अक्षर।
अंध० गु० अंधा।
अंधक० ना० पु० दैत्यविशेष जो सदाशिव से लडा था और मारागया।
अंधकरन्ध०ना० पु० दैत्यविशेष।
अंधकरिपु० ना० पु० श्रीमहादेवजी।
अंधकार० ना० पु० अंधेरा।
अंधकारि० ना० पु० श्रीमहादेवजी।
अंधला० गु० अंधा।
अंधसुत० ना० पु० दुर्योधनादि सो १००।
अंधा० गु० नेत्रहीन।
अन्न० ना० पु० पक्व ओदनादि, अनाज।
अन्नकूट० } ना० पु० अन्नका ढेर लगाना।
अन्नपर्वत० } हिन्दुओंमें त्योहार दीवालीके दूसरे दिन होता है।
अन्नप्राशन० ना० पु० बालक को पांचवें या छठेमास खीर चटाना, माड चाटना।
अन्ना० } ना० स्त्री० दाया, दाई, धाय।
अन्नी० }
अन्य० गु० दूसरा, भिन्न, कोई और।
अन्यच्च० गु० अन्य भी, और भी।
अन्यथा० अव्य० और प्रकार, प्रकारान्तर, अशुद्ध, मूठ।
अन्यथाचरण० ना० पु० उलटा व्यवहार।
अन्यथासिद्धि० ना० स्त्री० और प्रकार से ठहराना।
अन्यदेश० ना० पु० और देश, गैरमुल्क।
अन्यदेशीय० गु० परदेशी, विदेशी।
अन्यपुरुष० गु० जो परोक्ष में है, आननर।
अन्यरक्त० ना० पु० सालूआ।
यथा, ( अन्यरक्त वृत्तरक्तासिर काषपिप्पली ) इति निघण्टे।
अन्याय० ना० पु० अनीति, उपद्रव।
अन्याय० } गु० अयोग्य, अधर्मी, जालिम।
अन्यायी० }
अन्यत्र० अव्य० और कहीं।
अन्योन्य० गु० परस्पर।
अन्वय० ना० पु० एकका एकके साथ सम्बन्ध, कुल।
अन्वहं० गु० निरंतर, सबदिन।
अन्वित० गु० संयुक्त, मिलित।
अन्वेषण० ना० पु० अनुसन्धान, खोज।
अन्वेषिणी० ना० स्त्री० खोजनेवाली, ढूंढन वाली।
अप० अव्य० जिस शब्द के प्रथम में यह संयुक्त होता है उसका अर्थ, गु० निषिद्धता, विरुद्धता, भिन्नता, आसन्नता इत्यादि होताहै सर्व० आप।
अपकर्म० ना० पु० कुकर्म, बुराकाम।
अपकार० ना० पु० अनिष्ट, बिगाड, द्वेष, अधर्म।
अपकारी० गु० द्वेषी, कुकर्मी।
अपकृष्ट० गु० अधम, न्यून, क्षीण।
अपक्व० गु० जो पका न होय।
अपघात० ना० पु० निज करसों आप को मारना।
अपचय० ना० पु० टोटा, घाटा, हानि।
अपजस० ना० पु० कलंक, अपमान, अपयश।
अपटु० गु० जो काम करने में प्रवीण नहीं, निर्बुद्धि।
अपडर० ना० पु० मूठडर, निजओर से डर
अपत० गु० पापी, बेइज्जत।
अपति० ना० स्त्री० अनादर, अपमान।
अपत्य० ना० पु० सन्तान, औलाद।
अपथ० ना० पु० कुमार्ग, मार्गरहित।

अपथ्य० गु० जिसके खानेसे रोग अधिक होवे। अर्थात् जठरानल जिसे न पचा सके।

अपना० सर्व० निजका, स्वकीय।

अपनाहत० ना० स्त्री० घराना, कुटुम्ब, सम्बन्ध।

अपवस० गु० स्वाधीन, अपनेवश में।

अपभय० ना० पु० भूडडू, अपडर।

अपभाषा० ना० स्त्री० गँवारीबोली, वा यवनादिकों की बोली, फारसीयादि।

अपभ्रंश० ना० पु० अपशब्द, अशुद्धशब्द।

अपमान० ना० पु० अनादर, इज्जत घटाना।

अपमानी० गु० जो अपमान के योग्य है।

अपमृत्यु० ना० स्त्री० अकस्मात, रोगहान, मरना, अकालमृत्यु।

अपर० ना० पु० तगर भाग, गु० दूसरा, अन्य, विरुद्ध।

अपरम्पार० गु० जिसका पार नहीं है, अनन्त।

अपरा० ना० स्त्री० जूही।

अपराजय० ना० पु० पराभव, हारना, हारि।

अपराजित० गु० जो जीता न जावे ना० पु०, श्रीसदाशिवजी, श्रीविष्णुनारायण।

अपराजिता० ना० स्त्री देवीविशेष, पुष्पविशेष, जिसको विष्णुकान्ता वा कौवा गोडी कहते हैं।

अपराध० ना० पु० दोष, पाप, घात, अधर्म।

अपराधी० गु० पापी, दोषी, अधर्मी।

अपराह्ण० ना० पु० तीसरापहर।

अपरिचित० गु० जातिवाचकशब्द, जिससे परिचय न हो, जिसमे पहिचान न हो।

अपरिमित० गु० जो नापा नहीं गया, बहुत।

अपर्णा० ना० स्त्री० पार्वती।

अपलक्षण० ना० पु० असगुन, बुरे चिह्न।

अपलोक० ना० पु० अपयश, बदनामी।

अपवर्ग० ना० पु० मुक्ति, मोक्ष, निजात।

अपवाद० ना० पु० निन्दा, अपयश, उलहना, बुरीबातें यानको कहना, अनियमशब्द।

अपवादी० गु० अधर्मी, जो अपवाद करे।

अपवित्र० गु० अशुद्ध, मुतइरा, नापाक।

अपवित्रता० ना० स्त्री० अशुद्धता, छूत, नापाकी।

अपशकुन० ना० पु० बुरासगुन।

अपशब्द ना पु० शब्द जो अशुद्ध है।

अपश्य० गु० जो देखा न जावे।

अपसव्य० गु० दाहिना भाग अथवा वा दाहिना हाथ या बाधा वा जलदान में अँगौछ, दाहिने कांधेपर रखना, विरुद्ध।

अपस्मार० ना० पु० रोगविशेष, जिसको मिरगी कहते हैं।

अप्सरा० ना० स्त्री० स्वर्गेश्या, परी।

अपहरण० ना० पु० हरलेना, लूटलेना, लूटना।

अपहर्त्ता०<br>अपहरता०<br>अपहारी० } गु० चोर, डाकू, लुटेरा।

अपह्नव० ना० पु० छिपाव, मकर।

अपक्ष० गु० पक्षरहित।

अपाक० गु० जो पका नहीं है।

अपांग० ना० पु० नेत्रका अन्त भाग, कटाक्ष।

अपादान० ना० पु० पांचवाकारक।

अपान० ना० पु० गुदा, नीचेकी वायु, पादप्राणविशेष, सर्व, अपना।

अपाप० गु० पापरहित।

अपामार्ग० ना० पु० ऊंगा।

अपार० गु० जिसका पारावार नहीं है, अनन्त।

अपावन० गु० अशुद्ध, नापाक।

अपूत० गु० निर्वंश, कुपुत्र, कपूत।

अपूर्ण० गु० जो अभी पूरा नहीं भया है।

अपूर्णभूत० गु० अभी व्यतीत नहीं भया।

अपूरब०<br>अपूर्व० } गु० जो पहिले कभी नहीं देखा अनूठा।

अपि० अव्य० निश्चय, ठीक, भी।

अपिधान० ना० पु० पोशाक, वस्त्र।

अपीड० ना० पु० शिखा, भूषण।

अपेय० गु० जो पीने के योग्य नहीं है।
अपेल० गु० अचल, जो टल न सके।
अपेक्षक० गु० अपेक्षा करनेहारा, निमन्त्रतरनेहारा, अनुरोधक।
अपेक्षा० ना० स्त्री० अनुराग, आशा, भरोसा, रिश्तह, निस्बत।
अपेक्षित० गु० चाहित, अपक्षा कियागया।
अपौरुष० गु० जिसके सामर्थ्य नहीं है, नाताकत।
अप्रकाश० ना० पु० अंधेरा, जो प्रगट नहीं है।
अप्रतिहत० गु० जिसकी रोक नहीं है।
अप्रतीत० गु० प्रतीतिरहित अर्थात् जो विश्वास के योग्य नहीं है।
अप्रत्यय० ना० पु० अविश्वास।
अप्रत्यक्ष० गु० जो देखा न जाय।
अप्रधान० गु० मुख्यनहीं है, जो सरदार नहीं है।
अप्रबन्ध० ना० पु० बेबन्दोबस्त, प्रबन्धहीन।
अप्रमाण० गु० बहुत, प्रमाणरहित, असत्य।
अप्रसन्न० गु० जो प्रसन्न नहीं है, मदला, नाखुश।
अप्रसिद्ध० गु० जिसको कोई नहीं जानता है, गुप्त।
अप्राकृत० गु० जो प्राकृत नहीं है।
अप्राप्तयौवन० ना० पु० लड़का, नाबालिग।
अप्रिय० गु० अहित, जो प्रिय नहीं है।
अफरना० अ० क्रि० अधिकभोजन से पेट फूलना, अधिक धनवान् होना।
अफराना० स० क्रि० अधिक भोजन कराना।
अफल० गु० निष्फल, व्यर्थ, बेफायदह।
अब० अव्य० इससमय, इस्तानी, ना० पु० पानी।
अबतक०
अबतलक० } अव्य० अभीतक, इससमयतक।
अब्भरण० ना० पु० पानीभरना।
अबल० गु० निर्बल, पौरुषरहित।
अबला० ना० स्त्री० नारी, स्त्री० गु० बलहीना।
अबस० गु० निर्बल, वशरहित।
अबार० ना० स्त्री० विलम्ब, देर, कुसमय।
अबुध० गु० मूर्ख, मूढ़, अहमक, दंग।
अबूझ० गु० नासमझ, नादान।
अबूझा० गु० बिना समझा, अनजाना।
अबूझित० गु० जो बूझा नहीं गया।
अबेर० ना० स्त्री० अबार।
अबै० अव्य० अभी० गु० अनिश्चित।
अब्ज० ना० पु० कमल, अर्ब, चन्द्रमा, देववैद्य, शंख, हिज्जलवृक्ष।
अब्द० ना० पु० वर्ष, साल, सम्वत्।
अब्धि० ना० स्त्री० समुद्र, सीपी, समुद्र।
अभक्त० गु० जो भक्त नहीं, भक्तिहीन, जो हिस्सह नहीं हुआ है।
अभंग० गु० जिसका नाश न हो।
अभय० गु० निर्भय, निडर।
अभया० ना० स्त्री० हर्र।
अभरण० ना० पु० गहना, आभूषण, जेवर।
अभरम० गु० पतिहीन, निडर।
अभाग०
अभाग्य० } ना० पु० दुर्गति, विपत्ति।
अभागा० ना० पु०
अभागी० ना० स्त्री० } गु० भाग्यहीन, निपट।
अभाय० ना० पु० अनहोना।
अभार० गु० हलका।
अभाव० ना० पु० अविद्यमान, नाश, मृत्यु, अनहोना।
अभास० ना० पु० छाया, प्रतिबिम्ब।
अभि० अव्य० सब दिशिमें, यह जिस शब्दके प्रथममें संयुक्त होवाई उसका अर्थ यथा, आगे, अनेक इत्यादि होताहै।
अभिगम्य० अ० क्रि० आपुजाएगा।
अभिचार० ना० पु० मन्त्र जिससे वधकिया जाता है।
अभिजित्० ना० पु० मुहूर्त्त विशेष, इक्कीसवाँ नक्षत्र।

अभिधान० ना० पु० नाम, कोश।
अभिनव० गु० नया, नूतन, नवीन।
अभिनन्दन० ना० पु० सराहै, सम्मति, सलाह।
अभिप्राय० ना० पु० मतलब, सारार्थ, अर्थ, आशय, कारण।
अभिभूत० गु० पराजित, बलहीन।
अभिमत० गु० वाञ्छित, इच्छानुसार, सम्मत।
अभिमान० ना० पु० अहंकार, घमण्ड, गरूर।
अभिमानी० } गु० अहंकारी, मगरूर।
अभिमान्य० }
अभिमुख० गु० सन्मुख, सामने, वर्त्तमान।
अभियुक्त० गु० संयुक्त, मिलित।
अभिराम० गु० सुन्दर, सुखद, रम्य।
अभिरामी० गु० रमनेवाला।
अभिलाप० } ना० स्त्री० इच्छा, मनोरथ, तमन्ना।
अभिलाषा० }
अभिवन्दन० ना० पु० नमस्कार करना।
अभिवाद० ना० पु० दुर्वचन, बुराचार और बुरा व्यवहार।
अभिवादन० ना० पु० चरण स्पर्शपूर्वक नमस्कार।
अभिषिक्त० गु० जिसका अभिषेक भयाहो।
अभिषेक० ना० पु० जल छिड़कना, शान्ति स्नान, पदकी प्राप्ति के लिये पहिली क्रिया जिसा राज्यतिलक।
अभिसार० ना० पु० नायक, रति।
अभिसारिका० ना० स्त्री० नायिका, वेश्या।
अभिसारिणी० ना० स्त्री० नायिका।
अभिज्ञ० गु० प्रवीण, बहुदर्शी, गुणग्राहक।
अभी० अव्य० इसीसमय।
अभीत० गु० निडर, अभय।
अभीप्सित० गु० वियवाञ्छित, मनभावित।
अभीशु० ना० पु० जीव, प्राण।
अभीष्ट० गु० प्रियवाञ्छित, मनभावित।
अभूत० गु० जो उत्पन्न नहीं भया, अपात।
अभूतरिपु० गु० शत्रुरहित।

अभेद० } गु० ऐक्य, परस्पर सम्बन्ध, प्रकट।
अभेद्य० }
अभ्यन्तर० ना० पु० भीतर, भीतरका।
अभ्यास० ना० पु० साधन, चिन्तन, कर्त्तव्य।
अभ्र० ना० पु० आकाश, मेघ।
अभ्रक० ना० पु० अबरक, धातुविशेष।
अमंगल० गु० मङ्गलरहित, अशोभा।
अमत्त० गु० सीधा, सावधान, होशमें।
अमर० गु० जो न मरे, ना० पु० देवता, निरंकार, अविनाशी।
अमरपुर० ना० पु० ब्रह्मदेशका नगरविशेष, इन्द्र, विष्णु शिव, लोक, स्वर्ग।
अमररस० ना० स्त्री० आमका रस।
अमरावती० ना० स्त्री० इन्द्रपुरी।
अमरीहत० ना० पु० कचनार वृक्ष।
अमर्याद० } ना० स्त्री० अनीति, अवज्ञा, असम्मान।
अमर्यादा० }
अमल० गु० निर्मल, उजला, मादकवस्तु, राज्य।
अमलतास० ना० पु० बन्दर, लाठी, औषध विशेष।
अमात्य० ना० पु० मन्त्री, दीवान।
अमान० गु० सीधेस्वभाव, मानरहित।
अमाना० अ० क्रि० समाना, भरना, खपना।
अमान्य० गु० जो मानने के योग्य नहीं है।
अमानुष० गु० मनुष्यतारहित, विना मनुष्य।
अमावस० } ना० स्त्री० कृष्णपक्षकी समाप्ति की तिथि बदी १५।
अमावस्या० }
अमावास्या० }
अमर्ष० } गु० ईर्षारहित, अक्रोध।
अमार्ष० }
अमिट० गु० जो मिट न जावे या मेटा न जासके।
अमित० गु० जो नापा नहीं गया, बहुत।
अमिय० ना० पु० अमृत, आबदार।
अमियमूरि० ना० स्त्री० सञ्जीवन बूटी।
अमिल० गु० सदा, जो न मिले।

अमी० ना० पु० अमृत।
अमुक० सर्व० कोई, वह, अमुका, फलाना।
अमूल० गु० जिसकी जड़ नहीं है।
अमृत० ना० पु० पीयूष, सुधा, जिव, पानी, देवता, गु० जो न मरे।
अमृतफल० ना० पु० आमला।
अमृतवल्लरी० ना० स्त्री० गुरच, गिलोय।
अमृता० ना० स्त्री० हर्र, गुरच, कचरी, नाम चन्द्रमा की एक कला का।
अमृताङ्ग० ना० पु० प्रदयुम्न, यथा (अमृताङ्गी दशाङ्गुली) इति निघण्टु।
अमृतांशु० ना० पु० देवता, इन्द्र।
अमेध्य० ना० पु० विष्ठा, मल।
अमेय० गु० अप्रमाण, यथा श्रीभगवान् जिसका प्रमाण कोई न जानसके।
अमोघ० गु० जो व्यर्थ नहीं, सफल, अचूक, फलदाता, ना० स्त्री० नाभिरोग।
अमोघा० ना० स्त्री० हर्र।
अमोल० गु० मोलरहित, अपूर्ववस्तु, बेदाम।
अम्बत० गु० खट्टा।
अम्बक० ना० पु० नेत्र, बाल, यथा त्र्यम्बक, अर्थात् शिव।
अम्बर० ना० पु० अादर, आकाश, वस्त्र।
अम्बरमणि० ना० पु० सूर्य।
अम्बरा० ना० स्त्री० पृथ्वी, धरती।
अम्बरीष० ना० पु० राजाविशेष।
अम्बष्टकी० ना० स्त्री० माई औषध।
अम्बा० ना० स्त्री० माता, महतारी।
अम्बारी० ना० स्त्री० हाथी परका आसन विशेष।
अम्बिका० ना० स्त्री० माई औषध, माता, देवी, पार्वती।
अम्बिष्ठा० ना० स्त्री० रायलता।
अम्बु० ना० पु० जल, पानी।
अम्बुज० ना० पु० कमल।
अम्बुद० ना० पु० मेघ।
अम्बुधि० ना० पु० समुद्र।
अम्बुपति० ना० पु० वरुणदेव।
अम्बुवल्लरी० ना० स्त्री० जलपिप्पल।
अम्बुवह० ना० पु० मेघ।
अम्बुवासिनी० ना० स्त्री० कदली, कुम्भी।
अम्बुभृत्० ना० पु० मेघ।
अम्भ्य० ना० पु० कमल।
अम्भफल० ना० पु० आमलिच, यथा (अम्भ फल चाप) इति निघण्टु।
अम्भोज० } ना० पु० कमल।
अम्भोरुह० }
अम्मा० ना० स्त्री० माता, मा, चची, यह शब्द यवनी भाषा है
अम्र० ना० पु० अम्र, आम।
अम्ल० गु० खट्टा, खटाई।
अम्लान० गु० निर्मल।
अम्लिका० ना० स्त्री० इमिलीवृक्ष।
अम्लिवेतस० ना० पु० अमलवेत।
अय० ना० पु० लोहा, शुभावह यथा (अयमय सकल उरगमय अजहुँ कुफल अनूप)।
अयं० अव्य० सर्व, यह।
अयन० ना० पु० वर्षका आधा अर्थात् उत्तरायण वा दक्षिणायन, मार्ग, घर।
अयथार्थ० ना० पु० अन्याय, असत्य।
अयमामा० ना० पु० यह जन्म।
अयान० } गु० भोला, नादान, दूर।
अयाना० }
अयुक्त० गु० अनुचित, अनमिल।
अयुत० ना० पु० दश हजार १००००।
अयोग्य० गु० अनुचित, असमर्थ, बेजा।
अयोध्या० ना० स्त्री० अवध की राजधानी जहां श्रीरामावतार भया था।
अयोनि० ना० पु० ब्रह्मा।
अरगट० ना० पु० कुआं, कूप।
अरगा० गु० अलग, भिन्न।

अरगाना स० क्रि० अलगाना, अ० क्रि० अलग होना, ना० पु० पुरगाना।
अरगानी० ना० स्त्री० धुर, घुघरी।
अरगो० अ० क्रि० हठ किया।
अरझना० अ० क्रि० उलझना, फसना।
अरणना० ना० पु० देशविशेष।
अरणी० ना० स्त्री० अग्निप्रचारक काष्ठविशेष।
अरण्ड० ना० पु० रेंडी का वृक्ष अरण्डवृक्ष।
अरण्य० ना० पु० जंगल, वन।
अरना० ना० पु० जंगली भैंसा।
अरनी० ना० स्त्री० जंगली भैंस।
अरबराना० अ० क्रि० मधुराना हड़बड़ाना।
अररानाः अ० क्रि० गिरनेके गिरनेका शब्द।
अरराय० गु० बिगाड़ बिनासहारा।
अरलू० ना० पु० स्योनाक वृक्ष।
अरविन्द० ना० प० कमल।
अराजक० गु० राजा बिना देश।
अरि० ना० पु० वैरी शत्रु, दुश्मन।
अरिल० ना० पु० छन्दविशेष।
अरिष्ट० ना० पु० अशुभ, मृत्युदायक, रोग चिह्न।
अरिष्टक० ना० पु० रीठा।
अरिहा० ना० पु० शत्रुनाशक, शत्रुघ्न।
अरी० अव्य० स्त्रीका सम्बोधन।
अरु० अ० प० और, तु ना० पु० कुम्हड़ा।
अरुचि० ना० स्त्री० मनस्, अनिच्छा।
अरुण० ना० पु० लालरङ्ग, सूर्य, लालअरण्ड, सूर्य का सारथी।
अरुणचूड० } ना० पु० मुर्गा।
अरुणशिखा० }
अरुण ० ना० स्त्री० जपापुष्प गुड़हलका फूल।
अरुणाई० ना० स्त्री० लाली।
अरुणारे० गु० लाल।
अरुणोदय० ना० पु० सूर्योदय के पहिले दो मुहूर्त, सूर्योदय।
अरूष्क० ना० पु० भिलावा।
अरे० अव्य० नीच नर का सम्बोधन, गु० अड़ा, हटा।
अरेच० ना० पु० घसारा।
अरोग० गु० भलाचंगा, रोगरहित।
अरोग्यशिवी० ना० स्त्री० टरपाली।
अर्क० ना० पु० सूर्य, मदारवृक्ष, स्फटिक।
अर्कपुष्पी० ना० स्त्री० अधाहोली।
अर्कविवाह० ना० स्त्री० रवी ब्याई।
अर्गजा० ना० प० सुगन्धि द्रव्यविशेष।
अर्गल० गु० जो अर्गल से रोका गया।
अर्घ० ना० पु० पूजा करने की एक रीति, थाड़ वस्तु को मिलायके ईश्वर हेतु अर्पण, सूर्य की पूजा करके जल देना मात्र।
अर्घा० ना० पु० पात्रविशेष जिसमें देवता को स्नान कराते हैं वा जल देते हैं।
अर्चक० गु० पुजारी।
अर्चन० } स० क्रि० आराधना, पूजाकरना।
अर्चना० }
अर्चा० ना० स्त्री० पूजा।
अर्चि० ना० पु० च च, देम यानि चमक।
अर्चित० गु० पूजित।
अर्जन० ना० पु० उपार्जन, कमाई, प्राप्ति।
अर्जना० स० क्रि० कमाना, उपार्जन करना।
अर्जुन० ना० पु० वृक्षविशेष, इन्द्र, सुवर्ण, सहस्रबाहु, पाण्डुका तीसरा पुत्र, ककुभवृक्ष धवल।
अर्णव० ना० पु० सागर, समुद्र।
अर्थ० ना० पु० अभिप्राय, निमित्त, तात्पर्य, धन, दौलत मा , मतलब।
अर्थशास्त्र० ना० पु० धन के उपार्जन करने का शास्त्र, नीतिशास्त्र।
अर्थसाधन० ना० पु० रीति, अर्थ का ठीक करना।
अर्थात्० अव्य० जाना अर्थ, यह, यानी।

अर्थानुरोध० ना० पु० नाम के अनुरूप होना, अर्थ के अनुरूप।

अर्थान्तर० ना० पु० दूसराअर्थ।

अर्थी० गु० धनी, वादी, अभिलाषी, प्रयोजनयुक्त, ना० पु० याचक, अर्थी, ना० स्त्री० खाट, ताबूत, टिकठी।

अर्दावा० ना० पु० मांसाविशेष।

अर्द्ध० गु० आधा।

अर्द्धचन्द्र० ना० पु० आधाचन्द्रमा।

अर्द्धचन्द्रिका० गु० बालानिसोत, आधीचांदनी।

अर्द्धजल० गु० आधापानी, मरणकाल।

अर्द्धरात्रि० ना० स्त्री० आधीरात।

अर्द्धाङ्ग० ना० पु० आधाशरीर, शीताङ्ग।

अर्द्धांगी० गु० शीतांगी ना० स्त्री० पत्नी।

अर्पण० ना० पु० दान, देवता को भेटदेना।

अर्पना० स० क्रि० अर्पणकरना।

अर्ब० ना० पु० सौ किरोड़ १०००००००००।

अर्बुद० ना० पु० दशकिरोड़, पर्वतविशेष।

अर्भक० ना० पु० पुत्र, शिशुगर्भ।

अर्यमा० ना० पु० सूर्य।

अर्वाक्० गु० नीचे, अव्य० पहिली।

अर्हापर्श० ना० पु० शुद्ध करने के लिये जल छिड़कना, छूना।

अर्हन्त० ना० पु० जैनी।

अल० अ य० अनर्थ, समर्थ, पूर्ण, ना० पु० आभरण, आलस, बहुतायत।

अलक० ना० स्त्री० बालों की लट, घूंघर।

अलक्त० ना० पु० कुसुम्भ, महावरयुत।

अलकावली० ना० स्त्री० एकओर के बालों की लट।

अलख० गु० अगोचर, अनदेखा, जोन पहिचाना जावे, यथा ईश्वर।

अलग० गु० भिन्न, जुदा, लगाव नहीं।

अलगनी० ना० स्त्री० रस्सी जिसपर कपड़े धरते हैं।

अलगर्द० ना० पु० पनिहासांप, यथा-अलगर्दो जलव्याल इत्यमरः।

अलगा० गु० भिन्न, निर्बंध।

अलगाना० स० क्रि० जुदाकरना, अ० क्रि० जुदा होना, अलग होना।

अलंकृत० गु० अलङ्कारयुत, आभूषित।

अलङ्कार० ना० पु० भूषण, गहना और शास्त्रविशेष।

अलंग० ना० स्त्री० ओर, पार।

अलभ्य० गु० जो मिलने के योग्य न हो।

अलम्० अव्य० बहुत, ढेर।

अलम्बुषा० ना० स्त्री० रेखा जो मुख से निकलती है, लज्जालुलतिका यथा-(मुखपथि अलम्बुषा विभाति, ऊर्ध्वलिङ्ग, के देश विरचित)।

अलवाई० गु० थोड़ेदिनकी ब्यानी, रामचन्द्रिका या यथा-(ज्यों सुनबो सुरभी अलवाई)।

अलसेया० गु० बहुतायत, अतिशय आलस्य अभिमान।

अलस० ना० पु० आलस्य।

अलसाना० अ० क्रि० अंघाना।

अलसी० ना० स्त्री० तीसी, अतसी।

अलसग० ना० पु० दुग्धपेड़।

अलात० ना० स्त्री० बनैठी।

अलान० ना० स्त्री० हाथीबांधने की जंजीर जिसको सांकड़ कहते हैं।

अलाप० ना० पु० आलाप, उच्चारण।

अलापना० स० क्रि० आलापना।

अलार० ना० पु० धूनी, पुरा।

अलि० ना० पु० बिच्छू, भ्रमर, वृश्चिक लग्न, स्त्री० सखी।

अलिक० ना० पु० माथा, मूड़।

अलिन० ना० पु० भ्रमर, ना० स्त्री० प्रिया।

अलिनी० ना० स्त्री० भ्रमरी, भौंरी।

अली० ना० स्त्री० सखी, दूती, सखी।

अलीक० ना० पु० मूड़, मिथ्या

अलीन० गु० अयोग्य, अनुचित, बेमेल।
अलीढ़० गु० अखाद्य, मूढ़।
अलेख० गु० अयत्न, अगणित, बहुत।
अलैयाबलैया० ना० स्त्री० निछावर और दीवाली में पूला जलायके नचाना।
अलोन० } गु० लोनरहित, फीका।
अलोना० }
अलोप० गु० छुपा, बिगाड़ा, नष्ट, अदृश्य।
अलोपना० स० क्रि० छुपाना, गुमकरना।
अलोल० गु० अचल, थिर, ना० स्त्री० रतलबूद।
अलौकिक० गु० जो लौकिक नहीं है अर्थात् परलोक या लोकातीत।
अल्प० गु० थोड़ा, किंचन्।
अल्पतर० गु० बहुतथोड़ा।
अल्पज्ञ० गु० लड़ाका, नासमझ।
अल्पनिद्रा० गु० स्त्री० थोड़ासोना।
अल्पप्रज्ञ० गु० कमसमझ, थोड़ाजाननहार।
अल्लुक० ना० पु० आलूतरकारी।
अव० अव्य० जिस शब्द के प्रथम में यह लगता होता है उसका अर्थ कभी मिलना, कभी फैलाव या होना है कभी नास्ति, कभी अनादर।
अवकाश० ना० पु० औसर, शून्यता।
अवकेशी० गु० बांझ।
अवगति० ना० स्त्री० ज्ञान, वा नरीदशा।
अवगाह० ना० पु० अथाह।
अवगाहन० ना० पु० स्नान, तैरना, थाह लगाना।
अवगाहि० अ० क्रि० थाहलगाके।
अवगीत० गु० निंदित, दुष्ट, ना० पु० निन्दा, दोष।
अवगुण० ना० पु० खोट, दोष।
अवघट० गु० कुघाट।
अवचट० गु० एकाएकि, एकाएक।
अवडेरि० अ० क्रि० बहकाय, धोखा देकर, रामायणे यथा ( पच करहिं गिरि सती निवाही पुनि अवडेरि मरायनि ताही )।
अवतंस० ना० पु० फतोरा, शिरोमणि।
अवतरना० अ० क्रि० उतरना, प्रकट होना।
अवतार० ना० पु० ईश्वर का मनुष्यादि के रूपसे पृथ्वीतलपर प्रकाशित होना, जन्म।
अवतारिक० } गु० परमात्मा, ईश्वरअवतार
अवतारी० } लेनेहारा, यथा राम, कृष्ण।
अवदात० गु० उज्वल, उत्तम, सुन्दर।
अवदीच० ना० पु० गुजराती ब्राह्मणोंकी जाति।
अवध० } ना० स्त्री० अवधन, मर्याद, सीमा,
अवधि० } समय या श्रीअयोध्याजी या उस के आस पासका देश प्रसिद्ध।
अवधान० गु० चौकस, सावधान, ना० पु० चौकसाई, वचन।
अवध्य० गु० जो बधकरने के योग्य नहीं है।
अवधूत० गु० पु० यागी, शिवपूजक।
अवधूतनी० ना० स्त्री० योगिन।
अवनी० ना० स्त्री० पृथ्वी, धरती, जमीन।
अवनीश० ना० पु० राजा, बादशाह।
अवन्तिका० } ना० स्त्री० उज्जैननगरी,
अवन्ती० } नदीविशेष।
अवम० ना० पु० तिथिक्षय, गु० नीच।
अवयव० ना० पु० अंग वा शरीर का भाग।
अवराधक० गु० सेवक, ध्यानी।
अवराधित० गु० सेवित, ध्यान कियेगय।
अवराधना० स० क्रि० सेवाकरना।
अवरुद्ध० बँधाहुआ।
अवरेखना० स० क्रि० लिखना, लकीरकरना।
अवरेखी० स० क्रि० लिखी, लकीर की।
अवरोध० ना० पु० बंध, रोक, अन्त।
अवलम्ब० ना० पु० आश्रय, आसरा, सहारा।
अवि० ना० पु० पर्वत, मेष, सूर्य, रक्षक।
अविलम्बित० } गु० आश्रित, लटकन,
अविलम्बी० } पक्षी।
अविरलि० ना० स्त्री० पांति, पंक्ति, कतार।

अवलोकन॰ ना॰ पु॰ दर्शन, दृष्टि, देखाव।
अवलोकना॰ स॰ क्रि॰ देखना, ताकना।
अवश॰ गु॰ पराधीन, असमर्थ।
अवशिष्ट॰ गु॰ शेष, उच्छिष्ट, बाकी।
अवशेष॰ ना॰ पु॰ शेषवचा, बाकीरहा।
अवशेषित॰ गु॰ जो बाकी रहगया।
अवश्य॰ अव्य॰ चाहिये, निश्चय, कर्त्तव्य, जरूर।
अवसर॰ ना॰ पु॰ सावकाश, घात, समय, मौका, इत्तिफाक।
अवसान॰ ना॰ पु॰ अन्त, समाप्ति, आखिर।
अवसेरि॰ ना॰ स्त्री॰ देर, राहदेखना, बाट हेरना।
अवस्था॰ ना॰ स्त्री॰ दशा, उमर, हालत और दुर्दशा।
अवज्ञा॰ ना॰ स्त्री॰ अपमान, निन्दा, अनादर तुच्छकरना, प्रबन्ध उतारना।
अवाई॰ ना॰ स्त्री॰ नगिचाई, आमद।
अवाक॰ ना॰ पु॰ गूंगा, मूक, मौनी।
अवाच्य॰ गु॰ अकथ्य, मौनी, निरर्थ, पुराण।
अवाधी॰ गु॰ स्व॰ दुलमुनी, बाधारहित।
अवाध्य॰ गु॰ विना बाध, अतर्क्य।
अवाध्योपकर्म॰ गु॰ बाधारहितकर्म, अतर्क कर्म।
अवारी॰ ना॰ स्त्री॰ दुआर, पंक्ति, रामायणे यथा (चारु बजार विचित्र अवारी, मणिमय विधि जनु स्वकर सँवारी) अम्बारी।
अवास॰ ना॰ पु॰ घर, मकान।
अविकल॰ } गु॰ निश्चित, व्याकुल।
अविकलित॰ }
अविकार॰ ना॰ पु॰ विकाररहित।
अविकारी॰ गु॰ जो मानविकाररहित।
अविगत॰ गु॰ व्यापक।
अविगति॰ ना॰ स्त्री॰ ज्ञान।
अविचल॰ गु॰ अचल, थिर, कायम।
अविचार॰ ना॰ पु॰ भूल, अन्याय, नादानी।

अविचारी॰ गु॰ विचाररहित, अन्यायी।
अविदूरि॰ गु॰ पास, निकट।
अविद्या॰ ना॰ स्त्री॰ भूल, अज्ञानता, माया विद्याहीन।
अविनय॰ गु॰ ढिठाई, चञ्चलाहट, गुस्ताखी।
अविनाश॰ ना॰ पु॰ नाशरहित, कुशल।
अविनाशी॰ गु॰ कुशल, जिसका नाश न होवे।
अविनीति॰ गु॰ चञ्चल, ढीठ।
अविन्दु॰ गु॰ विन्दुरहित।
अविरल॰ गु॰ निरन्तर, अभेद।
अविरोध॰ ना॰ पु॰ चैन, सुख आनन्द, गु॰ विरोधरहित।
अविरोधनी॰ ना॰ स्त्री॰ } गु॰ सुखी, वैल-
अविरोधी॰ ना॰ पु॰ } ट्ट।
अविलम्ब॰ ना॰ पु॰ शीघ्रता, जल्दी, यत्न।
अविलम्बित॰ गु॰ शीघ्र, जल्द।
अविवादी॰ गु॰ जो विवाद न करे, शान्त।
अविवेक॰ ना॰ पु॰ अविचार, अज्ञानता, गु॰ जो विवेकरहित हो।
अविवेकी॰ गु॰ विचाररहित, अज्ञानी।
अविशेष॰ समान जो विशेष नहीं।
अविश्वास॰ गु॰ ना॰ पु॰ अप्रतीत, बेएतबार।
अविश्वासी॰ गु॰ जिसकी प्रतीति नहीं वा जो किसीकी प्रतीति न माने।
अविक्षीण॰ गु॰ निरन्तर, अखण्ड, पूरा।
अवेगी॰ ना॰ पु॰ विधाताभी गु॰ जो वेगता रहितहो।
अवेर॰ ना॰ स्त्री॰ ढील, विलम्ब, कुसमय।
अवेला॰ ना॰ स्त्री॰ कुसमय, बेवक्त।
अव्यक्त॰ गु॰ जो व्यक्त नहीं अर्थात् मालूम नहीं।
अव्यय॰ ना॰ पु॰ स्वर्ग, अमर, गु॰ जो व्यय न हो, जिस शब्दको कारक न हो, कृपण।
अव्यवस्था॰ ना॰ स्त्री॰ जो शास्त्र से सम्मत नहीं है।
अव्यवस्थित॰ गु॰ जो ठौर नहीं है।

अव्यवहारित० गु० त्यागित, छोड़ाहुआ।
अव्यवहित० गु० मिला, व्यवधानरहित।
अव्याप्ति० ना० स्त्री० लक्ष्य में लक्षण का जो नहीं जाना, अक्ष्य में अवृत्तितारहित।
अव्याहत० गु० विनरोक, माय़ाजित, रामायणे यथा –( अव्याहत मनि शम्भु प्रसादा )।
अशकुन० ना० पु० अपशकुन, बुराशकुन।
अशकुनी० गु० अपशकुनी, बुरे शकुनवाला।
अशक्त० गु० निर्बल, लाचार, असमर्थ।
अशक्ति० गु० निर्बल, असमर्थता, शक्तिरहित देव।
अशाक्य० गु० असाध्य, शक्यतारहित।
अशंक० } अशंका० } गु० निर्भय, निडर, बेशंक।
अशन० ना० पु० भोजन, खाना।
अशनि० ना० पु० वज्र।
अशरण० गु० रक्षारहित, पनाहनहीं।
अशास्त्र० गु० जो शास्त्र से बाहर है।
अशास्त्रीय० गु० जो शास्त्र में उक्त नहीं है।
अशिव० गु० मङ्गलरहित, अशुभ।
अशिष्ट० गु० जिसका व्यवहार निंदित है।
अशुक० गु० शरीर, अदृष्ट।
अशुचि० गु० अपवित्र, अशुद्ध, नापाक।
अशुद्ध० गु० अपवित्र, जो ठीक नहीं है, गलती।
अशुद्धता० ना० स्त्री० अपवित्रता, चूक, भूल।
अशुभ० गु० अमङ्गल, जो अच्छा न हो, ना० पु० पाप, दोष।
अशेष० गु० सम्पूर्ण, सारा, समस्त, सब।
अशोक० ना० पु० वृक्षविशेष, सुख, चैन।
अशोभा० गु० अनगढ़, कुरूप, ना० स्त्री० सुन्दरतारहित, शोभाहीन।
अशौच० गु० नापाक, अशुद्ध।
अश्म० ना० पु० पत्थर।
अश्मरी० ना० स्त्री० पथरी या मूत्रकृच्छ्ररोग।
अश्मभेद० ना० पु० पाषाणभेद।

अश्रद्धा० ना० स्त्री० घिन, चिढ़, अविश्वास।
अश्रु० ना० पु० आंसू।
अश्रुपात० ना० पु० आंसुओं का गिरना।
अश्लेषा० ना० स्त्री० श्लेषा, नक्षत्र।
अश्व० ना० पु० घोड़ा।
अश्वगन्धा० ना० स्त्री० असगन्ध औषधि।
अश्वतर० ना० पु० खच्चर।
अश्वत्थ० ना० पु० पीपलवृक्ष।
अश्वपति० ना० पु० वह राजा जिसके पास घोड़े या घुड़चढ़े हों।
अश्वमेध० ना० पु० यज्ञविशेष वह यज्ञ राजाधिराज करसक्ता है, जो जगत् जीतहो।
अश्वयुज० ना० पु० कुआरमास।
अश्वरक्षक० ना० पु० साईस।
अश्ववार० ना० पु० असवार, सवार, घुड़च
अश्वशाला० ना० स्त्री० तबेला, घोड़साल।
अश्ववक्त्रा० ना० स्त्री० कनेरवृक्ष।
अश्व.० ना० स्त्री० असगन्ध।
अश्वारूढ़० ना० पु० असवार, सवार, घुड़चढ़ा।
अश्विनी० ना० स्त्री० प्रथमनक्षत्र।
अषण्ण० गु० जिसका क्षय नहीं, अनिष्ट।
अषयवट० ना० पु० वह बरगद जो ० में है।
अषाढ़० ना० पु० चतुर्थमास, असाढ़, असा
अष्ट० ना० पु० आठ ८।
अष्टकुलसर्प० ना० पु० आठकुली सर्प अर्थात् अनन्त १ वासुकि २ तक्षक ३ कर्कोट राक्ष ५ कुलिक ६ पद्मक ७ महापद्मक ८।
अष्टकोण० ना० पु० आठकोने।
अष्टचत्वारिंशत्० गु० अठतालीस ४८।
अष्टदिशाग्रह० ना० पु० आठो दिशाके अर्थात् सूर्य, शुक्र, मङ्गल, राहु, शनि चन्द्रमा, बुध, गुरु।
अष्टधातु० ना० पु० आठधातु अर्थात् सोना

रूपा, तांबा, पीतल, रांगा, कांसा, सीसा, लोहा।
अष्टपञ्चाशत्० गु० अट्ठावन ५८।
अष्टप्रहर० गु० आठपहर, दिनराति।
अष्टभैरव० ना० पु० आठ-भैरव अर्थात् असिताग रुरु, चण्ड, उन्मत्त, क्रोध, कपाली, भीषण, काल।
अष्टम० गु० आठवां।
अष्टमांश० ना० पु० आठवाभाग है।
अष्टमी० ना० स्त्री० आठवींतिथि, आठैं।
अष्टवसु० ना० पु० आठवसु अर्थात् आप, ध्रुव, सोम, धर, अनिल, अनल, प्रत्यूष, प्रभास।
अष्टविंशकुलक्षण० ना० पु० अट्ठाईसकुलक्षण अर्थात् काम १ क्रोध २ क्रियाहत ३ दुबाद ४ लोभ ५ लम्पटता ६ अप जा ७ अविद्या ८ अशोभा ९ आलस्य १० अतिलिप्सा ११ दुष्टता १२ मदपा १३ कृपणता १४ दरिद्रता १५ राग १६ मलिनता १७ कुपात्रदान १८ अप्रकृता १९ भोगता २० अयाह्या २१ अहङ्कार २२ पारदता २३ कुदारा २४ दुर्भागता २५ अपनीति २६ मोह २७ अन्यवादकता २८।
अष्टविंशति० गु० अट्ठाईस २८।
अष्टसिद्धि० ना० स्त्री० आठसिद्धि अर्थात् अणिमा १ महिमा २ गरिमा ३ लघिमा ४ प्राप्ति ५ प्राकाम्य ६ वशीकरण ७ ईशता ८।
अष्टाङ्गप्रणाम० } ना० पु० स्त्री० आठ अङ्ग से
अष्टाङ्गदण्डवत्० } प्रणाम अर्थात् उर, शिर, दृष्टि, मन, वचन, पद, कर, जानु से नमस्कार करना।
अष्टाङ्गयोग० ना० पु० योगके आठअङ्ग अर्थात् यम १ नियम २ आसन ३ प्राणायाम ४ प्रत्याहार ५ धारणा ६ ध्यान ७ समाधि ८।
अष्टादश० ना० पु० अठारह १८।
अष्टादशपुराण० ना० पु० अठारह पुराण अर्थात् भागवत १ भविष्य २ मार्कण्डेय ३ मत्स्य ४ ब्रह्माण्ड ५ ब्रह्म ६ ब्रह्मवैवर्त ७ विष्णु ८ वायु ९ वामन १० वराह ११ अग्नि १२ स्कन्द १३ पद्म १४ कूर्म १५ गरुड़ १६ लिंग १७ नारद १८।
अष्टादशस्मृति० ना० स्त्री० अठारह स्मृति। अर्थात् मनु १ अत्रि २ विष्णु ३ याज्ञवल्क्य ४ हारीत ५ उशना ६ अंगिरा ७ आपस्तम्ब ८ संवर्त ९ यम १० कात्यायन ११ बृहस्पति १२ पाराशर १३ व्यास १४ शङ्खलिखित १५ गौतम १६ वशिष्ठ १७ दक्ष १८।
अष्टापद० ना० पु० कचनार, सुवर्ण, पशु।
अष्टाशीति० गु० अट्ठासी ८८।
असंख्य० } गु० अगणित, बहुसार, बहुत।
असंख्यात० }
असंशय० ना० पु० निश्चय, निस्सन्देह।
असकृति० ना० स्त्री० आलस्य।
असकृती० गु० आलसी।
असगन्ध० ना० पु० औषधविशेष।
असगत० गु० मिथ्या, अनुचित, व्यर्थ।
असज्जन० गु० कुपात्र, नीच, दुष्ट।
असत्० गु० असाधु, अधम।
असन० ना० पु० आहार, खाना, वृक्षविशेष।
असनि० ना० पु० वज्र।
असन्तान० गु० पुत्रहीन, निर्वंश।
असन्तुष्ट० गु० अप्रसन्न, धैर्यरहित।
असन्तोष० गु० अधीरजता।
असभ्य० गु० जो सभाके योग्य नहीं, दुष्ट, गँवार।
असभ्यता० ना० स्त्री० दुष्टता, कुचलना, गँवारपन, बदचाल।
असम० गु० जो बराबर न हो, भिन्न।
असमञ्जस० ना० पु० दुविधा, सन्देह, भिन्न, लगाव।
असमय० गु० कुसमय, विनाकाल।
असमर्थ० गु० जो समर्थ न हो, निर्बल।
असमशर० ना० पु० कामदेव।
असम्पूर्ण० गु० जो पूरा न हो।
असम्बन्ध० गु० सम्बन्धहीन, व्यर्थ।
असम्भव० गु० अनहोना, जो न होसके।

असम्मत० गु० विरुद्ध, बसलाह ।
असह० } गु० जा सही न जाए, कठिन ।
असह्य० }
असमाधि० गु० जा दूर न होसके रामायण यथा ( दर्शाप्याधि असाधे वाढ़ि )।
असाधु०गु० अधर्मी, दुष्मनि, कमीना।
असाध्य० गु० जा कामसिद्धि न हासके, रागी जो जीवे नहीं ।
असामर्थ० } ना० पु० कुछ सामर्थ्य नहीं,लाचार
असामर्थ्य० } गु० कुछ सामर्थ्य नहीं रखना ।
असार गु० छूछा पाणरहित, यथा काठ, विनापौरुष, निर्बल ।
असि० ना० स्त्री० तलवार, अव्य० है, एस ।
असिद्ध० गु० अनपका, अनपरा,जा सिद्ध नहीं ।
असिधेनुक० ना० स्त्री० छुरी ।
असिनि० ना० स्त्री० तलवार
असिपत्री० ना० स्त्री० सतुह ।
असिपुत्री० ना० स्त्री० छुरी कटारी ।
असिदन्त० ना० पु० मगर, मच्छ ।
असीम० गु० सीमारहित अर्थात् अपार ।
असीरा० गु० शिररहित ।
असीस० ना० पु आशीर्वाद दुआ।
असु० ना० पु० पञ्चप्राण जीव, राव ।
असुग० ना० पु० किरण, वाण ।
असुर० ना० पु० दैत्य, राक्षस ।
असुरविनाशक० ना० पु० वासुदेव ।
असुरारि० ना० पु० देवता, श्रीरामकृष्णादि ।
असुहर० गु० भयहर, मारनवाला ।
असूक्ष्म० गु० अन्यत्र निरुप ।
असूया० ना० स्त्री० कलङ्क दाग ।
असौ० अव्य० यह वस, इस वर्ष ।
असोक० ना० पु० अशोक ।
असोची० गु० चतुर, जा चिन्ता वा विचार सके न हैसके, जा पछिताना न याग्य नहीं ।
असोच्य० गु० निर्मोह अमादी ।
असोस० ना० स्त्री० सूखी नदी ।
असौ० अव्य० यह ।
असोध० न ० स्त्री० कुवास, बदबू ।
अस्त० ना० पु० छिपाव, छुपाना ।
अस्तव्यस्त० गु० भिन्न भिन्न, उलट पुलट नमेल ।
अस्ताचल० ना० पु० वह पर्वत जिसे ज सूर्यनारायण अस्त होते हैं ।
अस्तित्व० ना० पु० मौजूदगी ।
अस्थि० ना० पु० हाड़, हड्डी ।
अस्थिमात्र० गु० हड्डीभर ।
अस्थिर० गु० चपल, चलायमान ।
अस्थिरता० ना० स्त्री० चपलता स्थिरताहीन
अस्थिरशृङ्खला० } ना० स्त्री० हरसिंगार ।
अस्थिसंहार० }
अस्थूल० ना० पु सूक्ष्म, न्यून ।
अस्थूलभद्रा० ना० स्त्री० मदीकरण ।
अस्मसार० ना० पु० लोहा ।
अस्वच्छन्द० } गु० अधीन, पराधीन जो अप
अस्वतन्त्र० } बस म नहीं है ।
अस्वत्थामा० ना० पु० द्रोणाचार्य का पुत्र ।
अस्वीकार० ना० पु० नामंजूर, अङ्गीकार नहीं ।
अस्सी० गु० संख्या ८० ।
अस्त्र० ना० पु० जिससे फेंककर मारते हैं यथा बाण आदि ।
अह० ना० पु० दिन, अहवार, काम ।
अहं० सर्व० मैं, हम, निजबोधक ।
अहङ्कार० ना० पु० गर्व, मद घमण्ड ।
अहङ्कारी० } गु० अभिमानी दम्भी, मगरूर ।
अहङ्कृत० }
अहमित० गु० अहङ्कारयुक्त, मगरूर ।
अहरेणुका० ना० स्त्री० रणुका, बालू ।
अहर्निश० ना० पु० रातदिन ।
अहलाद० ना० पु० प्रेम, अनुराग ।
अहल्या० ना० स्त्री० गौतमऋषि की स्त्री ।
अहह० अव्य० आर्त शब्द यथा हाय हाय ।
अहार० ना० पु० आहार, कलुऊ, लुई ।

हारना० स० क्रि० मढ़ियाना, चिपकाना, कोई लगाना, जमाना।
हारी० गु० लोगाला, आगिर्दई लकड़ी, कोई वस्तु जो मढ़ियाई गई ना० स्त्री० केवल पर्ण।
हि० ना० पु० रार, शरीर, देशविशेष।
हिंसक० गु० भाला, साधु जो हिंसा न करे।
हित० ना० पु० शत्रु, बैर, शत्रुता।
हिफेन० ना० स्त्री० अफ़यून, अफीम।
अहिमाली० ना० पु० श्रीमहादेवजी।
अहिर० ना० पु० मारवर्द, जातिविशेष।
अहिवल्लरी० ना० स्त्री० नागवेलि, पानआदि।
अहिवान० ना० पु० सहायकारी।
अहिवेलि० ना० स्त्री० नागवलि, पानआदि।
अहीर० ना० पु० ग्वाला, आमीर।
अहीरणी० ना० स्त्री० ग्वालिन।
अहीला० गु० साहसी, निडर, बहादुर।
अहीश० ना० पु० शेषादि, सर्पादि।
अहे० अव्य० सम्बोधन, हे।
अहेर० ना० स्त्री० आखेट, शिकार।
अहेरिया० } गु० आखेटी, शिकारी।
अहेरी० }
अहो० अव्य० सम्बोधन वा आश्चर्य वा हर्ष में बोला जाता है, यथा अहोभाग्य।
अहोरात्र० ना० पु० दिनराति।
अहो० अव्य० यही।
अक्ष० ना० पु० नेत्र, बहेरावृक्ष, पासा।
अक्षत० ना० पु० चावल, जो पूजाआदिमें गु० घावरहित, फोड़ारहित।
अक्षर० ना० पु० ककारादि वर्ण, गु० सूक्ष्म, अविनाशी।
अक्षविद्या० ना० स्त्री० रमल।
अक्षविद्वान्० गु० रम्माल, पासावाला।
अक्षांस० ना० पु० रेखा, भूमिके उत्तर वा दक्षिण के डताव नब्बे २ अंश।
अक्षि० ना० पु० नेत्र, आंखि।
अक्षिसंकेत० ना० पु० आंखिसे इशारह करना कटाक्ष, हावभाव।
अक्षुब्ध० गु० स्थिर, शान्त।
अक्षौहिणी० ना० स्त्री० सैन्य प्रमाण, इसका कथन कई प्रकार का है। यथा (“गजनाससह रथिनी नाभे शा रथा, रथे रथे शतवाजना अश्वेऽश्वे शतनरा ) अथवा दश वाहनी अथवा १०९३५० पैदल, ६५६१० सवार, २१८७० रथ, २१८७० हाथी।
अत्र० अव्य० यहां, इस जगह।
अत्रि० ना० पु० चन्द्रमा के पिता, मुनिविशेष।
अत्रिज० ना० पु० चन्द्रमा, दुर्वासा, दत्तात्रेय
अज्ञ० गु० मूर्ख, अजान, नादान।
अज्ञता० ना० स्त्री० मूर्खता, नादानी।
अज्ञात० गु० अजान, नामालूम।
अज्ञाता० गु० मूर्ख, भोला, नादान।
अज्ञान० गु० मूर्ख, मूर्खता।
अज्ञानता० ना० स्त्री० मूर्खता, नादानी।

## (आ)

आ० अव्य० जिस० शब्द के प्रथम में यह संयुक्त होता है उसका अर्थ न्यून वा उलटा होजाता है और कभी क्रिया० के अवधि का ज्ञापक होताहै।
आं० अव्य० स्वीकारका सूचक शब्द।
आंक० ना० पु० अङ्क, चिह्न, मदार।
आंकना० स० क्रि० लखना, अंकाना।
आंख० ना० स्त्री० चक्षु, नेत्र।
आंग० ना० पु० अंग।
आंगन० } ना० पु० अंगना, सहन।
आंगना० }
आंच० स्त्री० अग्निकी ताप।
आंचर० } ना० पु० अचला।
आंचल० }
आंसू० ना० पु० अश्रु।
आंट० ना० स्त्री० गांठि, विरुद्धता, ताक।
आंटना० अ० क्रि० समाना, पहुँचना।

आदर्श० } ना० पु० दर्पण, शीशा।
आदर्शन० }
आद्रक० ना० स्त्री० अदरक।
आदान० ना० पु० लेना।
आदि० गु० पहिला, जड़ वगैरह, शुरूअ।
आद्यन्त० गु० आरम्भ से समाप्ति पर्यन्त या आदि और अन्त, आद्यन्त।
आदिक० अव्य० इत्यादि और सब।
आदित० } ना० पु० सूर्य।
आदित्य० }
आदित्यवार० ना० पु० प्रथमदिन इतवार।
आदित्यहृदय० ना० पु० ग्रन्थ विशेष।
आदितेय० ना० पु० देवता, अदितिजात।
आदेश० ना० पु० आज्ञा, अनुमति, योगीलोगों का प्रणाम, व्याकरण में एक अक्षर को दूसरे अक्षर से बदलने को कहते हैं।
आदौ० अव्य० प्रथम, पहिले।
आद्य० गु० पहिला, प्रथमका।
आद्योपान्त० गु० पूरा, सब, समस्त।
आधुनिक० गु० इसकालका।
आधर्ष० ना० पु० भय, डर, कठिन।
आधा० गु० अर्द्ध, है।
आधान० ना० पु० गर्भ, गर्भका धारण।
आधार० ना० पु० प्रतिपालक, अधिकरण, सहारा, थालमें एक थमका नाम।
आधारी० गु० सहारा वालेवाला।
आधासीसी० ना० स्त्री० अर्द्धकपाली।
आधि० ना० स्त्री० मनकी पीड़ा, उदासी।
आधिक्य०, ना० पु० बढ़ती, अतिशयता।
आधिपत्य० ना० पु० ऐश्वर्य, स्वामित्व।
आधीन० [illegible], अधिकारी, तावेदार।
आधी [illegible]
आधे [illegible] आज्ञा
आन० [illegible] और, अन्य, न०, स्त्री० आज्ञा; मर्यादा सौगन्द।
आनक० ना० पु० दुन्दुभी, ढका।
आनदेय० न०, पु० और देना।
आनन० ना० पु० मुख, अन्य, और नहीं।
आनना० स० क्रि० लाना।
आनन्द० ना०पु० } हर्ष, सुख, खुशी।
आनन्दना० स्त्री० }
आनन्दित० गु० सुखी, हर्षित, निहाल।
आनन्दी० गु० सुखी, खुश।
आनयन० } क्रि० लाउगा।
आनिहौं० }
आनुकूल्य० ना० पु० सहायता।
आनुपूर्वी० ना० स्त्री० सूलावलि, क्रम।
आनुमानिक० गु० युक्ति, सिद्ध।
आन्ध्र० ना० पु० तैलङ्गदेश।
आप० ना० पु० पानी, सर्व० स्वकीय, निज।
आपकाज० ना० पु० अपनाकाम।
आपकाजी० गु० जो अपने काम में लगा रहता है।
आपण० ना० स्त्री० पण्य, हाट।
आपत्ति० ना० स्त्री० विपत्ति, प्राप्त दोष।
आपद० } ना० स्त्री० विपत्ति, अभाग, कठिनता।
आपदा० }
आपन्न० गु० प्राप्त, शरण्य, मरन, अभागा।
आपपरिचित्त० ना० पु० वक्ता देवता।
आपरूप० गु० आप, विशेष ईश्वर।
आपस० सर्व० अपने, भाईबन्द।
आपस्तम्ब० ना० स्त्री० स्मृति विशेष।
आपाधापन० ना० पु० युद्ध, समर।
आप्त० गु० जो विश्वास के योग्य है, प्राप्त, सच्चा
आप्लुत० गु० जो नहायाहुआ।
आफ्रियो० स० क्रि० दिया, बख्शा, यह शब्द अर्बी का है।
आफू० } ना० स्त्री० अफ्यून, अफीम।
आफूक० }

आबाल० ना० पु० लड़कापन, बालकता।
आभरण० ना० पु० भूषण, गहना, जेवर।
आभा० ना० स्त्री० भड़क, शोभा, चमक।
आभार० ना० पु० बोझ।
आभास० ना० पु० अभिप्राय, थोड़ासा, चेत्र विशेष।
आभीर० ना० पु० भीलादि, गोप, अहीर।
आभूषण० ना० पु० अलंकार, गहना।
आम० ना० पु० कच्चा, आम्रफल।
आमय० ना० पु० रोग।
आमर्ष० ना० पु० क्रोध, गुस्सा, दाह।
आमर्षण० ना० पु० क्रोध करना।
आमर्षि० अ० क्रि०क्रोधयुक्तहोकर।
आमलक० } ना० पु० आमलाफलविशेष।
आमला० }
आमान्न० ना० पु० कोरा अनाज, सीधा।
आमाशय० ना० स्त्री० पेटकी थैली जिसमें खाना रहता है वा इकट्ठा होकर पचता है।
आमिष० ना० पु० मांस, गोश्त।
आमिषाहार० ना० पु० मांसखाना।
आमिषाहारी० गु० मांसखानेवाला।
आमोद० ना० पु० आनन्द, हर्ष, सुगन्ध, सुवास।
आंम्घर० ना० स्त्री० वस्तु विशेष अर्थात् व हुस्या।
आम्र० ना० पु० आमका फल वा वृक्षविशेष।
आय० ना० पु० लाभ, धनागम।
आयत० गु० लंबा, दीर्घ, घर, चौड़ा, ना० पु० घाम, धूप।
आयतन० ना० पु० घर, मकान।
आयत्त० गु० नम्र, अधीन, साज।
आयसु० ना० पु० आज्ञा, हुकम।
आया० ना० स्त्री० लड़कों को खिलानेवाली।
आयास० ना० पु० परिश्रम, मिहनत।
आयु० ना० स्त्री० जीवन, काल, उमर।
आयुध० ना० पु० हथियार, अस्त्रास्त्र।
आयुर्दा० }
आयुर्दाय० }
आयुर्बल० } ना० स्त्री० जीवन, काल, उमर, हयात।
आयुष्० }
आयुस्० }
आरक्त० गु० लाल, सुर्ख।
आरग्वध० ना० स्त्री० खिरवाली।
आरज० ना० पु० मर्यादक, मानी, उत्तम जन, श्रेष्ठ, आर्य।
आरण्ड० ना० पु० रेंड, अरण्डी का वृक्ष।
आरति० ना० स्त्री० दुःख, अतिप्रेम, इश्क वा पूजा प्रसिद्ध।
आरती० ना० स्त्री० दीपक जलाय के देवता को दिखाना।
आरम्भ० ना० पु० प्रारम्भ, उपक्रम, उठाना, शुरूअ, लगा लगाना।
आरा० ना० पु० शस्त्र, आला, लकड़ी चीरने का अस्त्रविशेष।
आराति० } ना० पु० शत्रु, वैरी।
अराति० }
आराधक० गु० सेवक, भजन करनेहारा।
आराधन० ना० पु० पूजा, भजन, सेवा।
आराधना० स० क्रि० पूजा करना, अर्चना।
आराम० ना० पु० उपवन, बगीचह, चैन।
आरि० ना० स्त्री० झगड़ा, जिद, हठ, प्रमविलासे यथा ( देखत रहो खिलोना चंदा, आरि न कीजिये बालगोविंदा )।
आरण्य० } ना० पु० जंगल, वन, पुस्तकविशेष।
अरण्य० }
आरिष्ट० } गु० कठिन, दुःखद, बुरा।
अरिष्ट० }
आरुक० ना० पु० आड़ूका फल वा वृक्ष।
आरुष्क० ना० पु० भिलावावृक्ष।
आरूढ़० ना० पु० सवार, गु० जो,चढ़ाहोवे।
आरे० ना० पु० आराका बहुवचन।
आरोग्य० ना० पु० क्षेम, कुशल, नीरोग।

आरोपित० गु० कल्पना कियागया, बनाया गया, सौंपागया।

आरोप० ना० पु० कल्पना, बनावट।

आरोह० ना० स्त्री० } ऊपर चढना, सीढ़ी,
आरोहण० ना० पु० } ज़ीना।

आर्त्त० }
आरत० } गु० पीडित, दुःखित, व्याकुल।

आर्द्र० गु० गीला, सीला।

आर्द्रा० ना० स्त्री० नक्षत्र।

आर्य्य० गु० उत्तमकुलोत्पन्न, कुलीन, उत्तम, श्रेष्ठ।

आर्य्यावर्त्त० ना० पु० वह पवित्रदेश जो पूर्व समुद्रतट से पश्चिम सिन्धुतट तक और हिमालय से विन्ध्याचल तक है।

आर्सी० ना० स्त्री० भूषणविशेष जो स्त्रियां अंगुठे में पहिनती हैं, दर्पण।

आल० ना० पु० वृक्ष या उसका फलविशेष, पीला, हरताल।

आलम्ब० ना० पु० सहारा, मदद।

आलम्बन० ना० पु० आश्रय, अवलम्ब।

आलय० ना० पु० घर, मकान।

आलवाल० ना० पु० थाला, थावला।

आलस० ना० पु० ढील, सुस्ती, शिथिलता।

आलसी० गु० ढीला, सुस्त, शिथिल।

आलस्य० ना० पु० आलस।

आला० ना० गु० थारा, ताक, ताख जिसमें चिराग आदि रखते हैं।

आलान० ना० पु० खूंटा जिसमें हाथी बाधा जाताहै, बेड़ी, जंजीर।

आलाप० ना० पु० बातचीत करना, स्वरमिलाप।

आलि० ना० स्त्री० सखी, पंक्ति।

आलिंगन० ना० पु० परस्पर गलेलगाना।

आलिंगित० गु० प्रसंगित, भेंटीहुई।

आली० ना० स्त्री० सखी।

आलु० }
आलू० } ना० पु० विलायती कन्दविशेष।

आलोक० ना० पु० ज्योति, दृष्टि, चासलोती।

आलोकन० ना० पु० दृष्टि देकर देखना।

आवक० ना० पु० बाजाविशेष।

आवरण० ना० पु० ढाल, आच्छादन, विस्तृप, भँवर, घेरा।

आवर्त्त० ना० पु० भँवर जो पानीमें होता है।

आवर्दा० ना० स्त्री० आयुर्दाय, उमर।

आवनो० अ० क्रि० आना।

आवभक्ति० }
आवभगत० } ना० स्त्री० मान, सम्मान, आदर।
आवभगति० }

आवलि० ना० स्त्री० पांति, पंक्ति।

आवश्यक० गु० निश्चय कर्तव्य, ज़रूरीकाम।

आवश्यकता० ना० स्त्री० ज़रूरत।

आवा० ना० पु० अवध देशकी राजधानी। कुम्हार जिसमें बर्तन पकाताहै, अ० क्रि० आया।

आवाई० ना० स्त्री० चर्चा, समाचार।

आवागमन० }
आवागवन० } ना० पु० आनाजाना।

आवाजाई० ना० स्त्री० फेरापड़ना, आना जाना।

आवाती० ना० स्त्री० अथाई।

आवाधा० ना० स्त्री० भूमिखण्ड।

आवास० ना० पु० घर।

आवाहन० ना० पु० सादर बुलाना, बुलाना।

आविर्भाव० ना० पु० प्रकटहोना।

आविर्भूत० गु० प्रकटवस्तु।

आविष्ट० गु० जो भूतादिक करके मस्त है।

आवृत० गु० घिराहुआ, वेष्टित।

आवृत्ति० ना० स्त्री० उद्धरणी, पढाहुआ, दुहराना, दफ़ा।

आसक्त० गु० मोहित, गरगर, लीन और अविरत।

आशक्ति० नाः पु० चाह, प्यार।
आशंका० नाः स्त्री० भय, डर, सन्देह, शक।
आशय० नाः पु० अभिप्राय, आश्रय, मतलब, मजमून।
आशर० नाः पु० निशाचर, दैत्य।
आशा० नाः स्त्री० आसरा, भरोसा।
आशावन्त० गु० आसरिका, उम्मेदवार।
आशावसन० गु० नगा, तृष्णा रहित।
आशावान्० गु० आशावन्त।
आशिष० नाः पु०, आशिषा० स्त्री०, आशीर्वाद० पु० — दुआ, भला मनाना, अच्छा चाहना।
आश्चर्य० गु० अद्भुत, नाः पु० अचम्भा, विस्मय।
आश्चर्यवन्त० गु० तअज्जुब म, अचम्भित।
आश्नक० नाः पु० रुधिर, लोहू, खून।
आश्रम० नाः पु० हिन्दू लोगों म चारि आश्रम अर्थात् ब्रह्मचारी १ गृहस्थ २ वानप्रस्थ ३ सन्यासी ४ और ऋषियोंर रहनेका स्थान, घर।
आश्रमी० गु० आश्रम धरनेवाला।
आश्रय० नाः पु० आसरा, समीपता, गु० अधीन, शरण, छल।
आश्रित० गु० आधीन, याने परवश।
आश्वास० नाः पु० भरोसा, समाप्ति, अध्याय।
आश्विन० नाः पु० कुवार सातवामास।
आषत० नाः पु० अक्षत चावलादि।
आषर० नाः पु० अक्षर वर्ण।
आषाढ़० नाः पु० आषाढ चौथामहीना।
आस० नाः स्त्री० आशा, भरोसा।
आशंसार्थ० गु० जिससे इच्छा का बोध होता है।
आसक्त० गु० आशक्त, फरेफ्तह।
आसक्ति० नाः स्त्री० आशक्ति, प्रीति प्रेम।
आसन० नाः पु० बिस्तर, सेज, योगासन, बैठने के लिये कुशा वा काठ वा ऊनकी वस्तु बैठक, जाघ के भीतरी ओर।
आसनगत० गु० बैठाहुआ।
आसनी० नाः स्त्री० ऊन वस्त्रादि बिछौना।
आसन्न० गु० निकट, पास।
आसन्नकोण० नाः पु० पास का कोना।
आसन्नभूत० नाः पु० निकटही व्यतीतभया।
आसपास० गु० लगभग।
आसमुद्र० नाः पु० समुद्रपर्यन्त।
आसय० नाः पु० आशय।
आसर० नाः पु० आशर, दैत्य।
आसव० नाः स्त्री० मदिरा विशेष, शराब।
आसा० नाः स्त्री० आशा।
आसाम० नाः पु० देशविशेष।
आसावरी० नाः स्त्री० रागिनी विशेष, कपोत विशेष, कपड़ा विशेष।
आसिष० नाः स्त्री० आशिष।
आसीन० गु० बैठाहुआ।
आसीविष० नाः पु० साँप।
आसीस० नाः स्त्री० आशीर्वाद।
आसु० गु० शीघ्र, शिताबी।
आसुग० गु० बाण, वायु, सूर्य्य।
आसुतोष० गु० शीघ्र प्रसन्न होनेवाला।
आसुर० नाः पु० असुर या कोई असुर।
आसुरी० नाः स्त्री० राक्षसीमाया, निशाचरी।
आस्कत० नाः स्त्री० आलस्य।
आस्कती० गु० आलसी।
आस्ति० नाः पु० वेदधर्मोंकाफल, साधुता, धर्मशक्ति, हस्ती।
आस्तिक० नाः पु० वेद के धर्मों के फलक, विश्वासी, साधु।
आस्था० नाः स्त्री० टब, सभा, परिश्रम।
आस्पद० नाः पु० स्थान, पद, खिताब।
आस्फोत० नाः पु० कचनारवृक्ष।
आस्रप० नाः पु० असुर, दैत्य।
आस्वाद० नाः पु० रसका अनुभव।
आह० नाः स्त्री० साहस, वीरता, धीरज।
आहट० नाः पु० पग, शब्द, आवाज।

आहा० अव्य० खेदका सूचक शब्द।
आहार० ना० पु० भोजन, खाना।
आहारी० गु० भोजन करनेवाला, भोजन के योग्य।
आहि० अव्य० है।
आहुत० } ना० स्त्री० देवताओं के लिये होमने
आहुति० } के लिये जो वस्तु घृतादि।
आहवनीय० ना० पु० अग्निविशेष।
आहुक० ना० पु० उग्रसेन राजाका पिता।
आहुतदान० ना० पु० ब्राह्मणको बुलाकर घर पर दानदेना इसको मध्यम दान कहते हैं।
आह्निक० ना० पु० प्रतिदिन धर्मका कार्य।
आह्निकगति० ना० स्त्री० एक दिनकी चाल, प्रतिएकग्रह का नियमचक्र।
आह्रा० ना० पु० जलार्णव।
आह्लाद० ना० पु० हर्ष, आनन्द।
आह्लादित० गु० हर्षित, आनन्दित।
आह्वान० ना० पु० आवाहन, पुकारना।
आक्षेप० ना० पु० दुर्वचन, निन्दा।
आक्षोदन० ना० पु० आखेट।
आत्रेय० ना० पु० अत्रिका पुत्र।
आत्रेयी० ना० स्त्री० नदी विशेष जो बंगालेमें है।
आज्ञा० ना० स्त्री० आदेश, हुक्म।
आज्ञाकार० } गु० जो आज्ञापर चले, सेवक,
आज्ञाकारी० } ताबेदार।
आज्ञाद० ना० पु० जो आज्ञा देवे, हाकिम।
आज्ञानुयायी० गु० आज्ञावत् वर्त्तनेहारा।
आज्ञानुसार० ना० पु० हुक्म के मुताबिक।
आज्ञानुवर्ति० गु० ताबेदार, सेवक।
आज्ञाभिलाषी० गु० आज्ञाचाहनेवाला।
आज्ञार्थ० गु० आज्ञा का बोध जिससे होता है।
आज्ञालंघन० ना० पु० उदूलहुक्मी, हुक्म न मानना।

(इ)

इक० गु० एक १।
इकटक० ना० पु० एक ताक से देखना।
इकट्ठा० }
इकट्ठी० } गु० जो एक जगह में जमाहोवे।
इकठौरा० }
इकठौरी० }
इकसार० गु० सरीखा, सदृश, समान।
इकारान्त० गु० जिस शब्दके अन्तमें इकार है।
इका० गु० अकेला, अद्वितीय, एका।
इंगलण्ड० ना० पु० देशविदेश, जिसमें लण्डन नगर प्रसिद्ध है।
इंगलण्डीय० गु० जो इंगलण्डका है।
इंगितज्ञ० पु० इच्छा, समान, चलनेवाला।
इंगित० ना० पु० सैन, संकेत, आगमन, खोज।
इच्छा० ना० स्त्री० मनोरथ, चाह।
इच्छाचारी गु० मनोवत्गामी, बन्धरहित।
इच्छित० गु० इच्छा समाना, चाहा हुआ।
इच्छितफल० ना० पु० चाहाहुआ फल वा अर्थ।
इच्छानुसार० ना० पु० इच्छावत्, चाहना।
इछन० ना० पु० नेत्र, दृष्टि।
इडा० ना० स्त्री० धरती, देवी, बाई श्वास।
इत० } अव्य० यहां, इधर।
इतो० }
इतना० गु० यह शब्द परिमाण या अवधि का ज्ञापक है।
इतनी० ना० स्त्री० सैन्य, गु० इस प्रमाण।
इतर० गु० अन्य, रहित नीच।
इतरलोग० ना० पु० छोटीजाति, लोकान्तर।
इति० अव्य० समाप्तिका बोधक है, अधिक, इसप्रकार।
इत्याल० ना० पु० मिलान, सामाना, मुक़ाबिलह।
इत्यादि० ना० पु० आदिक, वगैरह।
इतिहास० ना० स्त्री० वृत्तान्त, प्राचीन कथा, पुराणादिकी वार्त्ता, तारीख़।

इतो० } गु० इतना।
इतौ० }
इदम्० सर्व० यह।
इदानीम्० अव्य० यहां,इसजगह।
इधर० अव्य० यहां, इसठौर।
इन्दारा० ना० स्त्री० बड़ापक्का कूआ।
इन्दिरा० ना० स्त्री० लक्ष्मी।
इन्दीवर० ना० पु० नील कमल, पौधा विशेष।
इन्दु० ना० पु० चन्द्रमा।
इन्दुर० ना० पु० उंदुर, चूहा।
इन्दौर० ना० पु० नगरविशेष।
इन्द्र० ना० पु० देवताओं का राजा, श्रेष्ठ।
इन्द्रगोप० ना० पु० वीरबहूटी।
इन्द्रजित्० ना० पु० मेघनाद, गु० जो इन्द्रको जीते।
इन्द्रपुरी० ना० स्त्री इन्द्रका नगर।
इन्द्रप्रस्थ० ना० पु० दिल्लीनगर।
इन्द्रवधू० } ना० स्त्री० वीरबहूटी कीड़ा,
इन्द्रवधूटी० } लाल रंगका वर्षा में होताहै, इन्द्र की पत्नी।
इन्द्रयव० ना० पु० कुरज का फल, इन्द्र जौ, औषधि विशेष।
इन्द्रवारु० ना० पु० }
इन्द्रवारुणी० स्त्री० } औषधिविशेष।
इन्द्रविपादिनी० }
इन्द्राणी० } ना० स्त्री० शची, इन्द्रकी पत्नी
इन्द्रायणी० }
इन्द्रायन० ना० पु० वृक्षविशेष या उसकाफल जो अतिसुन्दर और कड़वा होताहै।
इन्द्रासन० ना० पु० इन्द्रका सिंहासन।
इन्द्रिय० } ना० स्त्री० जिनसे रूप रसादिका
इन्द्रीय } ज्ञान होताहै वह दोप्रकार की दश हैं पांच कर्मेन्द्रिय अर्थात् हाथ, पांव, गुदा लिंग, मुख और पांच ज्ञानेन्द्रिय अर्थात् आंख, नाक, कान, जीभ, त्वचा।
इन्धन० ना० पु० जलानेकी लकड़ी आदि [illegible]

इभ० ना० पु० हाथी।
इभपालक० गु० महावत पीलवान।
इभ्य० ना० पु० स्वामी।
इमम्० सर्व० यह गु० ऐसा, इसप्रकार।
इमि० गु० इसप्रकार।
इला० ना० स्त्री० धरती, नारी, भवानी, देवी, बुद्धि, सरस्वती।
इलायची० ना० स्त्री० फलविशेष, एला।
इलावृत० ना० पु० पृथ्वी के नवखण्डों में से एक।
इल्ली० ना० पु० मसा।
इव० अव्य० तरह, प्रकार, जैसे।
इष्ट० गु० पूजित, प्यारा, वाञ्छित ना० पु० देवता, मनुष्य, चहीता, वस्तुचहीती।
इष्टदेव० ना० पु० पूजित देवता, जिस देवकी सेवाकरै या ध्यावै।
इष्टा० ना० स्त्री० प्रिय, प्यारा।
इष्टित० गु० विचारित, जो माना गया।
इष्वासन० ना० पु० धनुष, रमठा, कमान।
इषु० ना० पु० बाण, तीर, आश्विनमास, और गणित में ५।
इषुधी० ना० स्त्री० पु० धनुष, कमान, कदंग।
इषुधीपति० ना० पु० धनुर्द्धर धर्नुधारी।
इष्वी० ना० पु० लोहे का यन्त्र जिससे घोड़े को कीड़े समालता है।
इस्पात० ना० पु० फौलाद।
इह० सर्व० यह।
इहलोक० ना० पु० [illegible]
इक्षु० ना० [illegible]
इक्षुगन्धा० } [illegible]
इक्षुवल्लरी० }
इक्षुसार० [illegible]
इक्ष्वाकु० [illegible]
[ई]
[illegible]

ईंडुवा० ना० पु० शिरपर बोझ रखने का टेका जो कपड़ा या सन मूजआदिक होता है।
ईकारान्त० गु० जिस शब्दके अन्तमें ईकार है।
ईख० ना० स्त्री० ऊख, उखारी, इक्षु।
ईठ० गु० इष्ट, प्रिय, मित्र, ना० पु० गमन, देखना।
ईठि० ना० स्त्री० दोस्ती, प्रीति, सखी।
ईढ़ि० ना० स्त्री० अपनेको अधिकजानना, हठ।
ईति० ना० स्त्री० बाधा, दुःख।
ईद० ना० स्त्री० मुसलमानों और यहूदियों में एक पर्व्वहोता है रमजान के पीछे, अरबी शब्द है।
ईदृश० गु० ऐसा।
ईर्षा० ना० स्त्री० हिसद, डेष, डाह, हसद।
ईश० ना०पु० ईश्वर, प्रभु, स्वामीविशेष, शिवजी, विष्णु, नारायण।
ईशता० ना० स्त्री० प्रभुता, महत्त्व, माया, सिद्धिविशेष।
ईश्वर० ना० पु० प्रभु स्वामीविशेष, परमात्मा, शिवजी, विष्णु, नारायण।
ईश्वरता० ना० स्त्री० } मायायोगमाया, ई-
ईश्वरत्व० ना० पु० } श्वरत।
ईश्वराराधन० ना० पु० परमेश्वरका भजन।
ईशान० ना० पु० सदाशिव, ईशानकोण।
ईशानकोण० ना० पु० पूर्व उत्तर का कोना।
ईषत्० } गु० थोड़ा, २-, स्वल्प।
ईषद्० }
ईस० ना० पु० ईश, मालिक।
ईह० } ना० स्त्री० चेष्टा, इच्छा, उत्पन्न।
ईहा० }
ईक्षण० ना० पु० चक्षु, आंखि, दृष्टि।

(उ)

उचाई० ना० स्त्री० } उचाटा, उद्याति, बलदी।
उचान० ना० पु० }
उचाव० ना० पु० }
उचाहट० स्त्री० }

उचाना० स० क्रि० ऊँचाकरना, उठाना।
उडेलना० स० क्रि० धक्कादेकर गिराना, ढालना।
उकठा० गु० सखावाप या वृक्ष।
उकत० ना० स्त्री० उक्ति, कहना।
उकताना० अ० क्रि० घबराना, थकना, ऊबना।
उकतारू० ना० पु० उकताऊ पक्षी।
उकतारना० स० क्रि० सँभालना, पकड़ना।
उकसना० अ० क्रि० उठना, ऊपरको चढ़ना, या बढ़ना।
उकसाना० } स० क्रि० उठाना, चढ़ाना।
उकासना० }
उक्त० गु० कथित, कहाहुआ।
उक्ति० ना० स्त्री० कथन, भाषा, चतुराई, कहना।
उखड़ाना० अ० क्रि० उजड़ना, निजस्थान से हटना।
उखड़हा० गु० उखड़ामया।
उखड़ना० } स० क्रि० उजाड़ना, निजस्थान से
उखाड़ना० } हिलाना।
उगना० अ० क्रि० उत्पन्नहोना, जमना, बढ़ना।
उगलना० स० क्रि० मुख में धाई वस्तु डाल कर फिर निकालना।
उगाल० ना० पु० जो चबाय के मुख में से फेंका।
उगाहना० स० क्रि० जमाकरना, तहसीलना।
उगाही० ना० स्त्री० ब्याजलेना या वह रुपया जो महाजन आठके नव या नव के दश दशके ग्यारह प्रतिमास एक २ रुपया भर लेता है।
उग्र० गु० क्रोधी, कठोर, भयङ्कर, तेज, ना० पु० शिवजी।

उग्रगन्धा० ना० स्त्री० अजवायन, वच और लहसुन० गु० जिसकी गन्ध कठिन है।
उग्रसेन० ना० पु० राजा कंस का पिता।
उघटना० स० क्रि० किसी पर उपकार करके कहना या बात मारना, ताना देना।
उघड़ना० अ० क्रि० नंगा होना, खुलना।
उघरे० गु० खुले, प्रगटे।
उघाड़ना० } स० क्रि० नंगाकरना, खोलना।
उघारना० }
उघारी० गु० नंगी, खुली।
उचकना० अ० क्रि० कूदके उठाना, उछलना।
उचकाना० स० क्रि० ऊपर को उठाना वा चढ़ाना।
उचक्का० गु० चोर, उठाईगीर।
उचटना० अ० क्रि० अलगर होना, बिछुड़ना, न लगना, उखड़ना, फिसलना।
उचरङ्ग० ना० पु० पतंगा।
उचरना० अ० क्रि० बात निकलना, उखड़ना।
उचाट० गु० उदासी, जी न लगना।
उचाटना० स० क्रि० उदासकरना, उखाड़ना।
उचारना० स० क्रि० उच्चारणकरना, निकलना।
उचित० गु० योग्य, ठीक, मुनासिब।
उचिलना० अ० क्रि० फटना, छुटिजाना।
उचेलना० स० क्रि० मिलीहुई वस्तु को अलग २ करना, उधेड़ना।
उच्च० गु० ऊंचा।
उच्चाटन० ना० पु० जी उखड़ना, जी का न लगना।
उच्चार० ना० पु० पुरीष, मल, पाखाना।
उच्चारण० ना० पु० शब्दकहना वा निकलना।
उच्चारना० स० क्रि० उचारना, बात कहना।
उच्चैःश्रवा० ना० पु० सूर्य का घोड़ा।
उच्छिन्न० गु० निर्मूल, उखड़ा, खराब।
उच्छलित० गु० उछलता भया।
उच्छिष्ट० ना० पु० जूठनि वा जूठा, भोजन अवशेष।
उच्छ्वास० ना० पु० श्वास, आशा।
उछंग० ना० स्त्री० गोद, कनिया।
उछरना० } अ० क्रि० कूदना, उठाना।
उछलना० }
उछालना० स० क्रि० कुदाना, ऊपर को फेंकना।
उछाह० ना० स्त्री० आनन्द, खुशी।
उजड़ना० अ० क्रि० नाश होना, मिटना, भगना, वीरान होना।
उजला० गु० उज्ज्वल, सफेद, निर्मल।
उजागर० गु० यशस्वी, चटकीला, सुन्दर।
उजाड़० गु० सूना, बनखण्ड, वीरान।
उजाड़ना० स० क्रि० सूनाकरना, नाशकरना, वीरान करना।
उजालना० स० क्रि० उजाला करना।
उजाला० ना० पु० ज्योति, तेज, प्रकाश।
उजाली० ना० स्त्री० चांदनी।
उजास० ना० पु० उजेला।
उज्जल० } गु० निर्मल, चोखा, चमकीला,
उज्ज्वल० } साफ़, सुंदर।
उझकति० गु० झांकति, ताकत।
उझकना० अ० क्रि० देखना, स० क्रि० निकालना।
उटंगन० ना० स्त्री० पौधा विशेष, और नदी जो ग्वालियर के पास है।
उठंगन० ना० पु० टेकन।
उठना० अ० क्रि० खड़ाहोना।
उठबैठ० ना० स्त्री० घबराहट, साधन विशेष।
उठवैया० ना० पु० उठानेवाला।
उठान० ना० पु० उत्थान, दिखाई।
उठाना० स० क्रि० खड़ाकरना, ऊपर लेजाना।
उड़ना० अ० क्रि० भागना।
उड़ान० ना० स्त्री० उड़ने की चाल।
उड़ाना० स० क्रि० उड़ादेना, भगादेना।
उड़ाऊ० ना० पु० लुटेरा, बहुत खर्च करवैया।
उडु० ना० पु० पक्षी, नक्षत्र, मेघ, मह।

उडुगण० ना० पु० तारागण।
उडुप० ना० पु० घरनई, बेड़ा।
उड़िया० ना० स्त्री० उड़ीसादेश की भाषा।
उड़ी० ना० स्त्री० नाव।
उड़ैसा० ना० पु० देशविशेष जहां श्रीजगन्नाथ पुरुषोत्तम विराजमान हैं।
उड्डान० ना० स्त्री० उड़ान, संस्कृत में नपुंसक।
उढ़ना० स० क्रि० ओढ़ना, ना० पु० ओढ़ने का वस्त्र।
उढ़ाना स० क्रि० ओढ़ाना, ढांपना।
उत० अव्य० उधर, उधर, जिस शब्द के प्रथम में यह युक्त हो उसका अर्थ अधिक लिया जाता है।
उतंग० } गु० ऊंचा, धामायणे यथा (ध्वनि
उत्तुंग० } उतंग जलनिधि चहुंपासा)।
उतरना० अ० क्रि० नीचे आना।
उतला० गु० उतावला।
उतान० गु० उलटा, ऊपर को पाव किये।
उतार० ना० पु० नीचे आना, नीचला।
उतारना० स० क्रि० नीचे लाना, दूर करना।
उतारा० ना० पु० ढालू, अपमान, सुडोती, पारजाना।
उतावल० ना० स्त्री० शीघ्रता, जल्दी।
उतावला० गु० वेगी, शीघ्र, फुर्तीला।
उतावली० ना० स्त्री० शीघ्रता, फुर्ती, गु० फुर्तीली।
उताहिल० गु० शीघ्र, जल्द।
उत्कट० गु० बरजस्त, उसी समय, तेजअधिक।
उत्कण्ठा० ना० स्त्री० अभिलाषा, चाहना।
उत्कर्ष० ना० स्त्री० बड़ाई।
उत्कल० ना० पु० उड़ेसा देश, उड़ेसा के वासी।
उत्क्रम० ना० पु० उपर चढ़ना।
उत्कृष्ट० गु० अच्छा, श्रेष्ठ, उत्तम।
उत्तमगन्धा० ना० स्त्री० मालती।
उत्तमांग० ना० पु० सिर, शीश।
उत्तमाशा० ना० स्त्री० अफ्रिका के दक्षिण की अन्तरीप, केपगुडहोप।
उत्तर० ना० पु० प्रश्न का फेरक जवाब दक्षिण के सम्मुख की दिशा, राजाविराट् का पुत्र।
उत्तरकेन्द्र० ना० पु० जिस को भास्कराचार्य शास्त्री ने निज प्रकृति में सुमेरु लिखा है, यह स्थान अत्यन्त शीत के कारण अगम्य है।
उत्तरकोशल० } ना० पु० अवधदेश।
उत्तरकोशला० }
उत्तरखण्ड० ना० पु० उत्तर का देश।
उत्तरा२ ना० स्त्री० राजाविराट् की कन्या जो अभिमन्यु को विवाही थी।
उत्तराधिकारी० ना० पु० मरने के पीछे जो धनाधिकारी।
उत्तराफाल्गुनी० ना० स्त्री० बारहवानक्षत्र।
उत्तराभाद्रपद० ना० पु० छब्बीसवां नक्षत्र।
उत्तरायण० ना० पु० माघादि छ मास।
उत्तरार्द्ध० गु० पिछला आधा।
उत्तराषाढ़० ना० स्त्री० इक्कीसवां नक्षत्र।
उत्तराहा० गु० जो उत्तर दिशा का है।
उत्तरी० गु० उत्तर का।
उत्तरीय० ना० स्त्री० ओढ़नी, रामचन्द्रिकाया यथा (पदपद्म की शुभ घूघरी, मणि नीलहाटक सा जरी, पुन उत्तरीय विचारिकैं, भुवडारि दी पग टारिकै) गु० उत्तर देश का पदार्थ वा मनुष्यादि।
उत्तरोत्तर० अव्य० आगे आगे।
उत्तानपत्र० ना० पु० दोना अरण्ड।
उत्तानपाद० ना० पु० राजा विशेष, ध्रुव का पिता।
उत्ताल० गु० शीघ्र, जल्दी, वेग।
उत्तीर्ण० गु० पार पहुंचा, निर्मुक्त।
उत्तू० ना० पु० चुन्नटें, चुनाई वस्त्रादि की।
उत्थान० ना० पु० उठान, उद्योग।

**उत्थापन०** ना० पु० उठाना, न थपना।
**उत्थित०** गु० उठा हुआ।
**उत्पत्ति०** ना० स्त्री० जन्म, पैदायश।
**उत्पन्न०** गु० जन्मा, प्रकटा।
**उत्पल०** ना० पु० कमल, कोईं।
**उत्पाटन०** ना० पु० जड़समेत उखाड़ना।
**उत्पात०** ना० पु० अशुभ का सूचक, उपद्रव।
**उत्पादन०** ना० पु० जन्मावना, पैदाकरना।
**उत्प्रेक्षा०** ना० स्त्री० ढील, सदृशता।
**उत्सर्ग०** ना० पु० देवतादि के लिये द्रव्य का त्याग, वितरण, किसी प्रकार की आज्ञा।
**उत्सव०** ना० पु० आनन्द, यज्ञ, अर्धोज्ज।
**उत्साह०** ना० पु० उद्योग, आनन्द।
**उथपन०** ना० पु० उखाड़ना, उठाना।
**उथपना०** स० क्रि० उठादेना, उखाड़ डालना।
**उथपित०** गु० उठाया गया।
**उथलना०** अ० क्रि० उलग्ना।
*उथलपुथल० गु० उलट पुलट।*
**उथला०** गु० छिछला, थोड़ा गहिरा।
**उदक०** ना० पु० जल, पानी।
**उदघाटी०** ना० स्त्री० उदयता, उदयाचलकी घाटी।
**उदधि०** ना० पु० समुद्र।
**उदधिनन्द०** ना० पु० चन्द्रमा।
**उदनपाक्य०** ना० पु० पियावासा, पाथा।
*उदन्वान्० ना० पु० समुद्र, सागर।*
**उदमाते०** गु० मत्त, मस्त, मतमूर।
**उदय०** ना० पु० प्रकटना, रोशन, ज्योति।
**उदयगिरि०** } ना० पु० पर्वत विशेष जहां
**उदयाचल०** } सूर्योदय होता है।
**उदयास्त०** ना० पु० सूर्योदय से सूर्यास्ततक, उदयाचलसे अस्ताचलतक।
**उदर०** ना० पु० पेट।
**उदरनि०** ना० पु० पेटका बहुवचन भाषा में।
**उदरवृद्धि०** ना० पु० जलधर रोग विशेष।
**उदरे०** गु० पेट।
**उदात्त०** ना० पु० ऊंचा स्वर।
**उदान०** ना० पु० पञ्च प्राणमेंसे एक।
**उदार०** गु० पु० दाता, सखी।
**उदारता०** ना० स्त्री० दातापन, दातव्यता।
**उदास०** ना० पु० एकान्त, गु० निराला, निर्मोह, दु:खसुखसमानजाता, मनमलिन।
**उदासी०** ना० पु० एकान्ती, ना० स्त्री० मलिनता, गु० मनमलिन, एक प्रकार के सन्तों का धर्म यथा नानकपथी, जो मनुष्य शत्रुमित्र रहित संसार में विचरै।
**उदासीन०** गु० जिसका कुल शील नहीं जाना अर्थात् पाहुन, समानवर्ती, गृहस्थाश्रमरहित।
**उदाहरण०** ना० पु० दृष्टान्त, मिसाल।
**उदित०** आविर्भूत, प्रकाशित, रोशन।
**उदीची०** ना० स्त्री० उत्तर दिशा।
**उदीच्य०** ना० पु० ऐरावती नदी के उत्तर और पश्चिम का देश।
**उदुम्बर०** ना० पु० गूलरवृक्ष, तांबाधातु।
**उदूखल०** ना० पु० गूगल।
**उद्गार०** ना० पु० डकार, वमन, छर्दि।
**उद्गारग्राही०** गु० हरी दूब लानि और वमन हारा।
**उद्घाटन०** ना० पु० कूप से पानी निकालने के लिये डाल रस्सी, चर्म्म घुर्नेदा।
**उद्दाल०** ना० पु० कचनार।
**उद्दालक०** ना० पु० एक मुनिका नाम है।
**उद्दिष्टलोहित०** ना० पु० लालचन्दन।
**उद्दीत०** गु० प्रज्वलित, अग्निप्रकाशित।
**उद्देश०** } ना० पु० अन्वेषण, प्रीतिकी कामना
**उद्देश्य०** } निमित्त, व्याकरण में जिसका समाचार कहाजावे।
**उद्धत०** गु० कठोर, अभिमानी, ना० पु० राजाका मल्ल।
**उद्धार०** ना० पु० अकम्प, त्राण, रक्षा, छुट्टी।

उद्धारण० ना० पु० छोड़ना, छुटना।
उद्धारना० स० क्रि० छुड़ाना, प्राण देना।
उद्भव० ना० पु० जन्म, पैदायश।
उद्भिज० } ना० पु० वृक्षतृणादि जो पृथ्वी पर
उद्भिद० } उगते हैं।
उद्यत० ना० पु० गु० परिश्रमी, तैयार।
उद्यम० ना० पु० उद्योग, उपाय रोजगार।
उद्यान० ना० पु० राजाका उपवन, खास निमित्त।
उद्योग० ना० पु० उद्यम, उत्थान।
उद्योत० ना० पु० प्रकाश, चमक।
उद्वाह० ना० पु० विवाह।
उद्विग्न० गु० अधीरज, व्याकुल।
उद्वेग० ना० पु० व्याकुलता, घबराहट, गड़बड़, दुःख।
उद्बोध० ना० पु० स्मरण।
उधर० अव्य० वहां।
उधार० ना० पु० करज।
उधारन० ना० पु० छुड़ाने हारा।
उधारना० स० क्रि० छुड़ाना, मुक्तिदेना।
उधेड़ना० स० क्रि० सुलझाना, खोलना।
उनचास० गु० चालीस और नौ ४९।
उनतालीस० गु० तीस और नौ। ३९
उनतीस० गु० बीस और नौ २९।
उनये० गु० घटा दखिवाने।
उनसठ० गु० पचास और नौ ५९।
उनासी० गु० सत्तर और नौ ७९।
उनींदे० गु० नींदभरे।
उनीस० गु० दश और नौ १९।
उन्दुर० ना० पु० चूहा, मूस।
उन्नत० गु० ऊंचा, बलन्द।
उन्नति० ना० स्त्री० उचाई, बढ़ती।
उन्मत्त० } गु० मतवाला, विक्षिप्त, सिड़ी और
उन्मद० } धतूरेरस में एक उन्मत्तनामी है।
उन्माद० ना० पु० चित्तभ्रम, सिड़पन।
उन्मादन० ना० पु० रोगविशेष जिसमें चित्त भ्रम होकर सिड़पन होजाता है।
उन्मुख० ना० पु० ऊर्ध्वमुख, ऊपर देखना।
उन्मेष० ना० पु० पलक, झपक।
उन्हार० ना० स्त्री० ढाल, गु० रूप, समान, सदृश।
उप० अव्य० समीप, यह जिस शब्द के प्रथम में संयुक्त होता है उसका अर्थ कभी अधिकाई कभी समीपता कभी न्यूनता अधिक हो जाता है।
उपकण्ठ० ना० पु० किनारा, तट।
उपकरण० ना० पु० सामग्री, सामान।
उपकानन० ना० पु० कृत्रिमवन, बाग।
उपकार० ना० पु० कृपा, सहायता, अहसान।
उपकारी० गु० कृपावन्त, सहायक, सुमित्र, लाभ युत, फायदे मन्द।
उपकालिका० } ना० स्त्री० कलौंजी।
उपकुञ्चिका० }
उपक्रम० ना० पु० प्रारम्भ, धोखा।
उपगति० गु० मिलनेकू के लिये बांधोदिया।
उपग्रह० ना० पु० बंधुवा, कृपा, सहायता, अप्रधानभी तारा।
उपचार० ना० पु० उपाय, सेवा, वैद्यकाई, व्यवहार, घूस।
उपज० ना० स्त्री० जो तत्काल में कहाजावे अथवा पायाजावे।
उपजाना० अ० क्रि० उगना, बढ़ना, जन्मना
उपजा० गु० जन्मा, उगा, पैदाहुआ।
उपजाऊ० गु० उपजनेहारा।
उपजाना० स० क्रि० उपजकरना, सिरजना।
उपजित० गु० जो उत्पन्न भया, जन्मित।
उपजीविका० ना० स्त्री० जीविका, वृत्ति।
उपड़ना० अ० क्रि० उखड़ना।
उपताप० ना० पु० रोग, दुःख, उष्णता, पीड़ा।
उपदेश० ना० पु० सवाद, सुझाव।

उपदा॰ ना॰ स्त्री॰ भेंट।
उपदेश॰ ना॰ पु॰ शिक्षा, मन्त्र, दान।
उपदेशक॰ } पु॰ जो उपदेश देवे, गुरु।
उपदेशी॰ }
उपद्रव॰ ना॰ पु॰ उत्पात, अन्याय और विग्रह, क्लेश।
उपद्रवी॰ गु॰ क्लेशिया, उत्पाती।
उपद्वीप॰ ना॰ पु॰ द्वीप समीप, छोटाटापू।
उपधान॰ ना॰ स्त्री॰ तकिया, रजाई।
उपधि॰ गु॰ साथी राहका, धोखा।
उपनन्द॰ ना॰ पु॰ नन्दकी संतान वा उनके सम्बंधी।
उपनयन॰ ना॰ पु॰ ब्राह्मणादि तीन वर्णों का यज्ञोपवीत अर्थात् जनऊ धरणके हेतु संस्कार।
उपनाम॰ ना॰ पु॰ पदवी, खिताब वा एकही मनुष्य का द्वितीयनाम अथवा कुटुम्बी यथा लाला, साह, तिवारी।
उपनिषद्॰ ना॰ स्त्री॰ वेदका रहस्यभाग।
उपनेत्र॰ ना॰ पु॰ चश्मह, ऐनक।
उपपति॰ ना॰ पु॰ जार, द्वितीय कन्त स्त्रीका।
उपपत्ति॰ ना॰ स्त्री॰ मुम्यता, सबूत।
उपपातक॰ ना॰ पु॰ महापाप, यथा गोवधादि।
उपमा॰ ना॰ स्त्री॰ समानता, दृष्टान्त, नजीर।
उपमान॰ ना॰ पु॰ सादृश्य, जिसस उपमा दीजावे यथा कमलनयन यहां कमल उपमान और नयन उपमेय है।
उपमेय॰ ना॰ पु॰ जिसकी उपमादीजाती है।
उपयुक्त॰ गु॰ योग्य।
उपयोगी॰ गु॰ अनुकूल, लाभकारी, मुफ़ीद।
उपराग॰ ना॰ पु॰ चन्द्रमा सूर्य का ग्रहण वा विषयभोग।
उपराजा॰ ना॰ पु॰ युवराज, राजा का नायब।
उपरान्त॰ अव्य॰ पीछे, पश्चात्।
उपराम॰ ना॰ पु॰ संसारी सुख की निवृत्ति, वैराग्य, उदासी।
उपराला॰ ना॰ पु॰ सहायता, मदद, अरिक।
उपरि॰ अव्य॰ ऊपर।
उपरोध॰ ना॰ पु॰ संकोच, सहायता, बड़ाई, गौरव।
उपर्ना॰ ना॰ पु॰ अंगौछा, एकपट्टा, ओढ़नी।
उपल॰ ना॰ पु॰ पत्थर।
उपलक्षण॰ ना॰ पु॰ थोड़ा जिससे बहुत समझाजावे, गु॰ जिससे गुणी जानाजावे।
उपला॰ ना॰ पु॰ कण्डा।
उपवन॰ ना॰ पु॰ कृत्रिम वन, आराम, बाग।
उपवर्ह॰ } ना॰ पु॰ तकिया, सिरहाना।
उपवर्हण॰ }
उपवास॰ ना॰ पु॰ व्रत, लंघन, रोज़ह।
उपवीत॰ ना॰ पु॰ यज्ञोपवीत, जनेऊ।
उपवेद॰ ना॰ पु॰ जो विद्या वेदों से निकली है और चारि उपवेद हैं अर्थात् आयुष्, गन्धर्व, धनुष्, धर्मशास्त्र।
उपशम॰ ना॰ पु॰ शांति, समाई।
उपशास्त्र॰ ना॰ पु॰ विद्या जो शास्त्रसे निकलीहै।
उपसा॰ ना॰ स्त्री॰ दुर्गंधि, सड़ाहिंद।
उपसना॰ अ॰ क्रि॰ उपसना, सड़ना।
उपसर्ग॰ ना॰ पु॰ क्रिया के साथ संयुक्त जो प्र, परा, अप, सम् इत्यादि।
उपस्थ॰ ना॰ पु॰ स्त्री॰ लिंग, योनि।
उपस्थित॰ गु॰ समुपागत, प्राप्त, तैयार।
उपसागर॰ ना॰ पु॰ छोटा समुद्र, समुद्रका भाग।
उपहार॰ ना॰ पु॰ भेंट, नजर, पूजा।
उपहास॰ ना॰ पु॰ ठट्ठा, हँसी।
उपाख्यान॰ ना॰ पु॰ पुराण की कथा।
उपाटना॰ स॰ क्रि॰ उखाड़ना।
उपादान॰ ना॰ पु॰ भिन्नद्रव्य, निमित्त कारण।
उपाधि॰ ना॰ स्त्री॰ उपद्रव, अन्याय, समीप, प्राप्त, माया, बाधा, ना॰ पु॰ स्वामी, मालिक, धर्मकी चिन्ता, गु॰ छल, कपट।

उपाधी० गु० अधर्मी, उपद्रवी, अन्यायी।
उपाध्या० ना० पु० ब्राह्मणजाति विशेष।
उपाध्याय० ना० पु० अध्यापक, पढ़ानेहारा।
उपाना० स० क्रि० सिरजना, उत्पन्न करना, उपार्जन करना।
उपानत्० ना० पु० जूता।
उपान्त्य० ना० पु० अन्त्य अक्षर का पूर्ववर्णादि।
उपाय० ना० पु० उद्योग, यत्न, रीति तदबीर।
उपायी० गु० उद्योगी, यत्नी।
उपार्जन० ना० पु० विद्या वा धनादिका संग्रह, कमाई, प्राप्त।
उपार्जित० गु० जो प्राप्त भया, कमाया।
उपालम्भ० ना० पु० उलाहना।
उपास० ना० पु० व्रत, उपवास।
उपासक० / उपासी० } गु० जो उपासना करै, सेवक।
उपासना० ना० स्त्री० सेवा, टहल, अनुवृत्ति देवादि विषय भावना विशेष।
उपास्य० गु० उपासना के योग्य, आराध्य।
उपेक्षा० ना० स्त्री० धोखा, त्याग।
उफना० / उफनाना० } अ० क्रि० उबलना, जोशखाना।
उफाल० ना० पु० कूर्दन, कूदनि, कूदना।
उबकना० अ० क्रि० वमन होना, जीमतलकनाही।
उबकाई० ना० स्त्री० वमन जीकी मतलब।
उबकाई० अ० क्रि० वमन, करना, उछालकरना।
उबटन० ना० पु० वस्तु आटा वा बेसन वा सरसों जिससे देहका मैल छुड़ाते हैं।
उबटना० स० क्रि० उबटन लगाना।
उबरना० अ० क्रि० बचना।
उबरा० गु० बचा।
उबलना० अ० क्रि० खलबलाना, खौलना।
उबाल० ना० पु० खलबलाहट के पीछे उफनाना।
उबसना० अ० क्रि० सड़ना, दुर्गन्धि करना।
उबसाना० स० क्रि० सड़ना।
उबारना० स० क्रि० बचाना, छुड़ाना।
उबार० ना० पु० बचाव, छुटकारा।
उबलाना० स० क्रि० पकाना, उसींजना।
उभक० ना० पु० रीछ, भालू।
उभय० सर्व० गु० दो।
उभरना० अ० क्रि० उठना, निकला, उमड़ना।
उभार० ना० पु० उठान, फुलावट, गुमड़ा।
उभारना० स० क्रि० फूलाना० उठाना।
उभौ० ना० पु० दोनों।
उमगा० गु० फूला, उठा।
उमगाना० स० क्रि० फुलाना, उठाना, मन बढ़ाना।
उमंग० ना० स्त्री० मग्नता, धुन, तृष्णा, चाह।
उमंगना० अ० क्रि० उमगते आगेजाना।
उमंगी० गु० धुनी, अभिलाषी।
उमड़न्नु० / उमड़ना० } अ० क्रि० उभरना, घिरना।
उमरी० ना० स्त्री० गूलरवृक्ष
उमहाना० अ० क्रि० उमड़ना।
उमा० ना० स्त्री० पार्वती, भवानी।
उमानाथ० ना० पु० श्रीमहादेव जी।
उर० ना० पु० छाती, हीदी, हृदय।
उरग० ना० पु० साप, सर्प।
उरगना० स० क्रि० सहना, जोगवना, रामचन्द्रिकायां यथा (धार भरत्थ कहा धौं करै जिय भाय गुनौ जो दुख देय तौ लै उरगौ बातहुनौ)।
उरभ्र० ना० स्त्री० भेड़ी।
उरगाद० / उरगारि० } ना० पु० गरुड़, मयूर और न्यौला।
उरझना० अ० क्रि० अटकना, लगना।
उरला० गु० इधरका।
उरु० ना० स्त्री० जंघका ऊपरीभाग, गु० बहुत।
उर्णा० ना० स्त्री० भेड़ी।

र्मि० ना० स्त्री० लहरी, वीची।
र्द० ना० पु० माष, अन्नविशेष।
र्वरा० ना० स्त्री० उपजाऊ धरती, खेती के योग्य।
र्विज० ना० पु० जो धरतीमें उपजा है, मंगल।
र्विजा० ना० स्त्री० श्रीजानकीजी।
उर्वशी० ना० स्त्री० मुख्यअप्सरा, मनवसी, पुरुभुकी, आभरण।
उर्वी० ना० स्त्री० पृथ्वी, धरती।
उरमण्डन० ना० पु० कुच, स्तन, चूंची।
उरहन० ना० पु० गिला, शिकायत।
उरोज० ना० पु० कुच, स्तन।
उलझनि० ना० स्त्री० फँसाव, अटकाव।
उलझना० अ० क्रि० फँसना, लपटना, स० क्रि० झगड़ना।
उलझाना० स० क्रि० फँसाना, अटकाना, मिलाना, लपटाना।
उलझेड़ा० ना० पु० उलझन, फँसाव।
उलटना० स० क्रि० पलटना, फेरना, अ० क्रि० औंधा होना, उलटिजाना।
उलटा० गु० औंधा, पलटा।
उलटाना० स० क्रि० औंधाना, पलटना।
उलटापुलटा० गु० गटपट, नीचेऊपर।
उलथना० अ० क्रि० लहराना।
उलथा० ना० पु० उल्था, तर्जुमा, रागिनी विशेष, नृत्यभेद।
उलहना० ना० पु० दोष, निन्दा, गिला, अ० क्रि० उगना, लहलहाना।
उलाहना० ना० पु० गिला, शिकायत।
उलूक० ना० पु० उल्लू, दिवान्ध, घूघूपक्षी।
उलूखल० ना० पु० ओखरी।
उलूपी० ना० स्त्री० मछली, बभ्रुवाहनकी माता।
उल्का० ना० पुं० लूका, अग्नि या तारा जो आकाश से गिरता है वा दीपक का फूल।
उल्कापात० ना० पु० तारा टूटना, लूकागिरना, उपद्रवीय कारण होना, आश्चर्य।
उल्था० ना० पु० उलथा, तर्जुमा, नृत्यविशेष।
उल्मुक० ना० पुं० लूका, कोयल, जलीलकड़ी।
उल्लंघन० ना० पु० अन्यथा, वा भंग करना या न मानना, लांघिजाना।
उल्लाला० ना० पु० छन्दविशेष।
उल्लास० ना० पु० मेल, लेश।
उल्लू० ना० पु० पक्षीविशेष, मूर्ख, अहमक।
उल्लूपन० ना० पु० मूर्खता, अहमकी।
उशीर० ना० पु० तृणविशेष की जड़ जिस में गन्धि होती है खस।
उशना० ना० पु० शुक्राचार्य, स्मृतिविशेष।
उष्ट्र० ना० पु० ऊंट।
उष्ण० ना० पु० गर्म, तैप, तपन, गरमी।
उष्णकटिबन्ध० ना० पु० पृथ्वी का मध्यस्थान अर्थात् मध्यरेखा के उत्तर २३½ अंश और दक्षिण २३½ अंशतक।
उष्मज० ना० पु० वनस्पति जो पृथ्वी पर उगते हैं।
उष्णीष० ना० पु० पगड़ी, मुकुट।
उसकना० अ० क्रि० उबलना, पकना
उसरना० अ० क्रि० टलना, पीठदेना।
उसाना० स० क्रि० उबालना, धुरकाना।
उसारा० ना० पु० ओसारा, डेयढ़ी।
उसास० ना० पु० श्वास, दम।
उसासी० ना० स्त्री० फुरसत, कल।
उसाहि० गु० कुसमय, बेमौसम।
उसीजना० स० क्रि० उबलना।
उसीसा० ना० पु० सिरहाना, तकिया।
उस्तर० गु० सेंत बिनमोल।
उहरना० क्रि० बैठना, दबना।

(ऊ)

ऊंघ० ना० स्त्री० सोवना, झपकी, नींद।
ऊंघना० अ० क्रि० नींदआना, झपकी आना।
ऊंघाई० ना० स्त्री० ऊंघ।
ऊंचा० गु० उच्च, बलन्द।
ऊंट० ना० पु० पशुविशेष।

(ऊटक्टारा॰ ना॰ पु॰ भरभौंड़ा।
(ऊटक्टीरा॰ ना॰ पु॰ पोधा विशेष।
ऊकारान्त॰ गु॰ जिस शब्द के अंत में ऊ-कार है।
ऊख॰ ना॰ स्त्री॰ गन्ना वा गन्नेका खेत।
ऊखल॰ ना॰ पु॰ बड़ीऊखली।
ऊखाड़ी॰ ना॰ पु॰ गन्ना या खेत।
ऊत॰ ना॰ पु॰ मनुष्य जो संतानहीन मरे, विरोध, अविवाहित, अतिदुष्ट वा मूर्ख।
ऊतर॰ ना॰ पु॰ उत्तर, जवाब।
ऊत्क्रम॰ गु॰ विपरीत क्रम, बिना मिलाव, बेमिलसिल।
ऊदबिलाव॰ ना॰ पु॰ जलजन्तु विशेष।
ऊदा॰ गु॰ भूरा।
ऊदाई॰ } ना॰ स्त्री॰ कपिल भूरापन।
ऊदाहट॰
ऊधौ॰ ना॰ पु॰ श्रीकृष्ण का एक सखा।
ऊन॰ ना॰ स्त्री॰ भेड़ी आदि के बाल, थोड़ा, न्यून।
ऊनविंश॰ } ना॰ पु॰ उन्नीस।
ऊनविंशति॰
ऊना॰ ना॰ पु॰ सहविहीन, थोरा।
ऊनी॰ गु॰ जो ऊनसे बना है।
ऊपर॰ ना॰ पु॰ उपरि।
ऊपरिस्थ॰ गु॰ ऊपर ठहरा भया।
ऊबट॰ गु॰ औघट, अगम्य, कुमार्ग।
ऊमरि॰ ना॰ स्त्री॰ गूलरिका वृक्ष।
ऊर्ज॰ ना॰ पु॰ कार्तिकमास।
ऊर्ण॰ ना॰ पु॰ मेषादि के लोम, ऊन।
ऊर्णनाभि॰ ना॰ स्त्री॰ मकड़ी।
ऊर्णायु॰ ना॰ स्त्री॰ भेड़ी।
ऊर्ध्व॰ गु॰ ऊपर।
ऊर्ध्वकण्डा॰ ना॰ स्त्री॰ बड़ी सतावरि।
ऊर्ध्वतिक्त॰ ना॰ पु॰ चिरायता।
ऊर्ध्वपुण्ड॰ ना॰ पु॰ वैष्णवतिलक।
ऊर्ध्वरेता॰ ना॰ पु॰ सन्यासी, ऋषि और जितेंद्रिय, जिसका वीर्यस्तम्भ में काम पतन न हो।
ऊर्ध्वश्वास॰ } ना॰ पु॰ ऊपरकी श्वासा।
ऊर्ध्वसास॰
ऊर्ध्वं॰ अव्य॰ ऊपर।
ऊर्मिला॰ ना॰ स्त्री॰ सखा विशेष।
ऊलूख॰ ना॰ पु॰ वृक्ष विशेष।
ऊषण॰ ना॰ पु॰ कालीमिरच और पीपरामूल।
ऊष्मा॰ ना॰ स्त्री॰ गर्मी, क्रोध, रोष।
ऊषर॰ ना॰ पु॰ ऊसर।
ऊषरपा॰ ना॰ पु॰ स्वरीलोन।
ऊषा॰ ना॰ स्त्री॰ बाणासुर की कन्या।
ऊषाकाल॰ ना॰ पु॰ प्रात काल, तड़का।
ऊसर॰ ना॰ पु॰ वह धरती जिसमें अन्न आदि उत्पन्न नहीं होता है।
ऊह॰ ना॰ पु॰ तर्क।

## ( ऋ )

ऋक्॰ } ना॰ पु॰ प्रथम वेद।
ऋग्॰
ऋकारान्त॰ गु॰ जिस शब्द के अंत में ऋ-कार हो।
ऋचा॰ ना॰ स्त्री॰ वेदके मंत्र।
ऋजु॰ गु॰ सरल, सीधा।
ऋजुभुज॰ गु॰ सीधीरेखा वा भुजा मेंढ़।
ऋजुभुजक्षेत्र॰ ना॰ पु॰ वह क्षेत्र जो कई सूधी रेखाओं से घिराहो।
ऋण॰ ना॰ पु॰ उधार, कर्ज।
ऋणक॰ गु॰ कर्जदार।
ऋणिया॰ गु॰ धरता, करजा।
ऋणी॰ पु॰ करजदार।
ऋतु॰ ना॰ स्त्री॰ वसंतादि ६, अर्थात् वसन्त १, ग्रीष्म २, वर्षा ३, शरद ४, हेमन्त ५, शिशिर ६, और रज, समय, मौसम।
ऋतुमती॰ ना॰ स्त्री॰ रजस्वला, कपड़ों से।
ऋतुराज॰ ना॰ पु॰ वसंत बहार।

ऋद्धि० } ना० स्त्री० पार्वतीजी, औषधि, पो
ऋधि० } धा विशेष, धन, सम्पदा।
ऋषि० ना० पु० वेदज्ञ, मुनि और तपस्वी।
ऋषिपति० ना० पु० ऋषियों में जो प्रधान, बहु विद्यानिधान, भागवतधर्मी।
ऋषिमित्र० ना० पु० शातमित्र, ऋकारों का दास, रामचन्द्रिका में विश्वामित्र बाचक।

ऋषिराज० }
ऋषीश० } ना० पु० ऋषिपति।
ऋषीश्वर० }

ऋषभ० ना० पु० राग, स्वर, विशेष, श्रेष्ठ।
ऋक्ष० ना० पु० भालु, रीछ, तारा।

ऋक्षपति० }
ऋक्षराज० } ना० पु० जाम्बवन्त और चन्द्रमा।
ऋक्षेश० }

[ ए ]

ए० अव्य० ग्यारहवां अक्षर, सम्बोधनका सूचक।
एक० गु० गिनती का प्रथम अङ्क, अद्वितीय १।
एककाल० गु० समान समय, और एकसमय।
एककालीन० गु० समानकाल में उत्पन्न भया, हम उमर।
एकटक० ना० पु० एक तावसे देखना।
एकट्ठा० गु० जो एक स्थान में जमाकिया वा भया है।
एकतराज्वर० ना० पु० एकतरिया, तिजरा वा तिजारी।
एकतहीं० ना० पु० एक जगह, ना० स्त्री० मिरजाई।
एकता० ना० स्त्री० एकाई, मेल, समानता।
एकतान० गु० एकमति, द्वविधारहित।
एकदा० अव्य० एकसमय।
एकरस० गु० षट्भाव विकाररहित।
एकरूप० ना० समभार।
एकलौटा० } गु० जो लड़का अपने मातापिता
एकलौता० } का अकेलाहोवे।
एकवचन० गु० बात एक मुख्य नर।
एकवर्णात्मक० गु० जिस शब्दमें एक अक्षरहै।
एकसर० गु० एकमति, दुविधारहित।
एकसा० गु० समान, बराबर।
एकसार० समान, एकरस।
एकछत्र० ना० पु० विनाझगड़ेके, एकहीराज्य।
एकत्र० अव्य० एकठौर, एकस्थान।
एकत्रता० ना० स्त्री० एकठौर होना।
एकाई० ना० स्त्री० एकता।
एकाएकी० अव्य० अचानक, एकबार में।
एकाकार० गु० समान रूप, कलिधर्म, एकजाति, एकाचार, ब्राह्मणादि का विशेष वर्ण धर्मको त्यागिके पश्वादि समान रहना।
एकाकी० गु० अकेला।
एकाग्र० गु० एकमन, एकमति, द्विविधारहित।
एकांक० गु० निश्चयकरि, सत्य।
एकादशी० ना० स्त्री० पक्षकी ग्यारहवींतिथि।
एकाधिपति० ना० पु० अनेकदेशोंका एकराजा।
एकान्त० गु० निराला, निपट, निर्जनस्थान।
एकान्तर० ना० पु० एकबार।
एकान्तरकोण० ना० पु० एकबारका कोना।
एकायन० गु० एकमति, एकमार्ग।
एकारान्त० गु० जिस शब्दके अन्तमें एकारहो।
एकाक्ष० ना० पु० काग, काना।
एकैकांक० अव्य० निश्चयकरि, सत्य।
एकैक० गु० प्रत्येक, हरएक।
एड़० ना० स्त्री० घोड़ेको दौड़ाने वा चलाने के निमित्त पांवके पिछले भागसे ठोकरमारना।
एड़ी० ना० स्त्री० पांवका पिछलाभाग।
एण० ना० पु० पाप, हानि, मृग, हरिण, कपट।
एणी० ना० स्त्री० हरिणी।
एणीन० ना० स्त्री० एणीका बहुवाक्य।
एणमद० ना० पु० कस्तूरी, मुश्क।
एतदर्थ० अव्य० इसालिये।
एतना० गु० इतना, इसकदर।
एतान० गु० इतने, इसकदर, इसप्रकार।

एतादृश० गु० ऐसे, इसप्रकार।
एतावता० अव्य० इसकरके, इसकारण।
एतावन्मात्र० गु० इतनाही, यही केवल।
एरण्ड० ना० पु० अरण्ड, रेंड।

एलवा० } ना० पु० औषधि विशेष
एलवालुक० } अर्थात् मुसब्बर।
एलवालु० }

एला० ना० स्त्री० इलायची।
एलोई० ना० पु० हे हमारे ईश्वर।

एव० }
एवं० } अव्य० इसप्रकार, और।
एवम्० }

एवमस्तु० अव्य० ऐसाही हो।

[ ऐ ]

ऐंच० ना० पु० सकोच, खैंच।
ऐंचना० स० क्रि० खैंचना।
ऐंठ० ना० स्त्री० बल, मरोड़।
ऐंठना० स० क्रि० मरोड़ना, बलदेना, अ० क्रि० बलखाना, मरोड़ाजाना।
ऐकाधिपत्य० ना० पु० अद्वितीय देशाधिपत्य, पदवी।
ऐकाहिक० ना० पु० अंतरिया।
ऐक्य० ना० पु० एकता, समानता।
ऐगुन० गु० औगुण।
ऐनमैन० गु० ज्योंकात्यों।
ऐन्द्रजालिक० ना० पु० नटवर, दिठबंध।
ऐरावत० ना० पु० इन्द्रका हाथी।
ऐरावती० ना० स्त्री० नदी विशेष।
ऐपक्षा० ना० स्त्री० कक्करासिंगी।
ऐश्वर्य्य० ना० पु० विभव, माहात्म्य, सम्पत्ति, प्रताप, बड़ती।

ऐश्वर्यवान्० } गु० सम्पत्ति करके युक्त
ऐश्वर्यशाली० } मित।

ऐसा० गु० इसप्रकार, इसके समान।
ऐहिक० गु० इसलोक के भोग, जो इहा हीं पै।

[ ओ ]

ओ० अव्य० सम्बोधन, करुणा, स्मृति।
ओंठ० ना० पु० ओष्ठ, होंठ।
ओंडा० गु० गम्भीर।
ओंघा० गु० औंधा, रस्सी जो छप्पर में बांधते हैं।
ओक० ना० पु० घर, आश्रय ठिकाना, ना० स्त्री० उबकाई।
ओकना० अ० क्रि० वमन करना, उछाल करना।
ओकारान्त० गु० जिसके अंतमें ओकार है।
ओखली० ना० स्त्री० गारनी, उलूखल।
ओघ० ना० पु० समूह, बहुतायत।
ओछा० गु० छिछोरा, हलका, छोटा।
ओज० ना० पु० प्रताप, बल, तेज।
ओझ० ना० पु० पचौनी, झाझ, पेट।
ओझड़० ना० स्त्री० झोंक, धक्का।
ओझड़ी० ना० स्त्री० पचौनी, घात।
ओझल० ना० स्त्री० ओट, छुपाव, गु० जो छुपा है।
ओझा० ना० पु० ओझा, टोनहा, यती या शाक्तधर्मी।
ओट० ना० स्त्री० आड़, पक्ष।
ओटना० स० क्रि० आड़ करना, बचाना, रेतनी, रूईसे बिनोला निकालना, रोकना।
ओटा० ना० पु० आड़, घेरन।
ओड़न० ना० स्त्री० ढाल, फरी।
ओडना० स० क्रि० सहना रोकना।
ओड़ा० ना० पु० खाचा, बड़ा टोकरा।
ओढ़ना० स० क्रि० पहिरना, ना० पु० रजाई, पटट्, लोई आदि।
ओढ़नी० ना० स्त्री० स्त्रियों का ओढ़ना।
ओत० ना० स्त्री० बढ़ोतरी, बचती, हीनता
ओतप्रोत० ना० पु० तानाबाना, चौड़ाई, लम्बाई में अधिन, पलटे पर विवाह।
ओदन० ना० पु० भात, चावल पके।

ओदा० गु० गीला, भीगा।
ओधे० गु० अधिकारी, लाग।
ओप० ना० स्त्री० सुंदरता, चमचमाहट, घोट।
ओपना० स० क्रि० धाड़ना, साफकरना।
ओपनी० ना० स्त्री० वह जिससे जिस पर जिला करते हैं।
ओपी० अव्य० उधर, वि, गु० साफ की।
ओर० ना० स्त्री० कगर, मार्ग, अलँग।
ओरी० गु० पक्ष, पक्षा, मदद, ना० स्त्री० ओलती।
ओल० ना० पु० शरण, निर्भयचिन्ह, मनाती, बदले।
ओलती० ना० स्त्री० ओरौनी, ओरी।
ओला० ना० पु० जलमय पत्थर और चीनी शक्कर का जो बनता है।
ओषधि० ना० स्त्री० जो पोधा फल भरजाने के पीछे फिर से उत्पन्नहो।
ओष्ठ० ना० पु० दांतों का ढकना, होंठ।
ओस० ना० स्त्री० जो रात्रि समय छोटी २ फुहार पड़ती है, शात।
ओसर० ना० स्त्री० कलोर भैंस।
ओसरा० ना० पु०
ओसरी० ना० स्त्री० } पारी, बारी, पती
ओसीसा० ना० पु० उसीसा, सिरहानी।
ओहो० अव्य० वाहवाह, आहा।

[ औ ]

औ० अव्य० और।
औंगी० ना० स्त्री० चुप्पी, अजापन, उपड़ीहई गाड़ी।
औंघाना० अ० क्रि० झपकी आना।
औंड० ना० पु० बेलदार।
औंडा० गु० गम्भीर।
औंधना० अ० क्रि० उलटना, उमण्डना।
औंधा० गु० उलटा।
औंधाना० स० क्रि० उलटाना।
औकारान्त० गु० जिसके अंतमें औकारहै।
औघट० गु० अगम्य, जहां जाय न सके।
औचक०
औचट० } अव्य० अचानक, नागहान।
औछ० ना० पु० जड़विशेष।
औटन० ना० पु० जलाव।
औटना० स० क्रि० जलाना, सुलाना।
औत्तानपादि० ना० पु० ध्रुव, भक्त प्रसिद्ध।
औत्कर्ष्य० ना० पु० श्रेष्ठता, उत्तमता।
औत्सुक्य० ना० पु० चिंता, व्याकुलता, चलितता।
औथरो० गु० उथला कम गहरा।
औदात० गु० अवदात, श्वेत।
औदार्य० ना० पु० दातापन, उदारता।
औदासीन्य० ना० पु० विषयों म वैराग्य।
और० अव्य० पुन, फिर, गु० अधिक, दूसरा।
औरस० ना० पु० व्याहितारा पुत्र।
और्ध्वदैहिक० ना० पु० मृतकका क्रिया।
औषध०
औषधि० } ना० स्त्री० रोगनाशक द्रव्य, दवा, इलाज।
औषधिपति०
औषधीश० } ना० पु० चन्द्रमा।

[ क ]

क० अव्य० ना० पु० जल, सुख, अग्नि, शिर, काम, सूर्य।
ककड़ी० ना० स्त्री० फल वा तरकारी विशेष।
ककरहा०
ककहरा० } ना० पु० बारहखड़ा वर्ण।
ककार० ना० पु० क।
ककुभा० ना० स्त्री० दिशा और छन्दविशेष।
ककुद० ना० पु० नौवृष।
ककुस्त० ना० पु० धनिया मसाला कशनीज।
ककोरना० स० क्रि० खोदना, खरोचना।
कखरी० ना० स्त्री० काख, बगल।
कखवारी०
कखौरी० } ना० स्त्री० काखका पीड़ा।

कगर० ना० स्त्री० छोर, पंत, किनारा।
कक० ना० पु० कुर्रापक्षी।
कंकण० ना० पु० हाथका भूषणविशेष।
कंकर० ना० पु० जिस से चूना बनताहै, बहुत
कड़ी मिट्टी, नींव।
कंकाली० ना० स्त्री० डाकिनी।
कंगनी० ना० स्त्री० चौरी विशेष, मालकगुनी।
कंगरोड़० ना० पु० रीड़, पक्षीविशेष।
कंगाल० गु० अधनी, भिखारी, दरिद्री।
कंगालता० ना० स्त्री० दरिद्रता, निर्धनता।
कंगालिन० ना० स्त्री० डाकिनी, डायन, दरि-
द्रिनि।
कंगनी० ना० स्त्री० कगनी।
कंगरा० ना० पु० गुम्मद, मठादिक, कारकारः।
कंघा० ना० पु० } बाल झाड़ने के लिये काष्ठादि
कंघी० ना० स्त्री० } की वस्तु।
कच० ना० पु० बाल, केश।
कचकना० अ० क्रि० मुरकना, पिराना।
कचकचाना० अ० क्रि० किचकिचाना, भिनभि-
नाना।
कचकाना० स० क्रि० मुरकाना।
कचनार० ना० स्त्री० वृक्षविशेष।
कचपचिया० ना० पु० गुच्छा तारोंका, कृत्तिका।
कचरा० ना० पु० } फल विशेष।
कचरी० ना० स्त्री० }
कचहरी० ना० स्त्री० सभा, समाज, मजलिस।
कचाई० ना० स्त्री० कचाई, कच्चापन।
कचालू० ना० पु० कन्दविशेष।
कचियाहट० ना० स्त्री० घिनघिनाना।
कचूर० ना० पु० औषध विशेष।
कचौरी० ना० स्त्री० पूरी पीठी वा पीठ भरी।
कच्चा० गु० आम, कचाई, अनपका।
कच्छु० ना० पु० कछुवा व द्वितीय विष्णुजी का
अवतार, देश जो गुजरातके पासहै कच्छी।
कच्छप० ना० पु० कूर्म, कछुआ।

कच्छी० गु० जो कच्छदेश का घोड़ा आदिहो।
कछ० ना० स्त्री० काछ।
कछना० स० क्रि० धोना, पोंछना, ना० पु०
काछ।
कछनी० ना० स्त्री० काछबाधना।
कछलम्पट० गु० कुकर्मी व्यभिचारी, अजि-
तेन्द्रिय।
कछवाहा० ना० पु० राजपुत का वंश जो श्री
रामचन्द्र के पुत्र कुशनामी से उत्पन्न भया।
कछार० ना० स्त्री० नदी की तराई वा किनारा।
कछारना० स० क्रि० झाड़ना, धोना।
कछु० सर्व० कुछ, किंचित्।
कछुरा० ना० पु० जवासा।
कछू० सर्व० कुछ किंचित्।
कज० ना० पु० कज, कमल।
कजरा० ना० पु० काजल, गु० काजललगाये।
कजरारे० गु० काजललगाये हुये।
कजला० गु० काला, काजल लगाये।
कज्जल० ना० पु० काजल, अञ्जन, सुरमा।
कज्जलगिरि० ना० पु० काजलका पर्वत।
कञ्चन० ना० पु० सुवर्ण, कनक, जातिविशेष।
कञ्चनक० ना० पु० कचनार, मैनफल।
कञ्चनी० ना० स्त्री० कंचन जातिकी स्त्री, नौची,
पतुरिया, सोनेकी पुतली।
कञ्चु० } ना० स्त्री० चोली, अंगिया।
कञ्चुकी० }
कञ्ज० ना० पु० कमल।
कञ्जर० ना० पु० जातिविशेष जो रस्सी वा
सिरकी बेचते हैं।
कञ्जा० गु० जिसकी आंखकी पुतली नीली पीली
है ना० पु० वृक्ष वा उसका फल।
कञ्जिया० ना० स्त्री० आंखकी पुड़िया, छोटी
पुड़िया।
कञ्जूस० गु० सूम, कृपण, लालची।
कञ्जूसी० ना० स्त्री० कृपणता।

खरा० गु० चोखा, श्रेष्ठ, अच्छा।
खराई० ना० स्त्री० सचाई, उत्तमता, सुख।
खरारि० ना० पु० श्रीरामचन्द्रजी।
खरिक० ना० स्त्री० खड़क, गोशाला।
खरी० ना० स्त्री० सरसोंका पीना, गर्मी, अच्छी, खड़ा।
खरे० गु० खड़, डांड़, अच्छे।
खरोंट० ना० स्त्री० खरोंट, खतोट।
खरोचना०
खरोटना० } स० क्रि० नोचना, खसोटना।
खर्ज० ना० पु० रागोच्चारणका विशेष स्थान।
खर्जूर० ना० स्त्री० चांदी खजूरवृक्ष।
खर्जूरिका० ना० स्त्री० पिण्ड, खजूर।
खर्जूरी० ना० स्त्री० मसौली।
खर्पर० ना० पु० पीठ, शिर।
खर्व० ना० पु० तुच्छ, छोटा, वामन, भाषा में सौ अर्बको कहते हैं १००००००००००००।
खर्रा० ना० पु० मसौदा, टट्टर, खसरा, चिट्ठा, खसरा।
खर्राटा० ना० पु० सोनेमें घुर्राना।
खल० गु० दुष्ट, नीच, तुच्छ।
खलता० ना० स्त्री० दुष्टता।
खलबल० ना० स्त्री० हलचल।
खलबलाना० अ० क्रि० उबलना।
खलभली० ना० स्त्री० खलभर, हलड़।
खला० ना० स्त्री० पतुरिया, दुष्टिनि।
खलान० गु० खलोंका बहुवचन है।
खलारि० ना० पु० श्रीनारायण।
खलाऊ० ना० पु० निचान, पर्ती।
खलियार० ना० पु० खलिहान, खली।
खलियाना० स० क्रि० छीलना, उधेड़ना।
खलिहान० ना० पु० अन्न माड़ने वा गूंदने का स्थान विशेष पैरू।
खली० ना० स्त्री० तिलादि की गूद।
खलीता० ना० पु० जेब, फारसी शब्द है।
खल्वाट० ना० पु० कथा।
खस० ना० पु० घासविशेष।
खसकना० अ० क्रि० खिसकना, सरकना, हटना।
खसकाना० स० क्रि० सरकाना, हटाना।
खसखस० ना० स्त्री० सुगन्धित तृणविशेष।
खसना० अ० क्रि० धसना, गिरपड़ना, निकल पड़ना।
खसरा० ना० पु० बही, खरी, मुसर्ना।
खसाना० स० क्रि० गिराना, बिगाड़ना।
खसीमाल० ना० पु० पत्थर विशेष, गिलिमाला।
खांचा० ना० पु० टोकरा, पिंजरा विशेष।
खांड़० ना० स्त्री० शर्करा, शकर।
खांड़ना० स० क्रि० काटना, धुनना।
खांडा० ना० पु० खड्गविशेष।
खांसना० अ० क्रि० खखारना, ठांठा करना।
खांसी० ना० स्त्री० रोग।
खाजा० ना० पु० गैंडेका साग।
खाजु० ना० स्त्री० खुजली।
खाजा० ना० पु० मिठाई विशेष।
खाद० ना० स्त्री० मुख्पई।
खात० ना० पु० गर्त्त, गड्ढा, कूप, कुंआ।
खात० ना० पु० होजखाना, लेसडुबी, गड्ढा, रत्तैली खत्ता।
खाती० ना० पु० बढ़ई, खरादी।
खाद० ना० पु० गोबरादि, घूरा।
खाद्य० गु० खाने के योग्य जो वस्तु।
खाना० स० क्रि० भोजन करना, अ० क्रि० समाना, उपार्जन वा भोगकरना, ना० पु० भोजन।
खानि० ना० स्त्री० आकर, अर्थात, उत्पत्ति स्थान।
खानिज० गु० खानों की जो वस्तु।
खारक० ना० पु० छुहारा।
खारा० गु० लोना।
खारी० गु० छड़का नमक, सोडीला।
खाल० ना० स्त्री० चमड़ा, धौंकनी।

खेटक० ना० पु० अहेर, शिकार और अस्त्रविशेष।

खेटिक० ना० पु० वधिक, शिकारी।

खेत० ना० पु० क्षेत्र, समरभूमि, पुण्यक्षेत्र, वह भूमि जहां अन्नादि उपजता है।

खेचल० ना० पु० आकाशमण्डल।

खेती० ना० स्त्री० किसनई, गु० जोताऊ।

खेद० ना० पु० शोक, दु:ख, पश्चात्ताप।

खेदना० स० क्रि० खदेड़ना, सताना और पीड़ा करना।

खेदित० गु० दु:खित, पीड़ित, सतायागया।

खेरा० ना० पु० ऊजड़पुर, डीह।

खेरी० ना० स्त्री० लोहाविशेष, हल।

खेल० ना० पु० क्रीड़ा, जीवहलाव।

खेलना० स० क्रि० क्रीड़ाकरना, जीवहलाना।

खेवक० } ना० पु० नाविक, डाँड़ी और मल्लाह।
खेवट० }

खेवना० स० क्रि० डाँड़मारना, नावचलाना।

खेवा० ना० पु० उतराई, भाड़ा, पाठीन्दना, उतारा।

खेह० ना० स्त्री० राख, धूलि, खाक।

खैंच० ना० स्त्री० उत्ताड़।

खैंचना० स० क्रि० ऐंचना, कसना, तानना।

खैंचाखैंच० } ना० स्त्री० ऐंचा ऐंची, खैंचा खैंची।
खैंचाखैंची० }

खैर० ना० पु० कत्था।

खैला० ना० पु० दोहान, नयाबैल वा बछड़ा।

खोआ० ना० पु० खेड़, खरसी, दूध जो उबालके गाढ़ा कियाजाता है।

खोंसना० स० क्रि० खोंसना।

खोंखी० ना० स्त्री० खांसी।

खोंच० ना० स्त्री० चीर।

खोंचना० स० क्रि० घुसेड़ना।

खोंचा० ना० पु० मचान, झोंक।

खोंड़कल० ना० पु० गड़हा।

खोंता० ना० पु० घोंसला।

खोसना० स० क्रि० ठासना, घुसेड़ना।

खोखला० गु० चोंगला, खाली।

खोखली० ना० स्त्री० ऊपरका मकान, जो ठोस नहीं है।

खोज० ना० पु० ढूंढ़, यत्न, चिह्न, पहिचान।

खोजना० स० क्रि० ढूंढ़ना।

खोट० ना० स्त्री० दोष, अवगुण।

खोटा० गु० भगली, दोषी, झूठा, अधर्मी।

खोटाई० ना० स्त्री० भगलपन दोष।

खोदना० स० क्रि० गोड़ना, करकोलना।

खोना० स० क्रि० गँवाना, उड़ाना।

खोपड़ा० ना० पु० ललाट के ऊपर का अंग नारियल की गूदी।

खोपड़ी० ना० स्त्री० मस्तकके ऊपरका भाग छिलका।

खोपर० ना० पु० शिर।

खोपरा० ना० पु० खोपड़ा।

खोपरी० ना० स्त्री० खोपड़ी।

खोपा० ना० पु० नारियल का गोला, जूड़ा।

खोरि० ना० स्त्री० दोष, ग्लानि।

खोरी० ना० स्त्री० गली, मार्ग, दोष, ग्लानि।

खोल० ना० स्त्री० कोठी, ढकना, दोहर, गढ़ा।

खोलना० स० क्रि० प्रकट करना, बिछाना, उधेड़ना, लंगर उठाना।

खोह० ना० पु० गुफा, गड़हा, कन्दरा।

खौढ़० } ना० स्त्री० तिलक।
खौरि० }

खौलना० अ० क्रि० उबलना।

ख्यात० गु० प्रसिद्ध, प्रतिष्ठित, मशहूर।

ख्याति० ना० स्त्री० यश, धाक, शुहरत।

ख्यात्मापन्न० गु० कीर्त्तिमान्, नामी।

ख्याल० ना० पु० क्रीड़ा खेल।

(ग)

गँवाना० स० क्रि० खोना, उड़ाना, बहाना।

गंवार० ना० पु० गांवकावासी, कुपढ़।

गगन० ना० पु० आकाश, आसमान।

गगनचर० ना० पु० पक्षी, देवता, ग्रहादि।
गगरी० ना० स्त्री० कलशी, घड़ा।
गंगा० ना० स्त्री० भागीरथी नदी प्रसिद्ध।
गंगायमुनी० ना० स्त्री० कर्णभूषण विशेष।
गंगाद्वार० ना० पु० गंगोत्तरी, हरद्वार।
गंगाधर० ना० पु० श्रीमहादेवजी।
गंगासागर० ना० पु० गंगा और समुद्र का संगम जहां कपिलदेव का स्थान है।
गंगेरुकी० ना० स्त्री० गंगेरुआ।
गंगोत्तरी० ना० स्त्री० गंगाजी के प्रकाश का स्थान जो बद्रीनाथ के आसन्न है।
गंगोदक० ना० पु० गंगाजल।
गच० ना० स्त्री० चूना, लेट।
गचपच० ना० स्त्री० उलट पलट।
गच्छ० ना० पु० मुकाम, चाल।
गज० ना० पु० हाथी, दो हाथ की माप।
गजकेसर० ना० स्त्री० नागकेसर।
गजकृष्णा० ना० स्त्री० गजपीपरि।
गजगामिनी० गु० जिसकी हाथीकीसी चाल हो।
गजगाह० ना० पु० झब्बेसहित हाथीका भूषण।
गजगौनी० गु० गजगमनी।
गजचिर्भटी० ना० स्त्री० इन्द्रवारुणी।
गजही० अ० क्रि० गरजता है।
गजदन्त० ना० पु० हाथी को दांत।
गजपति० ना० पु० हाथियों का स्वामी अर्थात् राजा वा जिसके हाथी हों।
गजपाटल० ना० पु० कज्जल।
गजपाल० ना० पु० महावत, फीलवान्।
गजपिप्पली० ना० स्त्री० गजपीपरि।
गजभिषक्० ना० पु० सोंठि।
गजमुख० ना० पु० गणेशजी, हाथी का मुँह।
गजमोती० ना० पु० मोती जो हाथी के मस्तक में होता है।
गजरा० ना० पु० गाजरकापत्ता, फूलोंकी माला।
गजवदन० ना० पु० गणेशजी।
गजवुसा० ना० पु० केलावृक्ष।
गजानन० ना० पु० गणेशजी, हाथी का मुख।
गजाशन० ना० पु० पीपल, पीपरि।
गञ्ज० ना० पु० रोगविशेष जो शिरमें होता है।
गञ्जा० गु० जिसके शिरमें गञ्ज रोग होवे, ना० पु० गाजा, भाग, रोगविशेष।
गञ्जित० गु० नशायागिया।
गटपट० ना० स्त्री० उलट, पुलट, मिलित।
गटी० ना० स्त्री० समूह, रामचन्द्रिकाया यथा सब जात फटी दुख की दुपटी कपटी न रहै जहँ एक घटी, निघटी रुचि मीच घटीहू घटी जगजीव यतीन की छूटी तटी, अघ ओघ कि बैरी कटी विकटी निकटी प्रकटी गुण ज्ञान गटी, चहुँ ओर न नाचत मुक्ति नटी गुण धूर जटी जटि पंचवटी।
गट्टा० ना० पु० बताशे, मिठाई प्रसिद्ध।
गट्ठा० ना० पु० बड़ीगठरी।
गठना० अ० क्रि० जुड़ना, मिलना।
गठरी० ना० स्त्री० मोठ, मोटरी, फ़ुरुट।
गठाना० स० क्रि० सिलवाना, पैबंदलगवाना।
गठिया० ना० पु० गोन, गु० गाँठवाला।
गठीला० } गु० गाठोंवाला, गठाहुआ।
गठिहा० }
गड़क० } ना० स्त्री० मछली वा मछली वि-
गड़का० } शेष।
गड़गड़ाना० स० क्रि० गरजना।
गड़रिया० ना० पु० जाति विशेष जो भेंड़ पालते हैं।
गड़न० ना० स्त्री० धसन, दलदल।
गड़ना० अ० क्रि० धसना, पैठना, छिदना।
गड़बड़० ना० पु० गटपट, उलट पलट, हल चल।
गड़बड़ा० ना० पु० खलबली, मरोड़, गु० खड़-बड़ा, घबराया भया।
गड़बड़ाना० अ० क्रि० घबराना, खलबलाना।
गड़बड़ाहट० ना० स्त्री० हृदबड़ाहट, भय।

गद्देला० ना० पु० मोटा बिछौना वा जिसमें बहुत रूई भरकर पहिनते हैं।
गद्गद० गु० हर्षनाद, शोक वा आनन्दमें मग्न।
गद्दर० गु० अधपका।
गद्दी० ना० स्त्री० तकिया वा बिछौना वा आसन या राजा का सिंहासन, जातिविशेष।
गद्य० ना० पु० छन्दबिना वाक्य, वार्तिक।
गधा० ना० पु० गदहा।
गन० ना० पु० गण।
गनना० स० क्रि० गिनना, शुमारकरना।
गन्ध० ना० पु० पदमवृक्ष, स्त्री० बास, बूय।
गन्धक० ना० पु० औषधविशेष।
गन्धगर्भ० ना० पु० बेलवृक्ष।
गन्धमादन० ना० पु० पर्वतविशेष।
गन्धमूलक० ना० पु० कचूर।
गन्धमूलिनी० ना० स्त्री० कचूरभेद।
गन्धमूली० ना० स्त्री० रासना।
गन्धराज० ना० पु० चन्दन सुगन्धित, विशिष्ट पुष्प।
गन्धर्व० ना० पु० देवता, स्वर्ग के गायक।
गन्धर्वनगर० ना० पु० सामाय गन्धर्वलोक विशेष मुख्य आकाशमें जो चित्र विचित्र की मूर्ति दृष्टि आती हैं जब देरलक देखने से आख तिरमिरा जाती है।
गन्धर्वहस्तक० ना० पु० बेलवृक्ष।
गन्धवह० ना० पु० वायु, पवन, हवा।
गन्धसार० ना० पु० चन्दन।
गन्धा० ना० पु० नागदौन, पदमवृक्ष।
गन्धान० ना० पु० सुवर्ण, सोना।
गन्धाग्रमा० ना० पु० गन्धक।
गन्धार० ना० पु० रागका स्वरविशेष।
गन्धारी० ना० स्त्री० दुर्योधनकी माता, श्वास जो वामाङ्ग में प्रकाशित होती है ज्ञानतरगे यथा, गन्धारी वामाक्षि नियासी, हस्त जिह्वा दक्षिण दिगनासी।
गन्ध्र० ना० स्त्री० बास, बूय, गमक।
गन्धिका० ना० स्त्री० आदृवेर।
गान्धकारिणी० ना० स्त्री० लजाल्।
गन्धिलुब्ध० गु० जो सुगन्धि के लालच में हो।
गन्धी० ना० पु० अत्तार, सुगन्धित तेल बेचने हारा।
गन्ना० ना० पु० ऊख, गाड़ा, खड़।
गप०
गपशप० } ना० स्त्री० बक, बकबक।
गप्पी० गु० बकवादी।
गभस्ति० ना० स्त्री० किरण, ज्योति।
गभीर० गु० गम्भीर।
गभुआरे० गु० छलेदार बाल, पेदायशीबाल।
गमन० ना० पु० चलन।
गमनागमन० ना० पु० जाना आना।
गमनी० ना० स्त्री० चलनेवाली।
गमनीय० गु० चलने के योग्य, चलनेवाला।
गम्भीर० गु० गहिरा, अरगाह।
गम्भीरता० ना० स्त्री० गहराई।
गम्य० गु० जानेके योग्य, मिलनहार।
गय०
गयन्द० } ना० पु० हाथी।
गया० ना० स्त्री० नगर वा तीर्थविशेष जहा हिन्दूलोग पुरुषों को पिण्ड देते हैं।
गयाली० ना० पु० गयावाल, गयाके ब्राह्मण।
ग्यारस० ना० स्त्री० एकादशी।
ग्यारह० गु० दश और एक ११।
गर० ना० पु० रोग, विष, गला।
गरगराना० अ० क्रि० कड़ीकरना, गरजना।
गरजना० अ० क्रि० घड़घड़ाना, शब्दकरना।
गरल० ना० पु० विष, हलाहल।
गरह० ना० पु० गठियावायु।
गरागरी० ना० स्त्री० देवदाली।
गरारी० ना० स्त्री० रस्सी वा सूत बटनेकायन्त्र, कूपसे जल निकालनेकी गोल काठकी वस्तु।
गरिमा० ना० स्त्री० गुरुता, गरुवई, अहङ्कार आठ सिद्धि में से एकका नाम।

गरी० ना० स्त्री० नारियलका गूदा, गरी।
गरु० ना० पु० गला।
गरुड़० ना० पु० पक्षी जो श्रीविष्णुका वाहन है।
गरुडाग्रज० ना० पु० सूर्य का रथवान्।
गरुता० ना० स्त्री० गुरुता, बड़प्पन।
गरुत्मान्० ना० पु० गरुड़, सफेद हंस।
गरुय० गु० भारी, बोझिल।
गर्ग० ना० पु० मुनिविशेष जो यदुवंशियों के पुरोहित थे।
गर्गज० ना० पु० दीवा, मढ़।
गर्ज० } ना० पु० उत्कट शब्द, गड़गड़ाहट।
गर्जन० }
गर्त्त० ना० पु० गढ़ा।
गर्द्दभ० ना० पु० गदहा।
गर्भ० ना० पु० पेट, आधार, हमल।
गर्भकण्टक० ना० पु० कटहल।
गर्भकर० ना० पु० पतिजिया यथा पुत्रजीव गर्भकर इतिनिघण्टु गु० गर्भकारक।
गर्भदास० ना० पु० मोलका दासी वा चेरा।
गर्भपात० गु० पेटका गिरना, हमलगिरना।
गर्भपाता० ना० पु० रीठा।
गर्भवता० ना० स्त्री० पेटसे गर्भिणी, गाभिन।
गर्भस्राव० ना० पु० गर्भपात।
गर्भित० गु० गर्भ अर्थात् पेट म रहनेवाला।
गर्व० ना० पु० अहङ्कार, दम्भ, गरूर।
गर्ववती० गु० स्त्री० अहङ्कारिन।
गर्वित० गु० अहङ्कारी, मगरूरी।
गर्हित० गु० निन्दित।
गल० ना० पु० गला, फांसी।
गलकना० अ० क्रि० गलना।
गलका० ना० स्त्री० फोड़ा विशेष, सगविशेष।
गलगण्ड० ना० पु० गण्डमाला।
गलगल० ना० पु० चकोतरा, पक्षीविशेष।
गलना० अ० क्रि० पिघलना, घुलना।
गलफटाकी० ना० स्त्री० बड़ाई, घमण्ड।
गलफड़० } ना० पु० गाल वा गालोंकामास।
गलफड़ा० }
गलग्राह० ना० स्त्री० गोदी।
गलसुई० ना० स्त्री० तकिया, सिराहना।
गलस्तनी० ना० स्त्री० बकरी।
गला० ना० पु० कंठ, शब्द।
गलाघोटना० स० क्रि० नटी दबाना, कठ तोड़ना।
गलाना० स० क्रि० पिघलाना।
गलाव० ना० पु० पिघलाव।
गलित० गु० पतित, द्रवाभूत, मग्न।
गलियाना० स० क्रि० बुराकहना, गालीदेना, बरबस भोजन कराना वा औषध धूमना।
गली० ना० स्त्री० छोटामार्ग।
गव० ना० स्त्री० दाव, घात, मौका, लाभ।
गवन० ना० पु० गमन।
गवरि० } ना० स्त्री० पार्वती।
गवरी० }
गवलद० ना० पु० भैंसा।
गवादिनी० ना० स्त्री० इन्द्रवारुणी।
गवाश० ना० पु० कसाई, म्लेच्छ।
गवाक्ष० ना० पु० झरोखा, मुख्य बानर।
गवेधुका० ना० स्त्री० गंगेरुया।
गवैया० ना० पु० गायक, गानेवाला।
गव्य० गु० जो गाय से सम्बन्ध रखता हो यथा दुग्ध आदि।
गसना० अ० क्रि० बंधना, घिरना, रुकना।
गहगह० गु० घना, जोरसे।
गहन० ना० पु० झाड़ी, मह्य, पकड़ना, दुःख निष्फल, वन।
गहना० स० क्रि० पकड़ना, ग्रहणकरना, ना० पु० जेवर, गिरवा, भूषण।
गहनी० ना० स्त्री० सनपरास वालीपत्ती।
गहरा० ना० पु० गम्भीर।
गहरु० ना० पु० ढील, देर।

खर० } गु० घाबरा, रोकासा, घना, कठिन।
खर०

० अव्य० गया।

ंजा० } ना० पु० वृक्षविशेष की पत्ती या रस
ंझा० } आदि।

ांठना० स० क्रि० बांधना, वशमें लाना, सीयना।

ांठि० ना० स्त्री० ग्रंथि, गिरह।

ांड़ै० ना० स्त्री० गुदा, मूल, पुष्टी मिट्टी की जो वृक्ष म लगाते हैं।

गांडर० ना० स्त्री० तृणविशेष।

गाड़ा० ना० पु० इक्षु, गन्ना, ऊख।

गाडू० ना० पु० मनेसिया, लतिया, थैली।

गांव० ना० पु० ग्राम, पुर।

गावना० स० क्रि० गाना।

गांसना० स० क्रि० विरमाना, घेरना, बरमाना, पिरोना।

गांसी० ना० पु० तीरका फल, लोहा जो तीर म लगाते हैं।

गागर० ना० स्त्री० गगरी, कलशा, घड़ा।

गांगेय० ना० पु० भीष्म, सुवर्ण।

गाछ० ना० पु० वृक्ष।

गाज० ना० स्त्री० झाग, फेना, बिजुली, वज्र।

गाजना० अ० क्रि० हर्षितहोना, गरजना।

गाजर० ना० स्त्री० मूल, विशेष।

गाजाबाजा० ना० पु० नानाप्रकार से बाजा का शब्द।

गाड़० ना० पु० गड्ढा, गड्ढा, गर्त्त।

गाड़ना० स० क्रि० तोपना, समाधि देना, मिट्टी देना, लगाना।

गाड़ा० ना० पु० घात, गड्ढा, गीदा।

गाड़ी० ना० स्त्री० छकड़ा, लढ़ी, रथ।

गाढ़० ना० स्त्री० जंजाल, विपत्ति।

गाढ़ा० गु० मोटा, चतुर, कठिन, ना० पु० कपड़ा विशेष।

गाण्डीव० ना० पु० नाम उसधनुषका है जो अग्निदेव ने अर्जुनको दियाहै।

गाण्डीवधर० ना० पु० अर्जुन, पाण्डुपुत्र।

गात० ना० पु० शरीर, तनु, देह।

गाता० ना० पु० कागज जिससे पुस्तककी जिल्द बनाते हैं।

गाती० ना० स्त्री० एकप्रकारकी चादरका बांधना, पट्ट, ऊर्ध्ववस्त्र।

गात्र० ना० पु० शरीर, देह।

गाथक० ना० पु० गायक।

गाथना० स० क्रि० गूथना, गाना।

गाथा० ना० स्त्री० कथा, समाचार।

गाद० ना० स्त्री० तरछट, गोंद।

गादी० ना० स्त्री० गद्दी।

गाधि० ना० पु० विश्वामित्र के पिता।

गाधिनन्द० ना० पु० विश्वामित्रमुनि।

गाधिसुत० } ना० पु० विश्वामित्र मुनि।
गाधेय० }

गान० ना० पु० गीत, राग, भजन।

गाना० स० क्रि० अलापना, तानभरना।

गान्धार० ना० पु० राजाविशेष, रागका स्वर विशेष।

गाभ० ना० पु० गर्भ।

गाभा० ना० पु० केल के वृक्षका नयापत्र, नया, पत्ता।

गाभिन० ना० स्त्री० गर्भिणी।

गाम० ना० पु० गांव।

गामी० गु० चलनेवाला, रमनेवाला।

गाम्भीर्य० ना० पु० गम्भीरता।

गाय० ना० स्त्री० गौ।

गायक० ना० पु० गवैया, गानेवाला।

गायत्री० ना० स्त्री० मन्त्र विशेष, छन्द, कथा, महासिद्धि।

गायन० ना० पु० गवैया, गानेवाला।

गार० ना० स्त्री० गाली।

गारना० स० क्रि० निचोड़ना, धोना।

गार्हपत्य० ना० पु० अग्निभद्।

गारा० ना० पु० भीति बनाने के लिये बनाई हुई मिट्टी।

गारी० ना० स्त्री० गाली।

गारुड़ि० सांप, सांपका विष झाड़नेवाला, सूर काव्य यथा, हार भरि गारुडी पुकारतै आवत लहरि न जात फहीरी॥

गायरमत० ना० पु० पक्षी।

गाल० ना० पु० कपोल, रुखसार, बात।

गालव० ना० पु० मुनि विशेष।

गाला० ना० पु० रूई का फाहा, धुनी हुई रुई का गाला।

गाली० ना० स्त्री० अपमान का बोधक वाक्य, उबली।

गाह० ना० पु० ग्राह।

गाहक० ना० पु० खरीदार।

गाहना० स० क्रि० ढूढ़ना, दाबना, थाह लगाना, माड़ना।

गाहा० गु० गाथा, अवगाह, कथा ना० पु० छन्दविशेष।

गाहिगाहि० गु० ढूंढि ढूंढके।

गाही० ना० स्त्री० पांच, माडी, थाहा हुई।

गिजाई० ना० स्त्री० कीटविशेष।

गिचपिचिया० ना० पु० कचपिचिया।

गिटगिड़ाना० स० क्रि० गिड़गिड़ाना, खुशामद करना।

गिद्ध० ना० पु० पक्षी विशेष, करगिस।

गिनती० } ना० स्त्री० गणित,
गिन्ती० } गिनी, शुमार।

गिन्दुक० ना० पु० गेंद।

गिनना० स० क्रि० गणन, गिन्तीकरना।

गिरगिट० ना० पु० सरट, कृकलास।

गिरना० अ० क्रि० पड़ना।

गिरपड़ना० अ० क्रि० कूदपड़ना, झुकपड़ना।

गिरा० ना० स्त्री० सरस्वती, वाग्देवता, वाणी।

गिराना० स० क्रि० झोंकाना, पटकना, ढलकाना।

गिरि० ना० पु० अद्रि, पर्वत, पहाड़।

गिरिकद्रुक० ना० पु० महा नींब।

गिरिज० ना० पु० शिलाजित।

गिरिजा० ना० स्त्री० पार्वती।

गिरिजानन्द० ना० पु० गणेशजी।

गिरिधर० } गु० पर्वत उठानेवाला ना० पु०
गिरिधारी० } श्रीकृष्णचन्द्रजी, श्रीहनुमान्।

गिरिनाथ० ना० पु० श्रीशिवजी, सुमेरु, हिमाचल, हिमालय।

गिरिर० ना० पु० लक्ष्मा।

गिरिराज० ना० पु० श्रीशिवजी, हिमालय। गोवर्द्धन, सुमेरु, श्रीकृष्णजी।

गिरिवर० ना० पु० पर्वत, पहाड़।

गिरिसृष्ट० ना० स्त्री० गेरू।

गिरिसाह्वय० ना० पु० शिलाजीत।

गिरीश० ना० पु० श्रीसदाशिव, सुमेरु, हिमालय।

गिलट० ना० स्त्री० नसों की गांठ।

गिलहरी० ना० स्त्री० जीव विशेष जो वृक्षोंपर, रहता है।

गिलोय० ना० स्त्री० गुरुच।

गीजना० स० क्रि० मलना।

गीत० ना० पु० राग, गान।

गीता० ना० पु० कथा, अध्यात्मज्ञान, वा जिस पुस्तक में अध्यात्मज्ञान होवे, यथा भगवद्गीता, रामगीता।

गीदड़० ना० पु० शृगाल, सियार।

गीर्वाण० ना० पु० अमर, देवता।

गीला० गु० ओदा।

गीष्पति० ना० पु० बृहस्पति।

गुग्गुल० ना० पु० गूगुल।

गुंग० }
गुंगा० } गु० गूंगा, न बोला।

गुच्छा० ना० पु० घौर, घोचा, बाल, पो।

गुजरात० ना० पु० देशविशेष।

गुह्य० गु० छिपा, पोशीदः।
गुह्यक० ना० पु० यक्ष, कुबेर के दूत।
गुह्यकपति० ना० पु० कुबेर।
गुह्यस्थल० ना० पु० एकान्तस्थान वा छिपा अंग, यथा, भग।
गुंज० ना० स्त्री० गुंजा, घुंघची।
गुंजरना० अ० क्रि० दहाड़ना, गूजना।
गुंजान० गु० गाढ़ा, मोटा, घना, फारसी का शब्द है।
गुंजार० ना० पु० शब्द, दहाड़, गूंज।
गुंजारना० अ० क्रि० हुंकना, गूंजना, शब्द करना।
गुटकना० अ० क्रि० कू कू करना, कपोत का बोलना, निगलना।
गुटका० ना० पु० पुस्तक विशेष, वस्तुविशेष जिसको योगी मुख में रखकर लोप होजाते हैं मिठाईविशेष, चांदी की वस्तुविशेष जो मृतक की क्रिया में लगताहै, छोटी पोथी।
गुटकाना० स० क्रि० कपोतको बुलाना।
गुटकी० ना० स्त्री० हाथ पांव समेटना।
गुटिका० ना० स्त्री० गोली।
गुठली० ना० स्त्री० फलका बीज।
गुड़० ना० पु० ईखका जमाहुआ रस, मिष्टान्न।
गुड़गुड़ाना० अ० क्रि० गड़गड़ाना।
गुड़गुड़ी० ना० स्त्री० छोटा हुक्का।
गुड़पुत्रक० ना० पु० ऊख, गन्ना।
गुड़पुष्प० } ना० पु० महुआ।
गुड़फूल० }
गुड़ा० ना० पु० अंगूर, दाख।
गुड़ाकेश० ना० पु० अर्जुन, सदाशिवजी।
गुड़ाना० स० क्रि० खुदाना, खुदवाना।
गुड़िया० ना० स्त्री० खिलोना, कपड़ोंकी पुतली।
गुडूची० ना० स्त्री० गुरच।
गुड्डी० ना० स्त्री० कनकौआ।
गुद्दी० ना० पु० छिपनेका स्थान।
गुण० ना० स्त्री० विशेषण, स्वभाव, प्रवीणता, विद्या, डौल, क्षमा, रस्सी, धनुषकी पंचचरित्र यहसान।
गुणक० ना० पु० जिस अंक से गुणन करें।
गुणद० गु० गुणदाता, लाभकारी।
गुणन० ना० पु० गुणाकरना, जरब।
गुणना० स० क्रि० विचारना, गुणन करना।
गुणवती० गु० मादा० गुणवान्।
गुणवाचक० गु० गुण बतानेवाला।
गुणवान्० गु० प्रवीण, पुण्यवान्।
गुणज्ञ० गु० गुणी, ज्ञाता, चतुर।
गुणी० गु० प्रवीण, पुण्यवान्, विद्वान्, विचारी: ना० पु० सपेरा।
गुण्य० ना० पु० जिस अंक को गुणा करें।
गुथना० अ० क्रि० पिरोना।
गुथवां० गुथाहुआ।
गुद० ना० स्त्री० मलस्थान, गांड, गुदा।
गुदगुदाना० स० क्रि० सहलाना, गुदगुदाना।
गुदगुदाई० } ना० स्त्री० सहलाहट सुरसुरी।
गुदगुदाहट० }
गुदगुदी० }
गुदड़ी० ना० स्त्री० लागाहुआ वस्त्र, गुजरी, चौक, बाजार।
गुदा० ना० स्त्री० मलस्थान, गाड़।
गुदभंजन० } ना० पु० गांड़ मारना, इग- लाम।
गुदमर्दन० }
गुन० ना० पु० गुण।
गुनगाहक० ना० पु० गुनका चाहने वा जानने वाला, विद्याका प्रतिपालक।
गुनगुनाना० अ० क्रि० थोड़ा गरमहोना, और नाकसे बोलना।
गुनवन्त० } गु० गुणवान्।
गुनवान्० }
गुनह० ना० पु० दोष, पाप, कसूर, रामायणे यथा, गुनह लषणवर हमपर रोषू, कतहुँ सुधाई ते बड़ दोषू।

गुनाति० ना० स्त्री० मनमें कल्पना करना।
गुनो० गु० गुणी।
गुन्धनि० ना० स्त्री० गूंथनी, पोहावट।
गुप्त० गु० लुका, छिपा।
गुप्तार० ना० पु० छिपनी, लुकना, लुकाव।
गुप्तारघाट० ना० पु० अयोध्याजी में स्थान विशेष।
गुप्ती० ना० स्त्री० शस्त्रविशेष जो सोंटे में रखते हैं।
गुफा० ना० स्त्री० खोह, कन्दरा।
गुमाना० स० क्रि० घुमाना, गाड़ना।
गुमटी० ना० स्त्री० कपड़ा विशेष, कलश।
गुराई० ना० स्त्री० बड़प्पन, गोरापन।
गुरु० ना० पु० आचार्य्य, शिक्षक, बृहस्पति, पुरोहित, द्विमात्रिक अक्षर, गु० भारी, बड़ापनवाला।
गुरुतर० गु० अत्यंतभारी, अत्यन्तमान्य।
गुरुता० ना० स्त्री० बड़प्पन, आचार्य्यता।
गुरुपाक० ना० पु० जो वस्तु बहुत देरमें पचे।
गुरुमुख० ना० पु० जिसने गुरु किया है, शिक्षा या इष्टदेवता मन्त्र गुरुसे लिया, चेला।
गुरुमुखहोना० अ० क्रि० चेलाहोना, गुरु से इष्टदेवता का मन्त्र पाना।
गुरुयाइन० ना० स्त्री० गुरुकी पत्नी।
गुरुवार० ना० पु० बृहस्पतिवार जुमेरात।
गुर्जर० ना० पु० गुजराती या गुजरातदेश विशेष।
गुर्वादित्य० ना० पु० जब सूर्य और बृहस्पति एक राशि के होजाते हैं वह समय।
गुर्विणी० ना० स्त्री० गर्भवती, हामिल।
गुल० बुझाना, दीपकका ठंढाहोजाना।
गुलगुला० ना० पु० पकवान विशेष।
गुलाई० ना० स्त्री० गोलता, गोलाई।
गुलाब० ना० पु० वृक्ष वा उसके फूलोंका रस, तरह।
गुलाल० ना० पु० अबीर बुक्का जो शिशिरमें ऊपर डालते हैं।

गुलिक० ना० पु० मोती।
गुलिया० ना० स्त्री० शिरके पीछे का गड्ढा।
गुलेल० ना० स्त्री० धनुष जिसमें गुल्ला चलाते हैं।
गुल्याल० ना० पु० गलेल।
गुल्फ० ना० स्त्री० घींटी, एड़ीके ऊपरका भाग।
गुल्म० ना० पु० रोग विशेष, गुलाब, झाड़।
गुल्ला० ना० पु० गुलेला, माटीका छोटागोला।
गुल्लाला० ना० पु० पुष्पविशेष यह शब्द फारसी का है।
गुवाक० ना० पु० सुपारी का वृक्ष।
गुवालियर० ना० पु० देश या नगरविशेष।
गुष्टि० ना० स्त्री० सम्मति, सलाह, मित्रता।
गुह० ना० पु० रामिकासेवक, निषाद, मल।
गुहना० स० क्रि० गूथना।
गुहा० ना० स्त्री० गुफा, कन्दरा।
गुहाना० स० क्रि० गुथवाना।
गुहारि० ना० पु० ताड़कासुर, ना० स्त्री० सहायता, सहाय, मदद।
गू० ना० पु० गूह, विष्ठा।
गूंगा० गु० मूक, जो बात न करसके, ना० पु० तृणादि या साग, मिठाई विशेष।
गूंज० ना० स्त्री० शब्द, भिनभिनाहट।
गूंजना० अ० क्रि० गूंजरहना, भिनभिनाना।
गूंथना० } स० क्रि० पिरोना, लड़ियाना।
गूंदना० }
गूंदनी० ना० स्त्री० वृक्षविशेष या फल जो पश्चिम में ग्रीष्मकाल में होता है।
गूंधना० स० क्रि० सानना, गूथना, बिनना।
गूजर० ना० पु० नीचजाति विशेष।
गूजरी० ना० स्त्री० गूजरकी स्त्री, गहना विशेष जो पाव में पहिनाजाता है।
गूढ़० गु० सूक्ष्म, कठिन, गुप्त, भीतर।
गूढ़गिरा० ना० स्त्री० गुप्तवाणी गोलबातें, कठिन वचन।
गूढ़ता० ना० स्त्री० सूक्ष्मता, कठिनता, छिपाव।

गूढ़पत्र० ना० पु० करील, नागफली।

गूढ़पा० } ना० पु० साप, यथा, कुडलीगूढपा, चक्षु श्रवा काकोदर फणी इत्यमर।
गूढ़पात्० }

गूढ़ार्थ० गु० गुप्तअर्थ, कठिनअर्थ।

गूदड़० ना० पु० पुराना कपड़ा।

गूदा० ना० पु० भेजा, फलका साराश।

गूप० गु० गुप्त, छिपा।

गूमड़ी० ना० स्त्री० } गाठि।
गूमड़ा० ना० पु० }

गृञ्जन० ना० पु० प्याज, लहसुन, गाजा, गाजर वा गाजरका साग यथा, लशुनगृञ्जनारिष्टमहाकन्दरसोनक इत्यमर पलाडुस्विड्वराहश्चचनाकश्रामकुक्कुटलशुनगृञ्जनचैवभुक्त्वाचान्द्रायणचरेत्, इति गर्गीजसुंदरे।

गृध्र० ना० पु० गिद्ध।

गृष्टि० ना० स्त्री० वाराहीकन्द।

गृह० ना० पु० घर।

गृहकन्या० ना० स्त्री० घीकुआरि।

गृहगोधिका० ना० स्त्री० विसुइया, छिपकली।

गृहस्थ० ना० पु० दूसरा आश्रम, घरवाला।

गृहस्थाश्रम० ना० पु० गृहस्थका व्यवहार।

गृहस्थी० ना० स्त्री० गृहस्थ का धर्म।

गृहिणी० ना० स्त्री० घरणी, भार्या, जोरू, चौलट।

गृही० ना० पु० गृहस्थ।

गृह्य० गु० जो ग्रहणकरने के योग्य है।

गेंदक० ना० पु० गेंदा।

गेंद० ना० स्त्री० खेलनेके लिये कपड़े वा सन आदि का गोला।

गेंगरा० ना० पु० केकड़ा, सरतार।

गेगली० ना० स्त्री० बोदली।

गेडुआ० ना० पु०, तकिया, सिरहाना, और टेंटी दारसोला।

गेरू० ना० स्त्री० गैरिक, लाल मिट्टी।

गेरुआ० गु० गेरूका रंगामया।

गेरुई० ना० स्त्री० जो गेहुओं में सरदीके कारण गेरूरग का रोग होजाता है गु० गेरूवा रग।

गेह० ना० पु० घर, तलाश, चाह।

गेहू० ना० पु० अन्नविशेष।

गेंहुआ० गु० गेहूके रग, ना० पु० घास विशेष।

गेंडा० ना० पु० जन्तु विशेष जिसकी हड्डी अति पवित्र होती है उसकी अगूठी, छल्ले, और तर्पण करने के पवित्र अर्घे का पात्र बनता है।

गया० ना० स्त्री० गाय।

गैरिक० ना० स्त्री० गेरू, पीतरा लालमिट्टी।

गैरेय० ना० पु० शिलाजीत।

गैल० ना० स्त्री० बाट, मार्ग।

गो० ना० पु० पद, सूर्य, जल, वज्र, स्वर्ग, खग, छन्द, ना० स्त्री० गाय, किरण, इन्द्रिया दृग

गोंडली० ना० स्त्री० वृक्ष विशेष।

गोंद० ना० पु० लासा, चप।

गोंदनी० ना० स्त्री० नरकट विशेष।

गोंदा० ना० पु० मिट्टी का गिलावा, चिड़िया के बुलानेके लिए लोई वा पेड़ा।

गोई० स० क्रि० भू, छिपाई, छिपी, ना० स्त्री० दो बैलादि के जोड़ को कहते हैं।

गोकण्डी० ना० स्त्री० बेरीवृक्ष का फल।

गोकर्ण० ना० पु० वितस्ति, मृगविशेष, खच्चर, गो का कान, साप श्रार शिवजीका स्थान प्रसिद्ध।

गोकर्णनाथ० ना० पु० श्रीशिवजीका तीर्थ विशेष।

गोकुल० ना० पु० नगरीविशेष, गोसमूह।

गोकुलेश० ना० पु० श्रीकृष्णचन्द्र।

गोखुरु० ना० पु० गोखुर, भूषण विशेष।

गोचना० स० क्रि० पकड़लेना, गेहू चना।

गोचर० ना० पु० समक्ष, इन्द्रियज्ञान, गु० समर्थी।

गोचरी० ना० स्त्री० दशा, प्रकट।
गोजर० ना० पु० कनखजूरा।
गोजिका० } ना० स्त्री० गाभी।
गोजिहा० }
गोठ० ना० स्त्री० चौपड़ेयादि खेलनेका गुटिका अमलपत्ती, किनारी।
गोटा० ना० पु० किनारी।
गोटी० ना० स्त्री० शीतला, माता चेचक।
गोड़० ना० पु० पाद पिंडली, गु० सुदार।
गोड़ना० स० कि० खोदना, खुरचना।
गोड़िया० ना० पु० कहार, जाति विशेष।
गोड़ी० ना० स्त्री० चोरी।
गोण० ना० पु० खोपा, झाला, बोरा।
गोत० } ना० पु० गोत।
गोता० }
गोती० ना० पु० गोत्र, गोमल, गु० गोतवाला।
गोद० ना० स्त्री० कनिया, गोदी, खोरी।
गोदना० स० कि० चोंथना, चिह्नना।
गोदा० ना० पु० निशान, चिह्न, दबका।
गोदावरी० ना० स्त्री० नदीविशेष जो दक्षिण में है।
गोदी० ना० स्त्री० अकवार, कौंला, कनिया।
गोदोहनी० ना० स्त्री० दोहनी।
गोधम० ना० पु० गोवर, गायका धन, गोमल की प्रतिमा जो दीवाली को बनाते हैं।
गोधूम० ना० पु० गेहू, गोहू।
गोधूलि० } ना० स्त्री० सायङ्काल, सन्ध्या।
गोधारा० }
गोन० } ना० स्त्री० रज्जु।
गोनी० }
गोप० ना० पु० ग्वाल, कण्ठका भूषण, छिपा।
गोपग्वाल० ना० पु० अहीर।
गोपद० ना० पु० गायका खुर।
गोपन० ना० पु० छिपाव, दुराव।
गोपनीय० } गु० छिपाने के योग्य।
गोप्य० }
गोपाचल० ना० पु० ग्वालियर।
गोपाल० ना० पु० ग्वाल, अहीर, श्रीकृष्णचन्द।
गोपालपुर० ना० पु० मथुराजी वा जहां गंगा जी और गोमती का सगम भया है।
गोपिका० } ना० स्त्री० ग्वालों की स्त्रियां।
गोपी० }
गोपीनाथ० ना० पु० श्रीकृष्णचन्द्रजी।
गोबर० ना० पु० गायकी विष्ठा, गोमल।
गोबरगनेश० गु० मोटा, भद्दा, भोंड़ा।
गोबरी० ना० स्त्री० मिट्टी और गोबर मिला हुआ लीपने के लिये बनाते हैं।
गोभी० ना० पु० वर्षा, नरसाला।
गोभी० ना० स्त्री० पौधा विशेष, तरकारी विशेष।
गोमक्ता० ना० पु० गुमस्ता, यथा, पुनरुक्ता महाफक्ता गोमक्ता रामवर्णके इति निषद्ध्ये।
गोमती० ना० स्त्री० नदीविशेष।
गोमय० } ना० पु० गोबर।
गोमल० }
गोरटी० ना० स्त्री० गोरीस्त्री, सुन्दरी।
गोरमदायन० ना० पु० इन्द्रधनुष जो वर्षा में निकला करता है और सूर्य के सम्मुख होता है, रामचन्द्रिकायाम्, धनु है यह गोरमदायन नाहीं। शरधार वहै जलधार वृथाहीं।
गोरस० ना० पु० इन्द्रियोंका स्वाद, दूध, दही, मठा, आदि।
गोरसदायन० ना० पु० गोरमदायन।
गोरसी० ना० स्त्री० दोहनी।
गोरख० ना० पु० नारंगी।
गोरा० गु० गौर, उज्ज्वल।
गोरी० ना० स्त्री० उत्तम स्त्री, सुन्दरी।
गोरू० ना० पु० गाय बैल।
गोरोचन० ना० पु० गाय के मूत्र से उत्पन्न पीत वस्तु, गाय के शिर में से उत्पन्न औषध विशेष।
गोल० गु० गोल, चकरीला, ना० पु० भीड़।

गोलक० ना० पु० पति के मरने के उपरान्त जारजात, पुत्र, श्रांखका घर।
गोलकुण्डा० ना० पु० नगर विशेष दक्षिण में है।
गोलता० ना० स्त्री० गोलाई।
गोलरूप० गु० गोलाकार।
गोला० ना० पु० गोल वस्तु, खाता, घरन, लोहे का पिण्डा, जंगली कबूतर और नारियलका गूदा।
गोलाई० ना० स्त्री० परिधि, घेरा, गोलापन।
गोलाकार० गु० गोलरूप।
गोलाध्याय० ना० पु० सिद्धान्तशिरोमणि का एक प्रकरण।
गोलिका० ना० स्त्री० पति के मरने के उपरान्त जारजात कन्यका, गोली।
गोली० ना० स्त्री० छोटागोला।
गोलोक० ना० पु० श्रीकृष्णचन्द्रका विशेष स्थान।
गोलोमा० ना० स्त्री० बच औषध।
गोवना० स० क्रि० छिपाना, भूत, क्रिया, गोई।
गोवर्द्धन० ना० पु० पर्वत विशेष जो ब्रज में है।
गोविन्द० ना० पु० कृष्णचन्द्र, वेदलभ्य।
गोविन्दचन्द्रिका० ना० स्त्री० पुस्तक विशेष।
गोशाला० ना० स्त्री० गाय बैल रहनेका घर।
गोष्ठ० } ना० स्त्री० बांधनू, मेल, सम्मति,
गोष्ठी० } सलाह।
गोष्पद० ना० पु० गायका खुर।
गोसाईं० ना० पु० ईश्वर, तपी, सन्तोंका मार्ग।
गोसैयां० ना० पु० ईश्वर, परमात्मा।
गोहतनी० ना० स्त्री० दाख, अंगूर।
गोह० ना० स्त्री० बिसखपरा के डौलका जीव।
गोहरा० ना० पु० उपला।
गोहार० ना० स्त्री० हुल्लड़, रौला, सहायता, मदद।
गोहूं० ना० पु० गेहूं, गोधूम, अन्न विशेष।
गोहुअन० ना० पु० सर्प विशेष।
गोखुर० ना० पु० गोखुरू, पौधा विशेष।
गोत्र० ना० पु० वंश, घराना संज्ञा, पर्वत।
गोत्रघात० } ना० पु० निजकुल का मनुष्य
गोत्रवध० } मारना।
गोत्रज० ना० पु० गोती, सम्बन्धी, अपने घराने का।
गोत्रा० ना० स्त्री० धरती।
गोत्री० ना० स्त्री० गोतज।
गौ० ना० स्त्री० गाय।
गौं० ना० स्त्री० दांव, घात, औसर, लाभ।
गौंगीर० गु० घाती, दाव खेलनेहारा।
गौंगोह० ना० पु० जब गाय ब्यानी दूध नहीं देती है तब ग्वाल उसकी योनि में हाथ डालकर खड़ी करते हैं।
गौड़० ना० पु० देशविशेष, ब्राह्मण विशेष, कायस्थ जाति विशेष।
गौड़िया० ना० पु० गौड़देशवासी, चैतन्य का शिष्य।
गौड़ी० ना० स्त्री० गुड़की मदिरा, जहां गायें खड़ी होती हों।
गौण० गु० जो मुख्य नहीं, अर्थात् अप्रधान।
गौतम० ना० पु० मुनि विशेष, पर्वत विशेष।
गौथन० ना० पु० गायका स्तन।
गौदन्ती० ना० पु० हरताल या औषध विशेष।
गौदान० ना० पु० गायका दान।
गौना० ना० पु० बिवाह करके थोड़े दिनों में, स्त्री० को अपने घर लाना।
गौनहा० } ना० पु० गौने में दूलह के साथी।
गौनहार० }
गौमली० ना० पु० गोरोचन।
गौर० ना० पु० धववृक्ष, जाति विशेष, चिट्टा, शुक्लवर्ण।
गौरक० ना० पु० तीतरपक्षी, गेरू।
गौरण्ड० ना० पु० गोरा।
गौर्य्या० ना० स्त्री० भवानी, पार्वती।

गौरव० ना० पु० बड़प्पन, गुरुताई।
गौरा० ना० पु० चटक, चिड़ा, स्त्री० पार्वती।
गौरिया० ना० स्त्री० चिड़िया।
गौरिला० ना० स्त्री० पृथ्वी, धरती।
गौरी० ना० स्त्री० रागिनीविशेष, हल्दी, रात, पार्वती, तुलसी, गोरोचन।
गौशाला० ना० स्त्री० गाइयों का स्थान।
ग्रथित० गु० बधाहुआ, पिरोयाहुआ।
ग्रन्थ० ना० पु० पुस्तक, पोथी, शास्त्र।
ग्रन्थकार० ना० पु० ग्रन्थकर्त्ता, कवि।
ग्रन्थनि० ना० पु० महासुगन्धी, केलाइस।
ग्रन्थि० ना० स्त्री० गाँठि।
ग्रन्थिक० ना० पु० पीपरामूल।
ग्रन्थिमान्० ना० पु० हरशिधार।
ग्रन्थिल० ना० पु० कारवृक्ष, करील।
ग्रस्त० गु० शब्द जो चबाय के कहा गया, खाया गया, धिराहुआ।
ग्रह० ना० पु० सूर्य्यादि नवग्रह, घर।
ग्रहण० ना० पु० हाथ में लेना, धर्मीकार, चन्द्रमा, सूर्य्य का ग्रहन।
ग्रहस्थापन० ना० पु० नवग्रहों को बैठाय के उनको आवाहन करना।
ग्रहीता० गु० ग्रहण करनेहारा।
ग्राम० ना० पु० गाव, पुर, स्वीकार, समूह, रामचन्द्रिकायां, गिरिग्राम ले लै हरिग्राम भरैं, मनोपथिनी पनदती निदौरैं।
ग्रामनर० ना० पु० गँवार गाववासी।
ग्राम्य० गु० गाव में जो उत्पन्नभया।
ग्रामीण० ना० पु० गाव में बसनहारा, गवार।
ग्राव० ना० पु० पत्थर, पर्वत।
ग्रास० ना० पु० कौर, लुक्मा।
ग्रासक० गु० घेरनवाला, रोकनेहार।
ग्रासना० स० क्रि० घेरना, रोकना।
ग्रासित० गु० घेरागया, नाशा।
ग्राह० ना० पु० मगर।
ग्राहक० गु० ग्रहणकरनेहार, धर्मीकारकर्त्ता।
ग्राही० गु० ग्राहक, लेनेवाला, स्त्री० नाकिन।
ग्राह्य० गु० जो ग्रहण करने के योग्य है।
ग्रीवा० ना० स्त्री० गला, गर्दन, गलेका पृष्ठभाग।
ग्रीष्म० ना० स्त्री० तपन, गरमी।
ग्रैवेय० ना० पु० गलके गहना, हमेल, माला आदि।
ग्लानि० ना० स्त्री० घृणा, लाज, थकाई।
ग्वाल० } ना० पु० पशुपालक, अहीर।
ग्वाला० }
ग्वालिनि० ना० स्त्री० अहीरिनि।
गवँड़् अव्य० समीप, पास।
गवँड़ा० ना० पु० नगर व गावका आसपास।

( घ )

घँघोरना० } स० क्रि० मथना, मिलाना, धोना
घघोलना० }
घँघरी० ना० स्त्री० लहगा।
घट० ना० पु० देह, मन।
घटक० ना० पु० मध्यस्थ, बिचवैया, सदृशी।
घटज० ना० पु० अगस्त्यमुनि।
घटना० अ० क्रि० मन्दाहोना, कमहोना, योग्यहोना।
घटनीय० गु० जो घटने के योग्य है।
घटयोनि० ना० पु० अगस्त्य मुनि।
घटा० ना० स्त्री० मेघोंका उमड़ना, मेघ, भीड़, दाग, भुकुरकुड़ी।
घटाटोप० ना० पु० पालकी वा रथका आच्छादन, गिलाफ, चारों ओर से घिरना।
घटाना० स० क्रि० कम करना।
घटाव० ना० पु० कमती।
घटावना० स० क्रि० घटाना।
घटिका० ना० स्त्री० घड़ी, मुहूर्त, एँड़ी के ऊपर का भाग।
घटित० गु० योग्य, गम्य।
घटिया० गु० थोड़े मोलका, सस्ता, घाटिदेनेहारा, धोखा देनेहारा, कृपणी।
घटी० ना० स्त्री० न्यूनि, हानि, कमी, घड़ी।

घट्यादि० ना० स्त्री० घड़ा आदि।
घड़घड़ाना० अ० क्रि० गरजना।
घड़ा० ना० पु० कुम्भ, घट, कलश मिट्टी का।
घड़िया० ना० स्त्री० कुल्हिया, मधुमक्खी का छत्ता, कोसा, घियाली।
घड़ियाल० ना० पु० मगर, ग्राह, घण्टा।
घड़ियाली० गु० घण्टा बजानेहारा।
घड़ी० ना० स्त्री० साठिपल, समय मापने का यन्त्रविशेष।

| | |
|---|---|
| घड़ौंच० ना० पु०<br>घड़ौंची० स्त्री० | तिकठी, तिपाई, पानी का घड़ा रखने के लिये काठ रचित वस्तु। |

घणा० गु० घना।
घण्टा० ना० स्त्री० बाजा विशेष, अढ़ाईदण्ड।
घण्टालिक० ना० स्त्री० मधुवक्त्र पक्षी।
घण्टाली० ना० स्त्री० छोटा घण्टा।
घन० ना० पु० घना, मेघ, गु० घना, दृढ़, विस्तार, मूर्त्ति ना० पु० लोहार का बड़ा हथौड़ा।
घनक० ना० पु० तमालू पौधा।
घनगरज० ना० पु० गर्जन, गु० ऊंचा शब्द।
घनघनाना० अ० क्रि० झनझनाना, भहराना।
घनघोर० ना० पु० घटा, घेरा, घन गर्जन।
घनतनवर्ण० गु० जिसका वर्ण मेघ के समान हो, ना० पु० श्रीकृष्णचन्द्रजी।
घनरस० ना० पु० जल, पानी।
घनश्याम० ना० पु० श्रीकृष्णचन्द्रजी, गु० काली घटा।
घनस० ना० पु० पक्षी विशेष।
घनसार० ना० पु० कपूर, जल, चन्दन।
घना० गु० घिचपिच, बहुत।
घनासन० ना० पु० भैंसा।
घनाह्व० ना० पु० नागरमोथा।
घनेरा० गु० बहुत, अधिक।
घबराना० अ० क्रि० व्याकुल होना, हड़बड़ाना।
घबराहट० ना० स्त्री० व्याकुलता, हड़बड़ी।
घमण्ड० ना० पु० गर्व्व, अहङ्कार, गरूर।
घमण्डी० गु० अहङ्कारी, मगरूर।
घमरौल० ना० स्त्री० रोला भीड़।
घमसान० ना० पु० युद्ध, लड़ाई।
घमाघम० गु० कचाकच।
घमाना० स० क्रि० धूप खिलाना, धूप में खड़ा होना।
घमासान० ना० पु० घमसान।
घमोई० ना० पु० तृणविशेष।
घर० ना० पु० गृह, मकान।
घरजई० ना० स्त्री० घाघरा, बेड़ा।
घरना० स० क्रि० गढ़ना।
घरनी० ना० स्त्री० स्त्री।
घरबार० ना० पु० घराना।
घरबारी० ना० स्त्री० गृहस्थ।
घराना० ना० पु० कुटुम्ब, घर के लोग।
घरामी० ना० पु० छवैया।
घरी० ना० स्त्री० लपेटे हुए कपड़ा की गठरी, तह लगे हुये कपड़े, घड़ी।
घरैला० गु० घर का पालतू।

| | |
|---|---|
| घरौंदा०<br>घरौर०<br>घरौआ० | ना० पु० छोटा घर जो लड़के खेलने के लिये बनाते हैं वा जिस में खिलौना रखते हैं। |

घर्घर० ना० पु० चक्की आदि का शब्द।
घर्घरा० ना० स्त्री० घाघरा।
घर्म० ना० पु० प्रस्वेद, जलन, धूप, घाम, घाल।
घर्षण० ना० पु० घिसना, रगड़ना।
घलुआ० ना० पु० रूख वा घाता जो तौल से अधिक लिया जाता है।
घवरि० ना० स्त्री० गुच्छ, गुच्छा।
घसन० ना० पु० घर्षण।
घसना० स० क्रि० घिसना, रगड़ना।
घसियारा० ना० पु० घास काटनहारा।
घसियारिन० ना० स्त्री० घसियारे की नारी।

घसीटना० स० क्रि० खींचना, ढकेलना।
घसीटा० स० क्रि० जो ढकेला गया।
घसीला० गु० तृणस्थान, जहां घास हो।
घहराना० अ० क्रि० गरजना।
घाई० ना० स्त्री० घात, अंगुली का मध्यस्थान
 ठठ वा ठाठ का धोखा।
घाईं० ना० स्त्री० ओर, पक्ष।
घाघ० ना० पु० प्राचीन, चतुर, गु० बाजीगर, इन्द्रजालिक।
घाघरा० ना० पु० लहंगा, पौधाविशेष, नद विशेष।
घाट० ना० पु० नदी या तालाब में उतरने वा स्नान करनेका स्थान, पर्णोपदेशका पर्वत, ढील, घगी, गु० न्यून।
घाटा० ना० पु० घटाव, घगी।
घटिया० ना० पु० घाट परका ब्राह्मण, जो स्नान करनेवाले के कपड़े बचाते हैं।
घाटी० ना० स्त्री० पर्वतों में संकेत मार्ग।
घात० ना० स्त्री० दया, मार, दाव, हला, ओर।
घातक० गु० हत्यारा, शत्रु, मारनेवाला।
घाता० ना० पु० रूख, मोल वा तोल से अधिक लेना।
घातिनी० ना० स्त्री० हत्यारिन, मारनेवाली।
घाती० गु० दाव लेनेवाला, मारनेवाला।
घातुक० गु० अपकारी, निठुर, हत्यारा।
घान० ना० पु० उखली वा चक्की आदि में जितना एक बार डालते हैं, विवाह में कर्म विशेष।
घानी० ना० स्त्री० तिल आदि, कोल्हू, चर्बी।
घायड़ा० } घायरा० } गु० व्याकुल, हैरान।
घाम० ना० पु० धूप।
घामड़० गु० भोला, उल्लू, अहमक।
घायल० गु० हथियार लगने से जिसके घाव भया।
घाल० ना० स्त्री० बुराई, बिगाड़।
घालक० गु० बधिक, हन्तक, मारनेवाला।
घालन० ना० पु० हनन, बधन, मारण।
घालना० स० क्रि० बिगाड़ना, उजाड़ना घुसेड़ना, मारना, पटकना।
घालित० गु० माराहुआ, उजाड़ाहुआ।
घाव० ना० पु० चीरा, जख्म।
घास० ना० स्त्री० तृण, खर।
घासी० } घासू० } गु० घासवाला।
घिघियाना० अ० क्रि० आधीना करना, लड़खड़ाना, मिनमिनी करना।
घिचपिच० गु० घना, आसपास।
घिन० ना० स्त्री० घृणा, असह, तबाखुन।
घिनाना० अ० क्रि० कुढ़ना, असह, देख के ऊबना।
घिनौना० गु० जिस को देखकर घिन आवे।
घिया० ना० स्त्री० तुरई, तरकारी विशेष।
घिरना० अ० क्रि० घेरे में पड़ना, उमड़ना।
घिरनी० } घिरणी० } ना० स्त्री० गरारी, गिर्री, कमीन विशेष, चरखी।
घिराना० स० क्रि० घेरा करवाना।
घिसना० स० क्रि० रगड़ना, खियाना, स० क्रि० मलना।
घिसाना० स० क्रि० रगड़ना, मलाना।
घिसाव० ना० पु० } घिसावट० स्त्री० } रगड़, रगड़ावट।
घिसियाना० स० क्रि० घसीटना।
घीकुवार० ना० स्त्री० औषध पौधा विशेष।
घुंघुची० ना० स्त्री० वेलिविशेषफल की बीज।
घुंघुरू० ना० पु० चौरासी, पैजा।
घुटुआ० ना० पु० जानु गांठि पांव की।
घुण्डी० ना० स्त्री० वस्त्र आदि की गोल वस्तु यथा अंगरखे में होती है।
घुटना० ना० पु० ठेहुना, जानु, अ० क्रि० पिसना, सांस रुकजाना।

घुटाना॰ स॰ क्रि॰ मुड़ाना, चिकना करना।
घुड़॰ ना॰ पु॰ घोड़ा।
घुड़कना॰ ग्र॰ क्रि॰ दबकाना, धमकाना, झिड़कना।
घुड़की॰ ना॰ स्त्री॰ धमकी, झिड़की।
घुड़चढ़ा॰ ना॰ पु॰ असवार, सवार।
घुड़बहल॰ ना॰ स्त्री॰ चौपहिया गाड़ी जिस में घोड़े मचते हैं।
घुन॰ ना॰ पु॰ कीट विशेष, ढोला।
घुना॰ गु॰ जिस में घुन लग गया।
घुनाक्षर॰ ना॰ पु॰ घुन कृत अक्षर।
घुनिया॰ गु॰ घना, कपटी।
घुमरी॰ ना॰ स्त्री॰ तिमिरी।
घुमाना॰ स॰ क्रि॰ फिराना, फेरना, बहकाना।
घुरकना॰ स॰ क्रि॰ घुड़कना।
घुरूका॰ ना॰ पु॰ भीमसेन का पुत्र जो हिडम्बी से उत्पन्न था जिस को घटोत्कच भी कहते हैं।
घुलना॰ ग्र॰ क्रि॰ गलना, पिघलना, नम्र हो जाना, दुर्बल होना।
घुलाना॰ स॰ क्रि॰ पिघलाना, गलाना।
घुलावट॰ ना॰ स्त्री॰ पिघलावट।
घुसना॰ ग्र॰ क्रि॰ पैठना।
घुसपैठ॰ ना॰ स्त्री॰ पहुंच।
घुसाना॰ स॰ क्रि॰ पिलाना, पैठाना।
घुसेड़ना॰ स॰ क्रि॰ ठासना, खोंसना।
घूगनी॰ ना॰ स्त्री॰ उसना, चना, गेहूं।
घूंगर॰ ना॰ पु॰ लहराये हुये बाल।
घूंगी॰ ना॰ स्त्री॰ घोंघी, छोटा घोंघा।
घूंघट॰ ना॰ पु॰ ओढ़ना, नक़ाब।
घूंघर॰ ना॰ पु॰ घूंगर।
घूंघरू॰ ना॰ पु॰ नूपुर।
घूंटना॰ स॰ क्रि॰ निगलना, खोलना।
घूंस॰ ना॰ स्त्री॰ बड़ा चूहा।
घूंसा॰ ना॰ पु॰ घुसा, थप्पड़, मुका।

घूघू॰ ना॰ पु॰ पक्षीविशेष, पाण्डुर।
घूट॰ ना॰ पु॰ पानी की खिलावट।
घूटना॰ स॰ क्रि॰ घूरना।
घून॰ ना॰ पु॰ द्वेष, कपट, द्रोह, लाग।
घूना॰ गु॰ कपटी, द्रोही।
घूमना॰ ग्र॰ क्रि॰ फिरना, चक्करदेना, लौटना।
घूर॰ ना॰ पु॰ खाद, कूड़ा, ताक।
घूरची॰ ना॰ स्त्री॰ उलझेन्न।
घूरना॰ स॰ क्रि॰ ताकना, कोप से देखना।
घूस॰ ना॰ स्त्री॰ घूस, उत्कोच, रिशवत।
घूसत॰ ना॰ पु॰ उल्लू का बच्चा।
घूसा॰ ना॰ पु॰ थप्पड़, मुका, मुक्की।
घृणा॰ ना॰ स्त्री॰ घिन, ग्लानि।
घृणि॰ ना॰ स्त्री॰ किरण।
घृत॰ ना॰ पु॰ घी।
घृताची॰ ना॰ स्त्री॰ मुख्य अप्सरा।
घृताक्त॰ गु॰ चिकना।
घृष्टि॰ ना॰ पु॰ शूकर, वाराह।
घेंटा॰ ना॰ पु॰ } शूकर का बच्चा।
घेंटी॰ स्त्री॰ }
घेगा॰ } ना॰ पु॰ गले में रोगविशेष।
घेघा॰ }
घेतला॰ ना॰ पु॰ जूती विशेष।
घेर॰ गु॰ रूखा, घुमघुमाव, गोलाकार, ना॰ पु॰ फेर।
घेरना॰ स॰ क्रि॰ रूधना, गासना।
घेरा॰ गु॰ जो रोंका गया, ना॰ पु॰ कुण्डल, मण्डल, दावा।
घेवर॰ ना॰ पु॰ मिठाई विशेष।
घोंघा॰ ना॰ पु॰ शङ्ख वा घोंघा जन्तु नि॰ जन्तु का घर विशेष।
घोंसला॰ ना॰ पु॰ पक्षी का घर, खोंता।
घोकना॰ } स॰ क्रि॰ रटना, याद करना।
घोखना॰ }
घोघी॰ ना॰ स्त्री॰ वस्त्र विशेष जो कम्बल आदि से बनाते हैं।

घोणा० ना० स्त्री० नाक, नासिका, यथा (घोणे घ्राणगन्धवहा घाणा नासा च नासिका) इत्यमर।

घोट० ना० स्त्री० चिकनाहट, आप।

घोटक० ना० पु० घोड़ा, यथा (घोटके वीति तुरगतुरगाश्वतुरङ्गमा) इत्यमर।

घोटना० स० क्रि० मलकर चिकना करना, घु टना ना० पु० पाषाणआदिका वस्तु जिस से चिकनाते हैं।

घोटा० ना० पु० काष्ठादिका वस्तु जिससे घोटते हैं ना० स्त्री० सुपारी।

घोड़ा० ना० पु० अश्व तुरग।

घोर० ना० पु० शब्द, भय धड़का गु० भयानक, कठिन, कड़ा।

घोरनिद्रा० ना० स्त्री० सुखनाद, बड़ानाद।

घोरफन्ना० ना० स्त्री० गोह।

घोल० ना० पु० मट्ठा, छाछ।

घोलना० स० क्रि० मिलाना।

घोष० ना० पु० अहीरों का गाव, गाय, ग्वाल।

घोषणा० स० क्रि० अभ्यास करना, याद करना, प्रसिद्ध रूप से जनाना।

घोषा० ना० स्त्री० सौंफ, विडङ्ग।

घोस० ना० पु० घास।

घोसी० ना० पु० ग्वाल अहीर।

घौड़ि०
घौरि० } ना० स्त्री० गुच्छा, घवरि।

घ्राण० ना० पु० नाक गन्धका ग्रहण।

घ्राणेन्द्रिय० ना० स्त्री० नासिका, नाक।

[च]

चँवर० ना० पु० चमर।

चक० ना० पु० चकवा पक्षी, जिस भूमि पर अपना अधिकार हो।

चकचका० गु० स्वच्छ निर्मल, तेजोमय।

चकडुआ० ना० पु० चकडुल, आनन्द।

चकता० ना० पु० चिह्न, निशान।

चकती० ना० स्त्री० फाक थगली, पैबंद।

चकनाचूर० ना० पु० चकरन, छीला, चूर, चूर्ण।

चकल्लस० ना० स्त्री० चकल्लसा, मगनता, तमाशा।

चकल्लसी० गु० चकल्लसवाला, मग्न।

चकला० ना० पु० वेश्या का घर, वस्त्रविशेष जो पाट और सूत से बनता है, देश का खण्ड जिसमें कई परगना होते हैं, गु० चौड़ा।

चकलाई० ना० स्त्री० चौड़ाई।

चकवा० ना० पु० राजहंस जाति के पक्षी विशेष।

चकवी० ना० स्त्री० चकवा की स्त्री।

चका० ना० पु० पहिया, चक्र, कुलाल जिसपर बर्तन बनाता है।

चकाचौंध० ना० स्त्री० दृष्टिका तिरमिराना।

चकाबू०
चकाव्यूह० } ना० पु० चक्रव्यूह।

चकित०
चक्ृत० } गु० अचम्भित, भूलामया वा भयकरके।

चकोतरा० ना० पु० गलगल फलविशेष।

चकोर० ना० पु० पक्षी विशेष।

चकवै० ना० पु० राजा चक्रवर्त्ती।

चक्कर० ना० पु० दही, गाड़ी का पहिया।

चक्कान० गु० गाढ़ा जमाहुआ।

चक्कास० ना० पु० मुनियों का घर।

चक्की० ना० स्त्री० दलनी, जिससे आटा पीसते हैं।

चक्कू० ना० पु० छुरी चाकू।

चक्र० ना० पु० अस्त्रविशेष, पहिया, गोल भ्रमण, सुदर्शन, कुम्हार का चाक।

चक्राङ्ग० ना० पु० तगर औषध।

चक्रधर०
चक्रपाणि० } ना० पु० श्रीकृष्णचन्द्र जी, गु० जो चक्र बांधता हो।

चक्रवर्ती० ना० पु० चारोंमण्डल का राजा, सार्वभौमराजा।

चक्रवाक० ना० पु० चकवा।

चक्रमदन० ना० पु० पवार, कौंच, बीज।
चक्रव्यूह० ना० पु० चक्राकार सेना गढ़ बनाकर समर करना।
चक्रलक्षणा० ना० स्त्री० गुरच।
चक्रा० ना० स्त्री० समूह, गिरोह, टाकी।
चक्राकार० गु० पहिया के डौल।
चकित० गु० चकित, भ्रमित।
चक्री० ना० स्त्री० चकला, गाथरी की मञ्ली ना० पु० सांप, कुम्हार।
चक्षु० ना० पु० चक्षु, नेत्र।
चखना० स० क्रि० जाचना, स्वादलेना, खाना।
चखाचखी० ना० स्त्री० बिगाड़, लड़ाई, रार।
चखा० ना० स्त्री० गुड्डी, बाजा, पतंग।
चंगा० गु० भला, अच्छा, सुखी।
चंगेर० ना० स्त्री० फूल रखने का पात्र, कठरी।
चंगेरा० ना० पु० } खाचा, खाची, कठरा,
चंगेरी० ना० स्त्री० } कठरी।
चचा० ना० पु० पिता का भाई, चाचा।
चची० ना० स्त्री० चचाकी स्त्री।
चचुलाईं० ना० पु० चचेंडा, तरकारी।
चचोरना० स० क्रि० सूखी वस्तुका चूसना।
चचनाना० स० क्रि० टीसना, क्रोधित होना, झुंझलाना।
चचनाहट० ना० स्त्री० टीस, झुंझलाहट।
चंचरीक० ना० पु० भौंरा।
चंचल० गु० अस्थिर, चपल, कम्पाहा, खिलाड़, नाशा।
चंचलता० ना० स्त्री० अस्थिरता, चपलता।
चंचला० ना० स्त्री० बिजली, कौंधा, लक्ष्मी।
चचलाई० ना० स्त्री० ढिठाई।
चंचलाहट० ना० स्त्री० अस्थिरता, ढिठाई।
चंचु० ना० पु० चोंच, शुक पक्षी।
चट० अव्य० तुरंत, उसी समय।
चटक० ना० स्त्री० चमक, धड़ाका, चिड़ा, गु० बुद्धिमान् चालाक बली।
चटकना० ना० पु० धक्का, अ० क्रि० फूटना, धड़कना, तड़कना।
चटका० ना० पु० भौंरा, गरगौंआ पक्षी, चनी टपा, चट्टा, दरका।
चटकाना० स० क्रि० चुटकी बजाना, फटकारना, फाड़ना, चीरना।
चटकारना० स० क्रि० पशुआदि के चराने में मुखसे चिक चिक करना।
चटकाहट० ना० स्त्री० चमक, भड़क, ना० पु० चिड़ियों का शब्द।
चटकीला० ना० पु० } चमकीला, भड़काला,
चटकीली० ना० स्त्री० } चमकार।
चटगांव० ना० पु० नगर जो बगाले के पूरब है।
चटनी० ना० स्त्री० खाने के लिये खट्टी बनाई हुई वस्तु, चाटने की वस्तु।
चटपट० अव्य० तुरंत, उसी समय।
चटपटाना० अ० क्रि० व्याकुलहोना, फड़फड़ाना, किसी वस्तु के लिए जी चलाना।
चटपटाहट० ना० स्त्री० व्याकुलता।
चटपटिया० गु० फुर्तीला, चालाक।
चटपटी० ना० स्त्री० उतावली, हड़बड़ी।
चटवाना० स० क्रि० चटाके खिलाना।
चटसार० } ना० स्त्री० पाठशाला, मदरसा।
चटसाल० }
चटाई० ना० स्त्री० बिछाना विशेष।
चटाक० ना० पु० धमाक, भड़ाका, एकाएक।
चटाका० ना० पु० धमाका, घूमा लगेका शब्द।
चटाचट० गु० दोहराय तिहराय के जो शब्द।
चटाना० स० क्रि० चटवाना।
चटिया० ना० पु० शिष्य, चेला, गु० चाटने वाला।
चटी० ना० स्त्री० ध्यान, स्थिरता, गताड़ी, रामचन्द्रिकाका यथा *( सब जात फटी दुख की दुपटी कपटी न रहे जह एक घटी । निघटी रुचि मीचु घटीहु घटी जगजीव यतीन कि छूटी चटी )।*

चट्टोरा० गु० रसिया, पेटू, अधीरज।
चट्टा० ना० पु० चटसाली बालक।
चट्टान० ना० पु० पत्थरका छोटाभाग वा टुकड़ा।
चट्टाबट्टा० ना० पु० खिलौना विशेष।
चड़० ना० पु० वृक्षकी डाली तोड़ने का शब्द।
चड़बड़० गु० बकबक, बिकी।
चड़चड़ाना० अ० क्रि० फटना, तड़कना।
चड़बड़िया० ना० पु० बकी।
चड़ई० ना० स्त्री० परिश्रम में तैयारी को कहते हैं और अपन में कूप गहिराने को।
चढ़ता० ना० पु० लाभ, बढ़ती।
चढ़ताहोना० अ० क्रि० निकलना होना, सरस होना।
चढ़ना० स० क्रि० आरोहण करना, बिलँगना, उठना, धावा करना, सवारहोना।
चढ़वैया० गु० चढ़नेवाला, यथा घुरचढ़ा।
चढ़ाई० ना० स्त्री० चढ़ाव, धावा।
चढ़ाना० स० क्रि० आरोहण करना, बलिदान करना, उठाना, ढोल या धनुष का तानना या कसना।
चढ़ाव० ना० पु० चढ़ाई, भाटा।
चढ़ैत० } ना० पु० चढ़वैया।
चढ़ैता० }
चढ़ौवा० ना० पु० जूता जो एंड़ी से चढ़ा रहता है।
चणक० } ना० पु० चना, अन्नविशेष।
चणा० }
चण्ड० गु० प्रबल, प्रचण्ड, भैरव विशेष।
चण्डांशु० ना० पु० सूर्य।
चण्डागुप्त० ना० स्त्री० कोंच नीम।
चण्डाल० ना० पु० चांडाल, अतिनीच, कुकर्मी।
चण्डालिन० } ना० स्त्री० चांडालकी स्त्री।
चण्डाली० }
चण्डिका० } ना० स्त्री० दुर्गादेवी।
चण्डी० }

चण्डोल० ना० पु० पालकीविशेष, पक्षीविशेष, खिलौना विशेष।
चतु० गु० चारि।
चतुर० गु० निपुण, सयाना, प्रवीण, स्याना, धूर्त, ना० पु० कौवा।
चतुरई० } ना० स्त्री० बुद्धिमानी, स्यानपन,
चतुरता० } धूर्तता।
चतुरंग० ना० पु० चारिअंग की।
चतुरंगसैन्य० ना० स्त्री० चारिप्रकारकी फौज अर्थात् हाथी १ घोड़ा २ रथ ३ पदाति ४।
चतुरंगुल० गु० चारिअंगुल, स्त्री० किराती।
चतुरस्र० गु० चौखूंट।
चतुरा० गु० चतुर।
चतुराई० ना० स्त्री० चतुरता।
चतुरानन० ना० पु० ब्रह्मा।
चतुरवस्था० ना० स्त्री० चारिअवस्था, यथा जाग्रत्, स्वप्न, सुषुप्ति, तुरीय, अथवा बाल्य प्रौढ़, युवा, वृद्ध।
चतुराश्रम० ना० पु० चारि आश्रम, यथा ब्रह्मचर्य, गृहस्थ, वानप्रस्थ, संन्यासी।
चतुरास० ना० स्त्री० चारों ओर।
चतुरासी गु० असी और चार ८४।
चतुरासीयोनि० गु० चौरासी योनि यथा (दोहा) नव ९ जलचर दश १० व्योमचर रु ग्यारह ११ वनबीस २०, ये चौरासी ८४ मानि मनुज चारि ४ पशु तीस ३०)।
चतुरुपवेद० ना० पु० चारि उपवेद, यथा धनुर्वेद, गन्धर्ववेद, आयुर्वेद और धर्मशास्त्र।
चतुर्थ० गु० चौथा।
चतुर्थावस्था० ना० स्त्री० बुढ़ापा, मृत्युकाल
चतुर्थी० ना० स्त्री० चौथ, चौथी तिथि।
चतुर्दश० गु० चौदह १४।
चतुर्दशविद्या० ना० स्त्री० चौदहविद्या, ब्रह्मज्ञान १ रसायन, २ वैदक ३ ज्योतिष ४ करण ५ धनुर्विद्या ६ कोक ७

नाड़ज्ञान ६ वाहन फेरन १० गन्धर्व ११ जुए १२ तस्करी १३ स्वरज्ञान १४।

**चतुर्दशरत्न॰** ना॰ पु॰ चोदहरन, अर्थात् अमृत १ चन्द्रमा २ लक्ष्मी ३ धनुष् ४ धन्वन्तरि ५ एरावत् ६ कौस्तुभमणि ७ उच्चैःश्रवा ८ शङ्ख ९ अप्सरा १० कामधेनु ११ कल्पद्रुम १२ मदिरा १३ विष १४।

**चतुर्दशमनु॰** ना॰ पु॰ चौदहमनु, अर्थात् स्वायम्भुव १ स्वारोचिष २ उत्तम ३ तामस ४ रेवन ५ चाक्षुष ६ वैवस्वत ७ सावर्णि ८ दक्षसावर्णि ९ ब्रह्मसावर्णि १० धर्म्मसावर्णि ११ रुद्रसावर्णि १२ देवसावर्णि १३ इन्द्रसावर्णि १४।

**चतुर्दशलोक॰** ना॰ पु॰ चौदह लोक, अर्थात् सप्तस्वर्ग और सप्त पाताल, भू १ भुव २ स्व ३ मह ४ जन ५ तप ६ सत्य ७ अतल ८ वितल ९ सुतल १० रसातल ११ तलातल १२ महातल १३ पाताल १४।

**चतुर्दशी॰** ना॰ स्त्री॰ चोदहवी तिथि, चादस।

**चतुर्भुज॰** ना॰ पु॰ विष्णु, नारायण, गु॰ चारिभुजावाला, वा चारिभुजों का क्षेत्र।

**चतुर्भुजक्षेत्र॰** ना॰ पु॰ चामेड़ा खेत।

**चतुर्भुजी॰** ना॰ स्त्री॰ देवाविशेष।

**चतुर्भोजन॰** ना॰ पु॰ चारिप्रकारका भोजन, अर्थात् भोज्य १ भक्ष्य २ लेह्य ३ चोष्य ४।

**चतुर्मुख॰** ना॰ पु॰ ब्रह्मा।

**चतुर्मुक्ति॰** ना॰ स्त्री॰ चारिमुक्ति, अर्थात् सालोक्य १ सामीप्य २ सारूप्य ३ सायुज्य ४।

**चतुर्योनि॰** ना॰ स्त्री॰ चारियोनि, अर्थात् स्वेदज १ अण्डज २ उद्भिज ३ जरायुज ४।

**चतुर्वेद॰** ना॰ पु॰ चारिवेद, अर्थात् ऋक् १ यजु २ साम ३ अथर्वण ४।

**चतुर्वेदी॰** ना॰ पु॰ चौबे, चारिवेदवक्ता।

**चतुर्वर्ग॰** ना॰ पु॰ चारिवर्ग अर्थात् चारिफल।

**चतुर्वर्ण॰** ना॰ पु॰ चारिवर्ण अर्थात् ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र।

**चतुर्वाद्य॰** ना॰ पु॰ चारिप्रकार का बाजा, अर्थात् तत १ वितत २ घन ३ शिखर ४।

**चतुर्बाहु॰** ना॰ पु॰ चतुर्भुज।

**चतुर्विंश॰** गु॰ चोवीसवा।

**चतुर्विंशति॰** गु॰ चाबीस २४।

**चतुर्विवाह॰** ना॰ पु॰ चारिप्रकार के विवाह, अर्थात् प्राजापत्य १ आर्ष २ गान्धर्व ३ राक्षसी ४।

**चतुष्कोण॰** गु॰ चोकोन, चोकोना।

**चतुष्पदधर्म॰** ना॰ पु॰ चारिपद धर्म्म के, अर्थात् विद्या १ सत्य २ तपस्या ३ दान ४।

**चतुष्फल॰** ना॰ पु॰ चारिफल, अर्थात् अर्थ १ धर्म २ काम ३ मोक्ष ४।

**चतुष्पाद॰** ना॰ पु॰ पशु चारिपदवाला।

**चतुस्सहस्र॰** गु॰ चारिहजार ४०००।

**चतुस्संहिता॰** ना॰ स्त्री॰ चारिसंहिता, अर्थात् ब्राह्मी १ माहेश्वरी २ वैष्णवी ३ सौरि ४।

**चना॰** ना॰ पु॰ अन्नविशेष।

**चन्द॰** ना॰ पु॰ चन्द्रमा।

**चन्दन॰** ना॰ पु॰ गन्धसार, मलयज, मलयज।

**चन्दघा॰** ना॰ पु॰ मधन्ज्वर।

**चन्दा॰** ना॰ पु॰ चन्द्रमा भजनविलास यथा (दम्पति रही विलोना चन्दा, धारि र शीजिय बालगोविन्दा)।

**चन्द्रिया॰** ना॰ स्त्री॰ टरी, चादि, छोटी रस्सी।

**चन्द्र॰** ना॰ पु॰ चन्द्रमा, चाद।

**चन्द्रक॰** ना॰ पु॰ कपूर, मयूर, नख म ला॥ वस्तु।

**चन्द्रकला॰** ना॰ स्त्री॰ चन्द्रमा का सोलहवा भाग, स्त्रियों की धोती विशेष।

**चन्द्रकान्त॰** ना॰ स्त्री॰ मणिविशेष।

**चन्द्रग्रहण॰** ना॰ पु॰ चन्द्रमा का गहन।

**चन्द्रघण्टा॰** ना॰ स्त्री॰ देवीविशेष।

**चन्द्रचूड़॰** ना॰ पु॰ श्रीमहादेवजी।

चन्द्रभागा० ना० स्त्री० चिनाबनदी जा पंजाब में है।

चन्द्रभाल० ना० पु० श्रीमहादेवजी, गणराजा।

चन्द्रमल्लिका० ना० स्त्री० इलायची।

चन्द्रमा० ना० पु० चांद, मुनिविशेष।

चन्द्रमुखी० गु० जिसका मुख चन्द्रमा सरीखा है अर्थात् अतिसुन्दरी।

चन्द्रमौलि० ना० पु० श्रीमहादेवजी, गये राजा।

चन्द्रवधू० } ना० स्त्री० बीरबहूटी कीड़ा जो
चन्द्रवधूटी० } लालमकरीसा होता है, राहिणी।

चन्द्रवंशी० गु० जो चन्द्रमा से उत्पन्न भये क्षत्रियकी जातिविशेष अर्थात् सोमवंशी।

चन्द्रवाला० ना० स्त्री० बड़ी कपूरी, बड़ी इला यची।

चन्द्रसिता० ना० स्त्री० कपूर।

चन्द्रशेखर० ना० पु० श्रीमहादेवजी, पर्वत।

चन्द्रहार० ना० पु० गलका गहना विशेष।

चन्द्रहास० ना० पु० खड्ग तलवार, राजाविशेष।

चन्द्रहासा० ना० स्त्री० गुरच।

चन्द्रहासी० ना० स्त्री० छोटी कन्या।

चन्द्रा० गु० सुघड़ला, गुना, बुद्धिमान्।

चन्द्रातप० ना० पु० चांदनी, चन्द्रिका।

चन्द्राना० अ० क्रि० सुलना मुरझाना।

चन्द्रायण० ना० पु० व्रत चान्द्रायण जो एक महीने १ एक ग्रास भोजन में शुक्लपक्ष कृष्णपक्ष में बढ़ाने घटाने की रीति से होता है।

चन्द्रिका० ना० स्त्री० चांदनी, बाकुची औषध, पुरुतकीरोग, चकोर।

चन्द्रोदय० ना० पु० चन्द्रमा का उदय, औषध विशेष।

चपकन० ना० स्त्री० अंगरखा विशेष, फारसी शब्द।

चपकना० अ० क्रि० मिलजाना, चिपकजाना, लगना चिपटजाना, समिलाना।

चपकाना० स० क्रि० मिलाना, बेगना, चिप टाना।

चपटना० अ० क्रि० चपटा होना, लपटना।

चपटा० गु० बैठना, सपाट।

चपटाना० स० क्रि० बेगना, मिलाना।

चपटी० ना० स्त्री० दो स्त्रियां परस्पर प्रसङ्गिन, मिलाहुई वस्तु।

चपचपड़० ना० पु० खाने समय मुख में का शब्द।

चपड़ा० ना० पु० लाखविशेष।

चपड़ाऊ० गु० निर्लज्ज, ढीठ, ना० पु० जूते पीछे दुव।

चपड़ाव० स० क्रि० लाग करना, ढीठकरना।

चपना० अ० क्रि० लज्जित होना, आधीन होना, मसलजाना, दबजाना।

चपनी० ना० स्त्री० ढकना, ढपना, बाग।

चपरास० ना० स्त्री० पैदल के लिये स्वामीका चिह्न।

चपरासी० ना० पु० चपरास बांधनेहारा, दूत।

चपल० गु० चञ्चल, उतावला, सुन्दर, ना० पु० पारा।

चपला० ना० स्त्री० बीजा, बिजली।

चपाती० ना० स्त्री० फुलका, यह शब्द का रसा है।

चपाना० अ० क्रि० चापना, लज्जित करना।

चपेट० ना० स्त्री० } धप्पा, थप्पड़, धालेसे जो
चपेटा० ना० पु० } विपत्ति आनाव।

चप्पा० गु० चारि अंगुली का प्रमाण।

चप्पी० ना० स्त्री० देहका दबाना वा मलना।

चबाई० ना० स्त्री० कुचलाई, चर्वण, गु० निन्दक, दूषक, झूठक, नकली।

चबाउ० ना० पु० बतरहाउ, चहापुनी।

चबाना० स० क्रि० कुचिलना, चाबना।

चबायिन० ना० स्त्री० निन्दापुत, निंदक।

चविक० ना० स्त्री० चाब औषध।

चचेना॰ ना॰ पु॰ } भूनाहुआ अन्न।
चचेनी॰ ना॰ स्त्री॰ }

चव्य॰ } ना॰ स्त्री॰ चाव, औषध।
चव्यन॰ }

चमक॰ ना॰ पु॰ डक।

चमक॰ ना॰ स्त्री॰ चमक, झलक, भड़क।

चमकता॰ गु॰ उजागर, उजला।

चमकना॰ अ॰ क्रि॰ झलकना, लारना, भाग्य उदयहोना, क्रोधितहोना।

चमकाना॰ स॰ क्रि॰ झलकाना, लुराना, घुमाना, नचाना, फैलाना।

चमकाव॰ ना॰ पु॰ } चमक, भड़क।
चमकाहट॰ ना॰ स्त्री॰ }

चमकीला॰ गु॰ चमकन हारा, चमकदार।

चमकौना॰ ना॰ पु॰ चमकाने वाला।

चमगादड़॰ ना॰ पु॰ }
चमगीदड़॰ ना॰ पु॰ }
चमगुदड़ी॰ ना॰ स्त्री॰ } रात्रि का उड़नेवाला पक्षी विशेष जो वृक्षों में उलटा टँगता है।
चमगुदरी॰ ना॰ स्त्री॰ }
चमगोदड़॰ ना॰ पु॰ }
चमगोदरी॰ ना॰ स्त्री॰ }

चमचमात॰ ना॰ पु॰ चमचेत।

चमचमाना॰ अ॰ क्रि॰ चमकना, झुनझुनाना।

चमचमाहट॰ ना॰ स्त्री॰ चमचाहट।

चमड़ा॰ ना॰ पु॰ चर्म, खाल।

चमत्कार॰ ना॰ पु॰ अचम्भा, भड़क, बड़ाई, ऐश्वर्य।

चमत्कारी॰ गु॰ भड़कीला, आश्चर्याजी।

चमर॰ ना॰ पु॰ चवर, सुरभि गायकी पूँछ।

चमरई॰ ना॰ स्त्री॰ चमारपन, चमार का काम।

चमरी॰ ना॰ स्त्री॰ सुरभि।

चमार॰ ना॰ पु॰ चर्मकार, नीचजाति विशेष।

चमारिन॰ } ना॰ स्त्री॰ चमार की स्त्री।
चमारी॰ }

चमू॰ ना॰ स्त्री॰ सैन्य, फौज।

चमूप॰ }
चमूपति॰ } ना॰ पु॰ सेनापति, सिपहदर।
चमूपाल॰ }

चमेटा॰ ना॰ पु॰ चपेटा।

चमोटा॰ ना॰ पु॰ } चमड़ा जिसपर नाई छुरा
चमोटी॰ ना॰ स्त्री॰ } फिराते हैं।

चम्पई॰ गु॰ नारंजी रंग।

चम्पक॰ ना॰ पु॰ वृक्षविशेष जिसका फूल पीला सुगन्धित होता है।

चम्पत॰ ना॰ पु॰ भागना।

चम्पतहोना॰ अ॰ क्रि॰ भागजाना, छुपना।

चम्पा॰ ना॰ पु॰ चम्पक।

चम्पावली॰ ना॰ स्त्री॰ चम्पाकी कली के समान गहना विशेष गले में पहिनते हैं।

चम्बू॰ ना॰ पु॰ जलपात्र विशेष जिससे देवता को जल चढ़ाते हैं।

चम्बेली॰ ना॰ स्त्री॰ वृक्ष या उसका फूल।

चय॰ ना॰ पु॰ समूह, ढेर, भरा।

चयन॰ ना॰ पु॰ आनन्द, कुशल, क्षेम।

चर॰ ना॰ पु॰ चारा, खाह, दूत, गु॰ जिस को चलने की शक्ति हो, या जो चलने व उठने के योग्य हो यथा नर नारि पशु पक्षी आदि, चारा।

चरक॰ ना॰ पु॰ वैद्य विद्या का ग्रन्थ विशेष, खाद।

चरकटा॰ ना॰ पु॰ चारा काटनेवाला।

चरका॰ ना॰ पु॰ श्वेतकुष्ठ विशेष, सफेद कोढ़।

चरखा॰ गु॰ चौड़ी।

चरचना॰ स॰ क्रि॰ देह में चन्दन लगाना, चर्चना।

चरचर॰ ना॰ पु॰ घाव, व्रण।

चरचराना॰ अ॰ क्रि॰ चटकना, मरमराना।

चरचेला॰ गु॰ बकी, बकवादी।

चरण॰ ना॰ पु॰ पाद, श्लोक आदिका एकदश

चरणपीठ० ना० पु० खड़ाऊ ।
चरणामृत० / चरणोदक० } ना० पु० जल, जिससे देवता वा गुरु वा ब्राह्मणादि के पांव धोयेगये हों ।
चरती० गु० जो व्रत नहीं करता, व्रती नहीं ।
चरन० ना० पु० चरण ।
चरना० अ० क्रि० चुगना, फिरना ।
चरनी० ना० स्त्री० थान या कठरा जिस में बैल भूसा खाते हैं ।
चरसी० ना० स्त्री० चौथणी ।
चरपरा० गु० तीता, चटुवा, तारुण, फुर्तीला ।
चरपराना० अ० क्रि० परपराना ।
चरपराहट० ना० स्त्री० परपराहट ।
चरपरिया० गु० मनचला, सुघड़ ।
चमर० गु० पिछला ।
चरपाई० ना० स्त्री० चराई ।
चरवाहा० ना० स्त्री० रखवारा, चरानेहारा ।
चरस० ना० पु० मादक वस्तु, मोट, पुरवट ।
चरसा० ना० पु० अधौड़ी, खाल ।
चराई० ना० स्त्री० चराने के दाम, चराने का काम ।
चराक० गु० चरनेहारा, पशु ।
चराचर० ना० पु० चल अचल सजीव निर्जीव जन्तु ।
चरान० ना० पु० तराई ।
चराना० स० क्रि० चुगाना ।
चराव० ना० पु० खेत वा भरती जो चरने के योग्य ।
चरावना० स० क्रि० चराना ।
चरित० ना० पु० चरित्र ।
चरितार्थ० ना० पु० कृतार्थ ।
चरित्र० ना० पु० स्वभाव, शील, वृत्तान्त ।
चरुआ० ना० पु० माठा ।
चर्चक० गु० चर्चा करनेहारा, वादी ।
चर्चना० स० क्रि० विचारना, समझना, पूजना, पहिचानना ।
चर्चरी० ना० स्त्री० छन्दविशेष, ढडी, बिन्दी ।
चर्चा० ना० स्त्री० पसारा, बतकहाव ।
चर्चित० गु० लगाया हुआ, कहा हुआ ।
चर्म० ना० पु० चमड़ा ।
चर्मकार० ना० पु० चमार ।
चर्मपात्र० ना० पु० चमड़ा का बर्तन, मसीरे ।
चर्मवस्त्र० ना० पु० चमड़ा का वस्त्र अर्थात् ओढ़ना ।
चर्य्या० ना० स्त्री० तपस्या करने में धुनि अथवा रहनि ।
चर्वण० ना० पु० दांतों से पीसना, चबेना ।
चर्स० ना० पु० चरसा ।
चल० गु० जो स्थिर न हो ।
चलत० गु० चलनि ।
चलदल० ना० पु० पीपल ।
चलन० ना० पु० चालि, व्यवहार ।
चलनहारा० ना० स्त्री० चिकनहार, सरपर्दा ।
चलना० अ० क्रि० जाना, विदाहोना, बहना ।
चलनी० ना० स्त्री० छानी, गु० चलनी ।
चलविचल० ना० पु० चूक, भूल, भ्रम ।
चलविचरा० गु० अड़ियल, मचला ।
चलयौवन० ना० पु० चलायमान यौवन ।
चलसुगन्धा० ना० स्त्री० शीतल सोन ।
चलाचल० ना० पु० / चलाचली० ना० स्त्री० } दौड़ धूप ।
चलान० ना० स्त्री० भेजाव ।
चलाना० स० क्रि० दौड़ाना, भगाना, छोड़ना, बढ़ाना, अभ्यास डालना, सिखलाना ।
चलायमान० गु० जो स्थिर न हो, लोल ।
चलाव० ना० पु० चलन ।
चलित० गु० जो चलता है ।
चलित्री० गु० खिलाड़ी, चपल ।
चलू० ना० पु० आचमन ।
चप० ना० पु० नेम, आदि
चपक० ना० पु० पियाला, जिसमें जलादि पीते हैं ।

मंजरी० ना० स्त्री० फूलोंका गुच्छा फली समूह।
मंजल० ना० पु० अजीरवृक्ष।
मंजा० ना० पु० नये वर्षेपानी का फेन अर्थात् प्रथम आषाढ में बर्षनेवालापानी मछली को विष होता है, रामायणे यथा, मजा मनहु मीन कह व्यापा
मंजार० ना० पु० बिलार, बिलार।
मंजारी० ना० स्त्री० बिल्ली।
मंजित० गु० मजन कियागया वा किये हुये, धोयागया।
मंजिष्ठ० ना० पु० मजीठ।
मजीर० ना० पु० बिछुवा, पांवका भूषण।
मजीरा० ना० पु० मजीरा।
मजु० गु० सुंदर, मनोहर, चाहता।
मंजुघोष० ना० पु० कबूतर, परेवा।
मंजुघोषा० ना० पु० कबूतरी, कोयल, कोकिला।
मंजुल० गु० सुंदर, मनोहर, चाहता, अच्छा।
मंजुला० ना० स्त्री० मजीठ।
मजूषा० ना० स्त्री० टोकरा।
मटक० } ना० स्त्री० चोचला, भ्रकुटी, अठिलानपन, चमकन।
मटकना० }
मटकना० ना० पु० कुप्पा, बधना, मृत्तिकाका छोटापात्र।
मटकना० अ० क्रि० पलक वा आंखका मरना, चमकना।
मटका० ना० पु० मठोर मृत्तिकाकाबड़ाबर्त्तन।
मटकाना० स० क्रि० आंख घुमाना, चमकाना, दूसरेको बिराना।
मटकी० ना० स्त्री० छोटा मटका, चमनी, गुधी, छगुनी, मसकी, सेर।
मटकोठा० ना० पु० मिट्टीका घर।
मटर० ना० पु० अन्न विशेष, कलाउ।
मटरा० ना० पु० मटरविशेष, रेशमीवस्त्रविशेष।
मटरी० ना० स्त्री० मटर विशेष।
मटरीला० गु० जिसमें मटर मिलाहो।
मटियाना० स० क्रि० मिट्टीसे माजना, अ० क्रि० धून, सींचना, आंख छुपाना, होनेदेना, शिथिल होजाना।
मटियार० ना० पु० एकप्रकारकी धरती विशेष जो रेतली नहीं है।
मटियारा० गु० जो निर्मल कामका न हो, जोताऊ खेती के योग्य।
मटियाव० ना० पु० आनाकानी, आलस्यपाप।
मट्टी० ना० स्त्री० मिट्टी, मृत्तिका।
मट्ठा० ना० पु० छाछ, मठा।
मठ० ना० पु० शिवालय, गोसाइयों का घर, मण्डप।
मठड़ी० ना० स्त्री० पकवान विशेष।
मठपति० } ना० पु० गोसाईं, अतिथि वा जो
मठपती० } मनुष्य शिवार्पितवस्तु लेताहो।
मठा० ना० पु० मट्ठा, गु० ढीला, धीमा, धीरा।
मठोर० ना० पु० मटका।
मढ़ियाना० स० क्रि० चपकाना, मोड़लगाना, जमाना।
मड़ोड़० ना० स्त्री० एंठ, बल, पेच।
मड़ोड़ना० स० क्रि० एंठना बलदेना, पेच डालना।
मड़ोड़ा० ना० पु० पेट में की पीड़ा, पचिरा।
मड़ोटी० ना० स्त्री० मुरा, एंठा, जोरा।
मढ़न० ना० पु० मढ़ी वा वस्तु वा काम।
मढ़ना० स० क्रि० लेसना, लगाना, लिपटना।
मढ़ा० गु० जो मढ़ागया, ना० पु० विस्तार वा मण्डप, बड़ी मढ़ी।
मढ़िया० ना० स्त्री० छोटी मढ़ी।
मढ़ी० ना० स्त्री० कुटी, झोपड़ी मण्डप।
मणि० ना० स्त्री० भूषण के लिये पाषाण विशेष, हीरा सोना आदि चमत्कार, शिरोमणि और प्रसिद्ध है कि एक विशेष सर्प के पास होती है जो रात्रिको प्रकाश करती है।

मणिकर्णिका० ना० स्त्री० काशीजी में स्थान विशेष जहां देवीजी के कान की मणि गिरीथी।
मणिका० ना० स्त्री० छोटी मणि, गुरिया।
मणिपूर० ना० पु० चक्र विशेष, देश विशेष, जो बंगाल देश के पूर्व में है।
मणियां० ना० पु० मालाको गुरिया वा दाना।
मणियार० ना० पु० सर्प विशेष जिसके मणि होती है, जाति विशेष जो चूड़ी बनाता है।
मण्ड० ना० पु० जूस, माड़, पोच वा खाता जिसमें शीरा भराजाता है।
मण्डन० ना० पु० भूषण विशेष, मिलान।
मण्डप० ना० पु० तृणादि से रचित देवताकाघर, मढ़ा, मढ़वा।
मण्डल० ना० पु० स्थान, देश, गोला, झुण्ड, घाघरा, तल।
मण्डला० ना० स्त्री० धौंकुवार।
मण्डलाकार० गु० गोलाकार।
मण्डलाग्र० ना० पु० खड्ग, तलवार।
मण्डलाना० अ० क्रि० फिरना, उड़ना, यथा पक्षी उड़ते हैं।
मण्डलिया० ना० पु० कपोत विशेष।
मण्डली० ना० स्त्री० समूह, सभा, बैठक, घर।
मण्डलीक० ना० पु० राजा, महन्त, चाधरी।
मण्डलेश्वर० ना० पु० राजा, मण्डलपति।
मण्डवा० ना० पु० बुज ना० स्त्री० मड़वी।
मण्डवी० ना० स्त्री० अन्न विशेष।
मण्डा० ना० पु० पेड़ा विशेष।
मंडित० गु० जड़ित, शोभित, भूषित, मढ़ हुआ।
मण्डियाना० अ० क्रि० कलपदना वा लगाना।
मण्डी० ना० स्त्री० हाट, गोला, गञ्ज।
मण्डूक० ना० पु० मेंढक, भेक।
मण्ढना० स० क्रि० मढ़ना।
मत० ना० पु० धर्म पंथ, सलाह, सम्मत रीति रह, ढंग, अभिप्राय, बुद्धि, अव्य० नि षेधार्थ अर्थात् नहीं, जनि।
मतंग० ना० पु० हाथी, मुनि विशेष।
मतना० ना० पु० ऊख विशेष।
मतभेद० ना० पु० मतान्तर, अभिप्राय का भेद।
मतराना० स० क्रि० मनाना।
मतलाना० अ० क्रि० जी घिनाना, उबकाना।
मतवाला० गु० मत्त, मदमाता।
मतहीन० गु० मतरहित, बुद्धि रहित।
मता० ना० पु० उपदेश, सलाह, परामर्श।
मतानुसार० ना० पु० अभिप्राय के अनुकूल, मजहब के मुवाफिक, सलाह के मुवाफिक।
मतान्तर० ना० पु० द्वितीयमत, मतके विपरीत, दूसरा धर्म।
मतान्तराचार० ना० पु० द्वितीय धर्म का व्यवहार।
मतावलम्बी० ना० पु० मताश्रयी, पन्थी।
मताश्रयी० ना० पु० मत के आश्रित, मतके आधीन, पन्थी।
मति० ना० स्त्री० बुद्धि, सम्मति, रीति, राय।
मतिमान्० } गु० बुद्धिमान्।
मतीर्ड }
मतीर० ना० पु० तरबूज, हिंदुआना, सफरा तिकाया यथा, गजभर पार मतीर ही मारक है पयोधि।
मतो० ना० पु० मत, सम्मत।
मत्त० गु० मधुमाता, मस्त, मनवालाहाथी।
मत्तवत्० गु० मधुमाता, मधुमाते के समान।
मत्सर० ना० पु० डाह, जलन, ईर्षा, गु० जलनी।
मत्स्य० ना० पु० मछली, देश विशेष।
मत्स्यबन्धी० } ना० स्त्री० बंसिरा, जिससे
मत्स्यबंधन० } मछला मारते हैं।
मत्स्यपित्ता० ना० स्त्री० कुटकी।
मत्स्याक्षी० ना० स्त्री० माक्षी, स्वेतदूब।
मथन० ना० पु० बिलावन, मथोरन, हुड़ाव।

मथना० स० क्रि० मद्दना, बिलोवना, मथोना, ना० पु० मथनी, पात्र विशेष।

मथनियां० ना० स्त्री० मथानी।

मथनी० ना० स्त्री० बिलोनी, मद्दानी, रई।

मथा० ना० पु० माथा, गु० मथाहुआ।

मथानी० ना० स्त्री० दूधहाड़ी, मटकी, चाटी।

मथित० गु० छाछ, मठ्ठा जो मथागया।

मथुरा० ना० पु० नगर विशेष, जहां श्रीकृष्ण चन्द्र जन्मे थे।

मथुरिया० ना० पु० मथुराके ब्राह्मण।

मथुरनी० ना० स्त्री० मथुरिया की जोरू।

मथौट० ना० पु० चन्दा, बिहरी, बाछ।

मथौरा० ना० पु० सूर्यमुखी, छाता, छतुरी।

मद० ना० पु० गर्व, अहङ्कार, कस्तूरी, मादक वस्तु, मदिरा आदि।

मदकल० ना० पु० हाथी।

मदकारिणी० ना० स्त्री० सुरापानी चलनाहन।

मदन० ना० पु० श्रौषधि, पौधाविशेष, मैनफल, कामदेव, प्रद्युम्नजी, दौना।

मदनांकुश० ना० पु० लिंग।

मदनाह्वा० ना० स्त्री० सिरहटी।

मदनारि० ना० पु० श्रीमहादेवजी।

मदमाता० ना० पु० } गु० मतवाला, मतवाली।
मदमाती० ना० स्त्री० }

मदमाल० ना० पु० बिछुआ, पादामद।

मदयन्तिका० ना० स्त्री० मालती।

मदान्ध० गु० अभिमानी, मदिरा में गर्वित।

मदार० ना० पु० आक, अर्क।

मदारिया० ना० पु० मदारका फूल।

मदारी० ना० पु० शफरा, नटवर, सारवाना।

मदिक० गु० अहंकारी, मदान्ध।

मदिरा० ना० स्त्री० शराब, दारू, ना० पु० मद।

मदोत्कट० ना० पु० कपोत, कबूतर।

मदोत्कंठ० ना० पु० हाथी।

मद्गुर० ना० पु० योगन, मत्स्य विशेष, गुरुार।

मद्य० ना० स्त्री० सुरा, मदिरा, शराब।

मद्यगन्धा० ना० स्त्री० मौलसिरी।

मद्यप० ना० पु० अधिक मदिरा पीनेवाला।

मद्या० ना० स्त्री० मर्दी।

मधुमाता० गु० मतवाला।

मधुवोषित० ना० पु० करैल, मिरच।

मधु० ना० पु० मदिरा, पुष्प का रस, शहद, पानी, चैत्रमास, बसन्तऋतु, वृक्ष, दूध, अमृत, दैत्य विशेष।

मधुक० ना० पु० महुआ वृक्ष।

मधुकर० ना० पु० भ्रमर, भौंरा।

मधुकरी० ना० स्त्री० भ्रमरी, भौंरी, रोटीविशेष।

मधुकर्कटिका० ना० स्त्री० मधुककड़ी।

मधुकोष० ना० पु० मधुमाखी का छत्ता।

मधुकोषक० ना० पु० महुआ वृक्ष।

मधुग० ना० पु० महुआ भेद।

मधुतृण० ना० पु० ऊख, गन्ना।

मधुदूतिका० ना० स्त्री० कोयल।

मधुद्रुम० ना० पु० मधूकवृक्ष, चैतके वृक्ष।

मधुप० ना० पु० भौंरा, भ्रमर।

मधुपर्क० ना० पु० पूजाकी सामग्री, मधु और दही आदि मिलाकर खाना।

मधुपर्णी० ना० स्त्री० दूबिया, पोदा।

मधुपर्श० ना० पु० पका रसीला फल।

मधुपुर० ना० पु० } मथुराजी।
मधुपुरी० ना० स्त्री० }

मधुफला० ना० पु० खजूर, दाख।

मधुमण्ड० ना० पु० मोम।

मधुमक्षी० ना० स्त्री० शहदकी मक्खी, ममाखी।

मधुमात० ना० पु० रागिनी विशेष।

मधुमास० ना० पु० चैत्रमास।

मधुयष्टी० ना० स्त्री० मुलहटी।

मधुयोनि० ना० पु० खजूर, दाख।

मधुर० गु० मीठा, प्यारा, सुन्दर, अच्छा।

मधुरमण्ड० ना० पु० मोम।

मधुरसा० ना० स्त्री० मुनक्का, अंगूर, दाख।

मधुरा० ना० स्त्री० काकोली ।
मधुरी० गु० स्त्री० मीठी, रसीली ।
मधुरान्न० ना० पु० मीठा भोजन यथा रसात्र, ।
मधुलिड्० } ना० पु० भौंरा, भ्रमर ।
मधुलिह० }
मधुवन० ना० पु० मथुरा नगर ।
मधुवस० ना० पु० मधुकर, भौंरा, भ्रमर ।
मधुशिग्रु० ना० पु० अगस्त्य वृक्ष ।
मधुश्रवा० ना० स्त्री० गुड़हर, सञ्जीवन बूटी ।
मधुष्ठीवी० ना० पु० महुआ वृक्ष ।
मधुष्ठीव० ना० पु० गुड़हर ।
मधुसूदन० ना० पु० श्रीकृष्णचन्द्र ।
मधूक० ना० पु० महुआ वृक्ष ।
मधुकरी० ना० स्त्री० पकाये अन्नकी भिक्षा जो अतिथि को देते हैं, भौंरी, रोटी ।
मधूनका० ना० स्त्री० मुलहटी ।
मधूप० ना० पु० गुड़हर ।
मधोर्दूली० ना० स्त्री० कुम्भी तालाब की ।
मध्य० अव्य० अन्तराल, बीच, विषय ।
मध्यदिवस० ना० पु० दुपहर ।
मध्यदेश० ना० पु० दुर्लभ स्थान, बीचका देश अर्थात् हिमालय और विन्ध्य और प्रयाग और कुरुवन के मध्यका देश, अवध आदि ।
मध्यभाग० ना० पु० मध्यस्था ।
मध्यम० गु० न भला न बुरा, समासम, धीरे, न्यूनाधिक रहित, रागका स्वर विशेष ।
मध्यमपुरुष० ना० पु० मध्यमार्गीनर, सामनेवाला, मुखातिब, हाजिर ।
मध्यमा० ना० स्त्री० अनामिका और तर्जनी के बीचकी अंगुली ।
मध्यलोक० ना० पु० मनुष्यलोक ।
मध्यवर्ती० } ना० पु० बिचवैया, बिचवई, समानवर्ती ।
मध्यस्थ० }
मध्यस्थल० } ना० पु० कटि, कमर, बीचका स्थान ।
मध्यस्थान० }
मध्याह्न० ना० पु० ठीकदोपहर, दिनका बीच ।

मध्वा० ना० स्त्री० मदिरा, शराब ।
मन० ना० पु० चित्त, हृदय, आत्मा, ४० सेरका ।
मनकामना० ना० स्त्री० मनोयोग ।
मनघटा० ना० पु० कुआंकी जगत ।
मनचला० गु० चरफरा, अगमना, सूरमा ।
मनजात० ना० पु० कामदेव ।
मनता० ना० स्त्री० मनौता, स्वीकार ।
मनन० ना० पु० चिन्तन, मनसूबा ।
मनभावन० } गु० भाना, भला, चाहता ।
मनभावना० }
मनमथ० ना० पु० कामदेव ।
मनमारना० स० क्रि० अपनी इच्छाको रोकना ।
मनमोहन० ना० पु० सज्जन, प्यारा, श्रीकृष्णचन्द्रका एक नाम जो मनको मोहलेवे ।
मनस्विनी० ना० स्त्री० पतिव्रता स्त्री ।
मनसा० ना० स्त्री० इच्छा, अर्थ विचार, इरादह ।
मनसिज० ना० पु० कामदेव ।
मनसी० ना० स्त्री० सत्करणकी-देनेकी इच्छाकी ।
मनसेधू० ना० पु० मनुष्य ।
मनस्ताप० ना० पु० मनकी पीड़ा ।
मनहु० अव्य० मानो, जानो ।
मनहारी० गु० मन का हरण करनेहारा ।
मनाना० स० क्रि० अंगीकार करवाना, आदर देना, बहलाना, मनको भावना, कृपालकरना ।
मनावना० स० क्रि० मनाना ।
मनि० ना० स्त्री० मणि ।
मनिका० ना० स्त्री० मणिका, दाना, गुरिया ।
मनिहार० ना० पु० चूड़ीवाला, जाति विशेष ।
मनिहारी० ना० स्त्री० चूड़ी बेचनेवाली ।
मनीषा० ना० स्त्री० बुद्धि ।
मनीषी० ना० गु० बुद्धिमान, चतुर ।
मनु० ना० पु० स्वायंभुव आदि १४ जो प्रत्येक कल्प में होते हैं, स्वायम्भुवमनु विरचित स्मृति, ब्रह्मा, ब्रह्मा का पुत्र, प्रथम मनुष्य ।
मनुआ० ना० पु० मन, विचार, ना० स्त्री० रुई विशेष ।

मनुजा० ना० पु० मनुष्य, आदमी।
मनुजाद० ना० पु० असुर, दैत्य, राक्षस।
मनुष्य० ना० पु० मानव, मर्त्य, आदमी।
मनुष्यता० स्त्री० } मनुसाई, पुरुषार्थ, भल
मनुष्यत्व० पु० } मनसात।
मनुसाई० ना० स्त्री० पुरुषार्थ, मनुष्यता, भल मनसी।
मनुहार० ना० स्त्री० माइनी, [illegible] दरी।
मनो० अव्य० माना, जाना।
मनोगुप्ता० ना० स्त्री० मनसिल।
मनोज० ना० पु० कामदेव।
मनोभव० ना० पु० कामदेव।
मनोयोग० ना० पु० मनका योग।
मनोरथ० ना० पु० इच्छा, कामना, लालसा, मतलब।
मनोरम० ना० पु० ग० मनोहर, सुन्दर, [illegible]।
मनोहर० गु० मनको हरनेहारा, मनोज्ञ।
मनोज्ञ० गु० सुन्दर, सरूप, चाहता, मनभावित, मनको जाननेहारा।
मनौती० ना० स्त्री० जामिनी ना० पु० विचवई, और मध्यस्थ।
मन्त्र० ना० पु० दीक्षा, रक्षीवरथी, सम्का, एकान्त का गुप्त उपदेश, सम्मति, सलाह।
मन्त्रणा० ना० स्त्री० परामर्श, विचार, आदेश।
मन्त्रराज० ना० पु० तारकादि मन्त्र।
मन्त्री० ना० पु० जिसके साथ परामर्श की जाय, वज़ीर, सम्मति, सलाही, गु० मन्त्रजानने हारा।
मन्थन० ना० पु० मथन।
मन्थरा० ना० स्त्री० केकयी की दासी विशेष।
मन्थित० गु० दलल, मठा, मथित।
मन्थी० ना० पु० चन्द्रमा, कामदेव, नाला, स्व भांनु अर्थात् राहु, शनैश्चर।
मन्द० गु० अल्प, धीरा, शिथिल, बुरा, दुष्ट, नीच, अभागी, धीरा, मलान, ना० पु० पाप, शनैश्चर, अज्ञान।
मन्दतर० गु० अतिमन्द, अतिनीच।
मन्दर० ना० पु० पर्वत विशेष।
मन्दरा० ना० पु० गचमीना, गु० नाग, ठिगना।
मन्दराचल० ना० पु० मन्दर।
मन्दराज० ना० पु० समुद्र के तट पर नगर विशेष।
मन्दा० गु० धीरा, कोमल, नम्र, सस्ता, हलका।
मन्दाकिनी० ना० स्त्री० आकाशगंगा, स्वर्गंगा।
मन्दार० ना० पु० कमल, मदार, कल्पवृक्ष।
मन्दिर० ना० पु० घर, देवालय।
मन्दिरा० ना० पु० मजीरा।
मन्दोदरी० ना० स्त्री० रावण की स्त्री, पंचकन्या।
मन्मथ० ना० पु० कामदेव।
मन्वन्तर० ना० पु० एक मनुका काल, अर्थात् इकहत्तरि युगका परिमाण वा दो मनुओं के मध्य का काल।
मपान० ना० पु० नाप, परिमाण।
मपाना० स० क्रि० माप करवाना, नपाना।
मफेनक० ना० पु० अपगुन, अकाम।
मम० स० मेरा, मैं, ना० स्त्री० ममता, इर्षा।
ममता० स्त्री० } घमण्ड, दम्भ, मनमौज, माया,
ममत्व० पु० } मोह, दया, प्यार।
ममाखी० ना० स्त्री० मधुमक्खी।
ममियासास० ना० स्त्री० पति वा पत्नी की ममानी।
ममियाससुर० ना० पु० पति वा पत्नी का मामू।
ममेरा० गु० मामूका० यथा, मामूका पुत्र।
ममेराभाई० ना० पु० मामूका पुत्र।
मर्मोड़० ना० पु० मेरोरोर, मेरासाथी।
मय० ना० पु० कार्य, प्रधान, रूप, दैत्य विशेष, [illegible] गु० बहुत।
मयकल० ना० पु० पर्वत विशेष।

मयंक० ना० पु० चन्द्रमा।
मयन० ना० पु० कामदेव।
मयना० ना० स्त्री० पार्वती की माता, मैना।
मयसुता० ना० स्त्री० मन्दोदरी।
मया० ना० स्त्री० माया, दया।
मयूर० ना० पु० मोर, पक्षी विशेष हंस।
मयूरक० ना० पु० ऊंगा।
मयूरग्रीवक० ना० पु० नीलाथोथा, तूतिया।
मयूरचोख० ना० पु० स्योना।
मयूख० ना० पु० किरण।
मरक० ना० पु० सर्वव्यापक रोग महामारी।
मरकत० ना० पु० नीलम, नीलमणि, प्रवाल।
मरकन्हा० } गु० मारनेहारा।
मरकहा० }
मरगजी० ना० पु० मुरझाया हुआ मरगशब्द फ़ारसीका अर्थात् मौत और जो जीव अर्थात् मुआ जीव यह शब्द सतसई में है।
मरघट० ना० पु० मृतक के जलाने का स्थान।
मरजाना० अ० क्रि० मरना।
मरजिया० ना० पु० समुद्र से मोती निकालने हारेका नाम।
मरण० ना० पु० प्राणवियोग, मृत्यु।
मरदनिया० ना० पु० मर्दनी।
मरना० अ० क्रि० प्राण निकलना।
मरपच० अ० गु० सरा, गन्दा, जीर्ण।
मरपचना० अ० क्रि० दुःख वा शोकका भोग करना, अत्यन्त उद्यम करना, बहुत परिश्रम अर्थात् मिहनत करना।
मरभूखा० गु० उपासा, लघा, खाऊ, बड़पेटा।
मरमर० ना० पु० पाषाण विशेष, बिल्लौर।
मरमराना० स० क्रि० चरचराना, यथा नई जूती बालती है।
मरवैया० ना० गु० मरनेहारा वा मारनेहारा, मृतक।
मरहट्टा० ना० पु० छन्द विशेष, जाति विशेष।
मरा० गु० मरगया, मृतक।
मराल० ना० पु० हंस, बतक।
मराली० ना० स्त्री० मराल की स्त्री, बाचाल।
मरिच० ना० स्त्री० मिरच, कालीमिरच।
मरीचि० ना० स्त्री० किरण, लहरी, ना० पु० मुनि विशेष।
मरीचिका० ना० स्त्री० मृगतृष्णा, शराब।
मरु० ना० पु० रेता, बालू।
मरुआ० ना० पु० पाधा विशेष, जिसमें सुगन्धि होती है।
मरुक० ना० पु० मरुआ।
मरुप्रिय० ना० पु० ऊंट।
मरुद्रवा० ना० स्त्री० इन्द्रवारुणी, जवासा।
मरुभूमि० ना० स्त्री० मारवाड़कीधरती, रेतली।
मरुव० ना० पु० मरुवा।
मरुत्० ना० पु० वायु, पवन।
मरोड़० ना० स्त्री० मरोड़।
मरोड़ना० स० क्रि० मरोड़ना।
मरोड़फली० ना० स्त्री० पाधाविशेष की फली।
मरोड़ा० ना० पु० मरोड़ा।
मरोड़ी० ना० स्त्री० मरोड़ी, ऐंठन, मुरड़ी।
मरोर० ना० स्त्री० मरोड़।
मरोरना० स० क्रि० मरोड़ना।
मरोह० ना० स्त्री० छोह, प्यार, माया, मखम नसाई।
मरोही० गु० छोही, मायावंत, दयाशील।
मर्कट० ना० पु० वानर, कपि।
मर्कटी० ना० स्त्री० कौंचबीज, जाल, मकड़ी, वानरी, गणित मर्कटी जो पिंगल में है।
मर्त्य० ना० पु० मनुष्य।
मर्त्तलोक० } ना० पु० मनुष्यलोक।
मर्त्यलोक० }
मर्दक० ना० पु० पवार पोधा, गु० मलनेहारा।
मर्दन० ना० पु० शरीर का मलना, रगड़ना, पिसाव, नाशन।
मर्दना० स० क्रि० मलना, नाशना, मिटाना।

मर्दनफलन० ना० पु० मैनफल।
मर्दनी० गु० मलनेहारा।
मर्दित० गु० जो मलागया, मारागया।
मर्म० ना० पु० भेद, समाचार, ज्ञान, चोर, कठार इत्यादि अंग।
मर्मर० ना० पु० एक पत्थर का नामहै यह शब्द फारसी का है।
मर्मस्थान० ना० पु० शरीरके जिस स्थान का घाव सघातिक है, भेदका स्थान।
मर्मज्ञ० ना० पु० जो मर्म को जाने, ज्ञानी।
मर्मी० गु० भेदु, भेदज्ञाता, मर्मज्ञ।
मर्य्याद० } ना० स्त्री० महत, पति, सामान,
मर्य्यादा० } सीमा, हद, वादा, प्रमाण।
मल० ना० पु० मल० विष्ठा, स्त्री की रज, पाप।
मलक० ना० पु० पानी, आवला, जो पिनाना।
मलकना० अ० क्रि० चहारने समान चलना,जो घिनाना या उबकाना।
मलग० ना० पु० पक्षाविशेष।
मलगी० ना० पु० लोन बनानेहारा।
मलत० ना० पु० रुपया वा पैसा जो घिसगया हो, सिलपट।
मलथ० ना० स्त्री० कदूवरि।
मलन० ना० पु० नाश, लोर, मलने का काम।
मलना० स० क्रि० मर्दना, घिसना, माँजना।
मलया० ना० पु० चूड़ा, मैल, बर्तन विशेष।
मलमल० ना० पु० कपड़ा विशेष।
मलमास० ना० पु० लौंद, अधिमास।
मलमेट० ना० पु० उजाड़, सत्यानाश, होचुका जैसे रे गाद।
मलय० ना० पु० पर्वतविशेष, जो दक्षिणमें है।
मलयज० ना० पु० चन्दन।
मलयगिरि० ना० पु० पर्वतविशेष, जहां चन्दन अधिकतासे उपजताहै।
मलया० ना० स्त्री० पद्माक, ना० पु० मलय।
मलयागिरि० ना० पु० चन्दन का रंग।
मलयुत० गु० मैला।
मलवाई० ना० स्त्री० मलवानेका पैसा वा काम।
मलविका० ना० स्त्री० कालानिशोत।
मलवैया० ना० पु० मलनेहारा।
मलाई० ना० स्त्री० साढ़ी, बालाई, मलने का काम वा पैसा।
मलान० ना० पु० दुःख, उदास, दुःखी।
मलाना० स० क्रि० मर्दन कराना, घिसाना, मिलाना।
मलार० ना० पु० रागविशेष।
मलिच्छ० गु० म्लेच्छ।
मलिन० गु० मलीन, मैला, उदास, ना० स्त्री० कालीमिरच।
मलिनता० ना० स्त्री० मालिन्य, अपवित्रता, मैलापन।
मलिनमुख० गु० उदास, कठोर, लिहाड़ा, दुष्ट।
मलिनी० ना० स्त्री० पुष्पवती, रजस्वला।
मलिन्द० ना० पु० भ्रमर, भौंरा।
मलिया० ना० स्त्री० काष्ठ या नारियल वा मिट्टी का पात्र, जिसमें तेल रखते हैं, हँडिया।
मली० गु० मैला।
मलीन० गु० मैला, अपवित्र धूधला, उदास, दुःखित, व्याकुल।
मलीनता० ना० स्त्री० मलिनता।
मलेपञ्ञ० गु० घोड़ा जिसकी आयुदशावर्ष से अधिक हुई।
मलेच्छ० गु० म्लेच्छ।
मल्ल० ना० पु० भालू, जो बाहुयुद्ध में निपुण, योद्धा, पहलवान।
मल्लयुद्ध० ना० पु० बाहुयुद्ध,कुश्ती।
मल्लार० ना० पु० मलार।
मल्लिक० ना० पु० पक्षि विशेष।
मल्लिका० ना० स्त्री० मालती, चमेली, पुष्प विशेष।
मल्लूर० ना० पु० बेलु, बिल्व।
मवास० ना० पु० शरण पाना, आसरा।

मशक॰ ना॰ पु॰ मसक, चमड़ाऋपी जलपात्र ।
मशहरी॰ ना॰ स्त्री॰ मच्छड़ों के निवारणार्थ जो आवरण पलंग के ऊपर रहेताहै ।
मसृणा॰ ना॰ स्त्री॰ अलसी ।
मषी॰ ना॰ स्त्री॰ स्याही, रोशनाई ।
मष्ट॰ गु॰ चुप, मौन, ना॰ स्त्री॰ मौनी ।
मष्टता॰ ना॰ स्त्री॰ चुपकी, मौनता ।
मसक॰ ना॰ पु॰ मच्छड़, बिलार, मसा ।
मसकना॰ अ॰ क्रि॰ फटना, चिरना, धसना, बोलना ।
मसकाना॰ स॰ क्रि॰ फाड़ना, चीरना, तोड़ना, घुसाना ।
मसकी॰ ना॰ स्त्री॰ दराई, फसी, बोली ।
मसमसाना॰ अ॰ क्रि॰ किसू के डरसे मनकी बात छुपाना, घुटाहोजाना ।
मसलना॰ अ॰ क्रि॰ घुमराना, मांजना और पीसना ।
मसहरी॰ ना॰ स्त्री॰ मशहरी ।
मस॰ ना॰ पु॰ मेच्छक, इसा, शरीर में काला ऊंचा चिह्न विशेष ।
मसान॰ ना॰ पु॰ श्मशान, मरघट ।
मसानिया॰ ना॰ पु॰ जो मृतक की वस्तु लेय ।
मसि॰ ना॰ स्त्री॰ स्याही, रोशनाई ।
मसिपात्र॰ ना॰ पु॰ दवायत, दवात ।
मसिबिन्दुक॰ ना॰ पु॰ मनला, काजलका टीका जो स्त्रिया बालक के माथे में लगाती हैं ।
मसी॰ ना॰ स्त्री॰ मसि, रात, बोली ।
मसीन॰ } ना॰ पु॰ दमिश्क ।
मसीना॰ }
मसूढ़ा॰ ना॰ पु॰ दांतों के ऊपर का मांस ।
मसूर॰ ना॰ पु॰ अन्न विशेष ।
मसूरविदला॰ ना॰ स्त्री॰ कालानिसोत ।
मसूरिया॰ ना॰ स्त्री॰ माता विशेष, शीतला विशेष ।
मसें॰ ना॰ पु॰ छोटी २ मूछें जो नई जवानी में निकलती हैं ।
मसोसना॰ स॰ क्रि॰ मरोड़ना, निचोड़ना ।
मसोसा॰ गु॰ मरोड़ा, निचोड़ा, ना॰ पु॰ दुःख, व्यथा, पछतावा ।
मस्तक॰ ना॰ पु॰ माथा, शिर, खोपड़ी ।
मस्तूल॰ ना॰ पु॰ खम्भ जो नाव के बीचमें पाल चढ़ाने के लिये गाड़ते हैं ।
मस्या॰ ना॰ स्त्री॰ ठुड्डी, ठुड्ढी ।
मस्याधार॰ ना॰ पु॰ दवायत, मसी रखने का पात्र ।
मस्सा॰ ना॰ पु॰ मसा ।
मह॰ अव्य॰ मध्य, में, बीच ।
महंगा॰ गु॰ बड़ेमोलका, काल, दुर्भिक्ष ।
महंगी॰ ना॰ स्त्री॰ काल, दुर्भिक्ष, कहत ।
महक॰ ना॰ स्त्री॰ सुगन्धि, सुवास ।
महकना॰ अ॰ क्रि॰ सुवास निकलना या उठना
महकाना॰ स॰ क्रि॰ बासना, सोंधाना ।
महकीला॰ गु॰ सुगन्धित, सोंधा ।
महत्॰ गु॰ बड़ा, बेजरी, श्रेष्ठ, ना॰ स्त्री॰ बड़ाई, मर्य्यादा, मान ।
महत्॰ ना॰ पु॰ महतो ।
महति॰ ना॰ स्त्री॰ बड़ी बड़ाई, गु॰ बड़ी ।
महतिया॰ ना॰ पु॰ महतो ।
महतो॰ } ना॰ पु॰ जो मनुष्य गाव में प्रधान
महतो॰ } होता है, मुखरम, महतिया ।
महत्फला॰ ना॰ स्त्री॰ बड़ीतुरई ।
महत्त्व॰ ना॰ पु॰ श्रेष्ठता, बड़ाई, बड़प्पन ।
महद्भाग्य॰ ना॰ पु॰ बड़ाभाग्य ।
महना॰ स॰ क्रि॰ मथना ।
महन्त॰ ना॰ पु॰ सन्तों में का प्रधान ।
महन्ताई॰ ना॰ स्त्री॰ महन्तका काम ।
महर॰ ना॰ पु॰ प्रधान या उसकी जोरू, गाड़ का उपनाम ।
महरा॰ ना॰ पु॰ कहार, भोई ।

महराई० ना० स्त्री० कहरई, शोपों का राग विशेष।
महरि० ना० स्त्री० स्त्री०, पक्षीविशेष,महरकोल्ही।
महर्लोक० ना० पु० स्वर्ग विशेष।
महर्षि० ना० पु० महाऋषि, महामुनि।
महा० गु० बड़ा, कुलीन, निपट, अति।
महाउन्नत० ना० पु० कदमवृक्ष, गु० महाऊंचा, महोन्नत।
महाकन्द० ना० पु० लहसुन।
महाकर्त्ता० गु० बड़ाकर्त्ता, निरीक्षकर्त्ता।
महाकाल० ना० पु० श्रीशिवजी का नाम, मूर्त्ति विशेष, जो उज्जैन में है।
महाकुम्भी० ना० पु० कायफल।
महाखात० ना० पु० समुद्रका जल जो चौड़े मुख से स्थल में लगा है।
महाघोष० ना० पु० कर्कशासिंही।
महाजन० ना० पु० उत्तमलोग, साहूकार, सेठ।
महाजनी० ना० स्त्री० महाजन का काम।
महाजम्बू० ना० पु० जामुन, फरेंद।
महाजाल० ना० पु० दानर।
महातम० ना० पु० माहात्म्य, बड़ाअंधकार।
महातर० ना० पु० सेहुँड।
महातल० ना० पु० पातालविशेष।
महातीर्थ० ना० पु० श्रेष्ठतीर्थ।
महातुम्बी० ना० स्त्री० बड़ी तोमड़ी।
महात्मा० गु० महाशय, अतिशिष्ट।
महात्म्य० ना० पु० महात्म्य, यश, बड़ाई।
महात्यागी० गु० संसार को झूठ जाननेहारा।
महादेव० ना० पु० देवदेव, श्रीशिवजी।
महाद्रुम० ना० पु० महुआ, ताड़वृक्ष।
महान्० गु० बहुतबड़ा।
महानन्दा० ना० स्त्री० जो श्रीगंगा नाम मिलाई।
महानवमी ना० स्त्री० आश्विनशुद्धनवमी।
महानाग० ना० स्त्री० इन्द्रवारुणी।

महानिद्रा० ना० स्त्री० बड़ी नींद, मृत्यु।
महापद्मक० ना० पु० सर्प विशेष।
महापातक० ना० पु० ब्रह्महत्यादि, बड़ापाप।
महापातकी० गु० बड़ापापी, हत्यारा, जो ब्रह्म-हत्या वा गोहत्या करे।
महापुरुष० ना० पु० साधु मनुष्य, सिद्धपरमात्मा, श्रीनारायण, बड़ी दनावर।
महाप्रतापी० गु० बड़ा तेजस्वी, ऐश्वर्यवान्।
महाप्रलय० ना० पु० जगत् का नाश जो प्रति कल्पान्त में होता है वा जिसमें, ब्रह्मा सृष्टिसमेत नशाता है।
महाफल० ना० पु० नारियल।
महाफला० ना० स्त्री० लौका, कुम्हड़ा।
महाबिल० ना० पु० आकाश।
महाभारत० ना० पु० कौरव और पाण्डव का युद्ध वा उसके वृत्तान्त का एकपुराण।
महाभोगी० गु० बड़ा भोगी, निरिच्छाभोगी।
महामणि० ना० पु० जहरमुहरा।
महामाया० ना० स्त्री० भगवती, जगज्जननी।
महामुण्डी० ना० स्त्री० पौधाविशेष।
महामेदा० ना० स्त्री० मेदा, औषधि।
महामोद० ना० पु० अत्यन्तप्रसन्नता, मदभूल।
महारजत० ना० पु० सुवर्ण, कांचन।
महारस० ना० पु० ऊख, गन्ना।
महाराज० ना० पु० राजाधिराज, श्रेष्ठराजा, साधारण बड़ों का सम्बोधन।
महारानी० ना० स्त्री० महाराजकी रानी।
महाराष्ट्र० ना० पु० देशविशेष, जातिविशेष।
महावट० ना० पु० मेघ जो माघ पौस में बरसता है, सहोटी द्वार आदि में लगाते हैं।
महावन० ना० पु० हाथीवान, फीलवान।
महावर० ना० पु० रंग लाख का, लाली।
महावला० ना० स्त्री० सहदेवी बूटी।
महावात० ना० पु० आंधी, बड़ावात।
महाविद्या० ना० स्त्री० गोंद।

महावृक्ष० ना० पु० भूसली।
महादाय० ना० पु० महात्मा, दाता।
महाशिरा० ना० स्त्री० मछली।
महाश्यामा० ना० स्त्री० बिधारा।
महाश्वेता० ना० स्त्री० बिदारीकन्द।
महाष्टमी० ना० स्त्री० आश्विनशुक्लाष्टमी।
महासागर० ना० पु० समुद्र।
महासिद्धि० ना० स्त्री० मोक्ष, मुक्ति।
महास्कन्धा० ना० स्त्री० जामुन, फलेंद।
महि० ना० स्त्री० पृथ्वी।
महिदेव० ना० पु० ब्राह्मण।
महिपाल० ना० पु० राजा, बादशाह।
महिमा० ना० स्त्री० महत्त्व, बड़ाई, श्रेष्ठता। नेकनामी, सिद्धिविशेष।
महिरुह० ना० पु० वृक्ष, वृक्षादि।
महिला० ना० स्त्री० नारि, स्त्री, औरत।
महिष० ना० पु० भैंसा, दैत्यविशेष।
महिषध्वज० ना० पु० यमराज।
महिषासुर० ना० पु० दैत्यविशेष।
महिषाक्ष० ना० पु० गुग्गुल, गूगल।
महिषी० ना० स्त्री० भैंसी, पटरानी, राजरानी।
महिषेश० ना० पु० यमराज।
मही० न० स्त्री० पृथ्वी, ना० पु० दही, मट्ठा।
महीधर० ना० पु० पर्वत, शेषादि, राजा, गौ, दिग्गज, पत्थर।
महीना० ना० पु० मास, मासिक, दरमाहा।
महीन्द्र० } ना० पु० राजा, पृथ्वीपति।
महीप० }
महीपति० ना० पु० राजा, पृथ्वीपति।
महीपते० क्रि० प्राप्तहोताहै, जाता है।
महीरुह० ना० पु० महिरुह।
महीश० ना० पु० राजा, बादशाह।
महीश्वर० } ना० पु० ब्राह्मण।
महीसुर० }
महुआ० ना० पु० वृक्षविशेष।
महेन्द्र० ना० पु० राजेन्द्र, प्रधान राजा।
महेर० ना० पु० } भोजनविशेष।
महेरी० ना० स्त्री० }
महेला० ना० पु० घड़के लिये पकायाहुआ अदौवा।
महेश० ना० पु० श्रीमहादेवजी।
महेश्वरी० ना० स्त्री० पार्वती, पीतल धातु।
महेश्वर्य्य० ना० पु० बड़ा ऐश्वर्य्य।
महोप० } ना० पु० पक्षीविशेष।
महोपा० }
महोटिका० ना० स्त्री० बड़ी कटाई।
महोत्सव० ना० पु० बड़ा उत्सव, अत्यानन्द।
महोदर० ना० पु० निशाचर विशेष, बड़ापेट।
महोसा० ना० पु० जो तरुणावस्था में मुँह में मसूड़े निकलते हैं।
महोक्ष० ना० पु० बड़ा बैल, मूर्ख।
महौजसी० ना० स्त्री० तेज, बल।
महौभयान्धरा० ना० स्त्री० मेदा औषधि।
महौषध० ना० पु० जो औषधि शीघ्र रोगहरे, लहसुन, अतीस।
महौषधि० ना० स्त्री० सोंठि, दूबौषध।
मह्यो० ना० पु० मही, छाछ, मट्ठा।
मल्लिका० ना० स्त्री० मैंखली, मास्बी, माधवी।
मा० सू० स्त्री० लक्ष्मी, माता, सूर्य, शुभकर्त्ता, हर्षक्री।
माई० ना० स्त्री० माता।
माई० ना० स्त्री० भवानी, औषधी विशेष।
मां० अ० ना० में भीतर, अतर।
मांग० ना० स्त्री० सिरके बालाकेबीचकी लकीर जो कन्या वचनदत्त हुई।
मांगचिरुनी० ना० पु० पक्षीविशेष।
मांगलेना० स० क्रि० किसी के लिये उधारलेना।
मांगना० स० क्रि० चाहना, तलबकरना।
मांगलेना० स० क्रि० उधारलेना, सेंतलेना।
मांगी० ना० स्त्री० दुपहर, सेंत, वचनदत्त।
मांज० ना० पु० रादः फीट।
मांजन० स० क्रि० मेलना, उज्वल करना।

मांझ० ना० पु० रागिनी विशेष, अव्य० मध्य, बीच।
मांझत० ना० स्त्री० ठाठ।
मांझा० ना० पु० पतंगकी डोर में शीशा और भातका लगाना, जड़वट।
मांझी० ना० पु० नाविक, कर्णधार, बिचवानी, मध्यवर्ती।
मांड० ना० पु० पीच, माड़ी।
मांडना० स० क्रि० मलना, मींजना, सानना, करना, कलपचढ़ाना।
मांडा० ना० पु० फलीविशेष, रोगविशेष।
मांडी० ना० स्त्री० कलपविशेष जो चावलों को पीसके वा पकाके बनाते हैं।
मांढ़ा० ना० पु० मढ़ा।
मांद० ना० पु० गुफा, मार, गोबर।
मांस० ना० पु० मास, गोश्त, कलिया।
मांसभक्षी० मांसाद० मांसाहारी० } ना० पु० गु० मांस खानहारा।
मांह० मांहि० } अव्य० मध्य, में अन्तर, भीतर।
माकन्द० ना० पु० आंबा वृक्ष वा फल।
माचण्डा० गु० मूर्ख, निर्बुद्धि, उल्लू।
माखन० ना० पु० मक्खन, नैनू, दही, मसरूर।
माखी० ना० स्त्री० मक्खी, शहद।
मागध० ना० पु० भाट, चड़ैत, वंशावली कहनेहारा पुरोगा, प्रशंसक।
मागधी० ना० स्त्री० मागधीक दू, सोंठ।
मागजे० ना० स्त्री० पीपली सोंठ।
माघ० ना० पु० ग्यारहवां महीना, मासविशेष।
माघी० ना० स्त्री० जो माघ में उत्पन्न हो।
माचा० ना० पु० मच, पलंग।
माचिका० ना० स्त्री० मोई दता।
मारी० ना० स्त्री० हैजा रोगजा।
माछर० ना० पु० मच्छड़, मशा, मशक।
माछी० ना० स्त्री० मक्खी।

माजाई० ना० पु० बड़ा वा बेटी जो एकमासे उपजे हों।
माजू० ना० पु० माजूफल।
माझ० ना० पु० माझ।
माझधार० ना० पु० बीचधारा।
माट० ना० पु० बड़ा मटका।
माटी० ना० स्त्री० मृत्तिका, मिट्टी।
माठा० ना० पु० मट्ठा, तक्र, मट्ठा।
माठू० ना० पु० ढोल।
माड़ना० स० क्रि० माड़ना।
माड़नि० ना० स्त्री० माड़।
माड़िया० गु० पतला, दुर्बल।
माड़ो० ना० पु० मण्डप, मड़वा।
माणवक० ना० पु० यज्ञोपवीत के योग्य जो बालक हो वा जिसकी अवस्था सोलह वर्ष से कम हो।
माणिक० माणिक्य० } ना० पु० देश विशेष, लालमणि, हीरा, लाल, रत्न विशेष।
मात० ना० स्त्री० माता, माता, मतवालापन।
मातंग० ना० पु० हाथी।
मातना० अ० क्रि० मतवाला होना।
मातलि० ना० पु० इन्द्रका रथवान्।
माता० ना० स्त्री० जननी, शीतला, पोडुलिरि, गु० मत्त, मस्त।
मातामह० ना० पु० नाना, माता का बाप।
मातामही० ना० स्त्री० नानी, माताकी माता।
मातुल० ना० पु० मामा, माता का भाई।
मातुलानी० ना० स्त्री० ममानी, मामी।
मातुली० ना० स्त्री० ममानी।
मातुलुंग० ना० पु० बिजौरा।
मातृ० ना० स्त्री० माता, महतारी।
मात्र० गु० सब, किञ्चित्, अव्य० हि, केवल।
मात्रा० ना० स्त्री० अक्षर के ऊपरकी रेखा, स्वर, परिमाण।
मात्सर्य० ना० पु० डाह, द्रोह, जलन, हसद।
माथ० ना० पु० मस्तक, ललाट, गल्ही।

माधीलेना० स० क्रि० एकसा बेनाना।
माथुर० ना० पु० मथुराका वासी, ब्राह्मण और कायस्थकी जाति विशेष।
मादक० गु० मत्त करनेहारी वस्तु, नशा बढ़ाने वाली चीज।
मादकता० ना० स्त्री० नशा अमल हित नित विचारहीन मस्ती, बहाली।
माद्री० ना० स्त्री० सहदेव और नकुलकी माता।
माधव० ना० पु० वैशाखमास, मधूपक्ष, श्रीरामचन्द्रजी का एक नाम।
माधवी० ना० स्त्री० वाराहीकन्द, लता और लताविशेष।
माधुरी० ना० स्त्री० मीठी सुन्दर।
माधुर्य्य० ना० पु० सुन्दरता, मिठास।
मान्त्रा० ना० स्त्री० मदुयाकी मात्रा।
मान० ना० पु० नामपति, मर्य्यादा, घमण्ड, अहङ्कार परिमाण, अभिमान नाज।
मानकच्चू० ना० पु० कन्दविशेष जो नगालों में होता है।
मानता० ना० स्त्री० मत्र, प्रतिज्ञा, पूजा, दान बढ़ाई।
मानदा० ना० स्त्री० मानकी दाता, चन्द्रमाकी एक कलाका नाम।
मानव० ना० पु० मनुष्य, आदमी।
मानस० ना० पु० मन, मनसा, मनुष्य, मान सरोवर।
मानसमूल० ना० पु० सरयूनद।
मानसिक० गु० मनकी आशा, मनोवृत्ति, मनसा।
मानहु० अव्य० मानो।
मानाम न० ना० पु० मान और अपमान।
मानिक० ना० पु० माणिक्य।
मानिकजोड़० ना० पु० पक्षीविशेष।
मानिनी० ना० स्त्री० अभिमानवती स्त्री।
मानी० गु० मर्य्यादिक, अभिमानी।
मानुष० } मानुष्य० } ना० पु० मनुष्य, आदमी।
मानो० अव्य० जानो।
मान्धाता० ना० पु० राजाविशेष।
मानना० स० क्रि० प्रतिरक्षना, पूजना महत्वकरना, अङ्गीकार करना, बनालाना।
मान्य० ना० गु० जो पूजने वा मानने के योग्य, पूज्य।
मान्यता० ना० स्त्री० पूजा, बड़ाई।
माप० ना० पु० नाप, पैमाइश।
मापक० गु० नापनेवाला, अमीन।
मापना० स० क्रि० नापना, पैमाइश करना।
माबाप० ना० पु० माता पिता।
मामा० ना० पु० मातुल, मामू।
मामी० ना० स्त्री० ममानी माई, मामाकी जोरू।
मामीलेना० स० क्रि० पक्षकरना, स्वीकारना।
मामू० ना० पु० मामा सर्प।
माया० ना० स्त्री० कृपा, माह, दया, करुणा, भ्रम, छल, धाखा, सम्पत्ति धन भूल, योगमाया, आत्माकी निगुण इन्द्रजालविद्या।
मायाकृत० ना० पु० सांख्य इन्द्रजाली गु० जो माया से बनाया गया।
मायापति० ना० पु० जो माया का स्वामी होय विशेष परमात्मा।
मायावी० गु० छली कपटी, राक्षसविशेष।
मायिक० ना० पु० बाजीगर, ऐन्द्रजालिक, ठगहा।
मार० ना० पु० कामदेव, विष, विघ्न, धतूरा, ना० स्त्री० प्रहार धप्पा, लड़ाई।
मारक० ना० पु० मारनेहारा।
मारग० ना० पु० मार्ग।
मारडालना० स० क्रि० वधकरना।
मारण० ना० पु० वध, हत।
मारना० स० क्रि० पीटना, कूटना, ताड़न, करना वधकरना, बिगाड़ना, ठगना, चरि

याना, डाकना, रोकना, थामना, मर्दनकरना।
मारवा० ना० पु० रागविशेष।
मारवाड़० ना० पु० देश विशेष।
मारवाड़ी० ना० पु० मारवाड़देशका वासी वा उस देशकी वस्तु।
मारा० गु० वधहुआ, जो डूबगया, ना० पु० वारा, शिकार।
माराजाना० अ० क्रि० वधजाना, डूबजाना, था धाहोना, वधहोना।
मारी० ना० स्त्री० मरक, महामारी, वबा।
मारीच० ना० पु० कक्कोल, दैत्यविशेष।
मारीचपत्रक० ना० पु० शालवृक्ष।
मारुत० ना० पु० वायु, पवन।
मारुतसुत० } ना० पु० श्रीहनुमान्जी, भीमसेन।
मारुति० }
मारू० ना० पु० वैगनविशेष, रागविशेष, डंका, मारनेहारा, मरुदेश।
मारे० अव्य० से, कारण, निमित्त।
मार्कण्डी० ना० स्त्री० मवली।
मार्कण्डेय० ना० पु० चालीन, मुनि विशेष।
मार्कव० ना० पु० भृंगराज, भंगरा, यीरा।
मार्ग० ना० पु० सड़क, बाट, राह, अगहन, अनुन।
मार्गण० ना० पु० बाण, तीर।
मार्गशीर्ष० ना० पु० अगहन।
मार्गित० गु० मार्गदेखता, बाटहेरता।
मार्जन० ना० पु० फर्श करने का काम, सफाई, मांजना।
मार्जार० ना० पु० बिलाव, बिलौटा।
मार्तण्ड० ना० पु० सूर्य।
मार्तण्डमण्डन० ना० पु० सूर्यमण्डल, सीसका मार्गविशेष।
माल० ना० पु० मल्ल, माला, समूह।
मालकंगनी० } ना० स्त्री० औषधि, पौधा
मालकाकुनी० } विशेष।
मालकोश० } ना० पु० रागविशेष।
मालकौस० }
मालती० ना० स्त्री० दो तीन जाति के पुष्प, पौधाविशेष।
मालतीजात० ना० पु० सुहागा।
मालतीपत्रिका० ना० स्त्री० जावित्री।
मालद्वीप० ना० पु० सिंहलद्वीप के समीप द्वीप विशेष।
मालपूआ० } ना० पु० पकवानविशेष।
मालपूप० }
मालव० } ना० पु० देश विशेष, मालवा।
मालवा० }
माला० ना० स्त्री० पुष्पादिका हार, पांती, पंक्ति, कंठी, तसवीह, रुद्राक्षादिकी।
मालाकार० ना० पु० माली।
मालिन्० ना० स्त्री० मालीकी स्त्री।
मालिनी० ना० स्त्री० छन्दविशेष।
मालिन्य० ना० पु० मलिनता।
माली० ना० पु० बागसींचनेहारा वा लगाने हारा, जाति विशेष मालाधारी।
मालूर० ना० पु० बिल्व, बेल।
माल्य० ना० पु० फूलकी माला।
माल्यवान्० ना० पु० राक्षस विशेष।
मावस० ना० स्त्री० अमावस्या, कृष्णपक्षकी १५।
मावा० ना० पु० आहार, मंडेकी पिलाई, खोवा, गाढ़ा दूध।
माष० ना० पु० उरद, अन्नविशेष, दैर्घ्य, दर्द।
माषमात्र० ना० पु० एकउरदभर।
माषा० ना० पु० तोलेकाबारहवांभाग, ८ रत्ती।
मास० ना० पु० महीना, सम्मति, मांस।
मासा० ना० पु० माषा।
मासान्त० ना० पु० महीने का अन्त वा अन्तकी तिथि।
मासिक० गु० महीनेका, माहवारी, देरमहीना, ना० पु० श्राद्ध जो प्रतिमास कियाजाता है।

मासिकविभाग० ना० पु० नौकरी या पैसा बांटना।
मासिकविभागी० गु० बलशी, नौकरीका रुपया बांटनेहारा।
मासी० ना० स्त्री० मासी, माताकी बहन।
माहु० ना० पु० माघ, अव्य० मध्य, बीच, से।
माहात्म० } ना० पु० सुयश, सुकीर्त्ति, बड़ाई,
माहात्म्य० } बड़प्पन, महातम।
माहीं० अव्य०, बीच,म, ना० स्त्री० माखी।
माहुर० ना० पु० विष, हलाहल।
माहू० ना० पु० कीटविशेष, कातसलाई।
मालिक० ना० स्त्री० सोनामक्खी।
मिचकारना० स० क्रि० खखालना, धनवासना, धोना।
मिचना० अ० क्रि० मूदना, लगना, बन्दहोना।
मिचोलना० स० क्रि० आखमूदना।
मिटना० अ० क्रि० बिगड़ना, मलमिटहोना।
मिटाना० स० क्रि० बिगाड़ना, मेटना, मल मट करना।
मिटिया० ना० स्त्री० मिट्टी की हडी विशेष।
मिटियाना० स० क्रि० मिट्टी से मलना।
मिटियामेट० गु० मिटगया, निश्शेषहोगया।
मिटेलना० स० क्रि० मिटाना।
मिटेला० गु० मिटायागया, मिटायाहुआ।
मिट्टी० ना० स्त्री० माटी, मृत्तिका, धूल, भूमि।
मिठरी० ना० स्त्री० पकवान विशेष।
मिठाई० ना० स्त्री० मिष्ठान, मिठाव, गुड़, शक्कर।
मिठास० गु० मधुरता, मिष्टता।
मितारक० ना० स्त्री० न्यायय विशेष ना० पु० छन्द विशेष।
मिति० ना० स्त्री० अन्त, मर्यादा, वादह,प्रमाण।
मिती० ना० स्त्री० तिथि, तारीख, व्याज, सूद।
मित्र० ना० पु० हितु, बन्धु, दोस्त, सूर्य, अग्नि।
मित्राई० } ना० स्त्री० बन्धुता, हितकार, प्रीति
मित्रता० } दोस्ती, यारी।

मित्रद्रोही० ना० पु० जो मित्रके साथ वैरकरे।
मित्रपोषी० गु० मित्रका पालनेहारा, दोस्त-परवर।
मिथः० अव्य० परस्पर।
मिथिला० ना० पु० जनकपुर, तिरहुत।
मिथिलापति० } ना० पु० राजा जनक, या
मिथिलेश० } मिथिलाका राजा।
मिथुन० ना० पु० पुरुष स्त्री, युग्म, दो, और राशि तीसरी।
मिथ्या० अव्य० अयथार्थ ना० पु० झूठ, वृथा।
मिथ्यादृष्टि० ना० स्त्री० नास्तिकता, कुफर, झूठी नजर।
मिथ्यामति० ना० स्त्री० भ्रम, भूल।
मिथ्यावाद० ना० पु० झूठ, वृथा वार्त्ता।
मिथ्यावादी० गु० झूठा, वृथावादी।
मिनती० ना० स्त्री० विनती।
मिमियाना० अ० क्रि० बिल्ली या बकरीकाशब्द करना।
मिमियाहट० ना० पु०बिल्ली या बकरीकाशब्द।
मिरा० ना० स्त्री० मदिरा, शराब।
मिर्गी० ना० स्त्री० रोग विशेष।
मिर्गीहा० गु० जिसको मिर्गीका रोगहोवे।
मिर्च० ना० स्त्री० मरिचें।
मिर्चा० ना० पु० लालमिर्चें।
मिर्दंग० ना० पु० मृदंग।
मिर्दंगिया० } ना० पु० मृदंगबजानेहारा।
मिर्दंगी० }
मिर्दहा० ना० पु० चरोहा जो गांव में रहताहै।
मिलन० ना० पु० मेल, मुलाकात।
मिलनसार० गु० मिलापी, मेली।
मिलना० अ० क्रि० मिश्रित होना, भेंटना, एकट्ठा होना, बैठना, सधा, पाना।
मिलवाना० स० क्रि० मिश्रित करवाना, भेंट करवाना।
मिलाप० ना० पु० मिलाप, भेंट।
मिलाना० स० क्रि० मिश्रित करना, जोड़ना,

लगाना, सादृश करना, मिलाप कराना।
मिलाप० ना० पु० मल, बनाव, भेंट, एकता।
मिलापी० गु० मिलनसार।
मिलाव० ना० पु० मिलानी मेल।
मिलित० गु० मिला हुआ, समिश्रित।
मिलौनी० ना० स्त्री० मिलाव, मेल।
मिशि० ना० पु० सोया का साग।
मिश्र० गु० मिलाहुआ, मिलित, ब्राह्मणों में जाति विशेष, वैद्य।
मिश्रानी० ना० स्त्री० मिश्र की स्त्री मदई।
मिश्रित० गु० मिलित, मिलाहुआ।
मिश्री० ना० स्त्री० मिठाई प्रसिद्ध, मिस्री।
मिश्रेय० ना० पु० सोया का साग।
मिष० ना० पु० बनावट, पेलना, धाधल, धोखा, हीला बहाना।
मिष्ट० ना० पु० मीठा मधुर।
मिष्टा० ना० स्त्री० मिठाई, गुड़।
मिष्टान्न० } ना० पु० मिठाई मिला अन्न।
मिष्टान्न० }
मिस० ना० पु० मिष।
मिसना० अ० क्रि० पिसना।
मिसर० ना० पु० मिश्र, देश विशेष जो यूनान के दक्षिण में है।
मिसी० ना० स्त्री० मिस्सी।
मिसु० ना० पु० मिष।
मिस्सी० ना० स्त्री० दांतों का मंजन विशेष।
मिहदी० ना० स्त्री० मेंहदी।
मिहना० ना० पु० बोली ठोली।
मिहरा० ना० पु० पुरुष जो स्त्रीका वेषधरता है।
मिहरारू० } ना० स्त्री० स्त्री, औरत, नारि।
मिहरिया० }
मिहरी० }
मिहाना० अ० क्रि० सीलना, सीला होना।
मिहानी० ना० स्त्री० मथानी, मथनिया, पाटी।
मिहिर० ना० पु० सूर्य।

मीजना० स० क्रि० मानना, मलना, मसलना।
मीच० ना० स्त्री० मृत्यु, मौत।
मीचना० } स० क्रि० मूंदना, बन्द करना।
मीछना० }
मीजना० स० क्रि० मलना, रगड़ना, मसलना।
मीजू० ना० स्त्री० मग़ज़।
मीठा० गु० मधुर, धीमा, सुस्त, नामर्द, ना० पु० विष विशेष, फल विशेष।
मीठिया० } ना० स्त्री० चूमा, चूमी, मची।
मीठी० }
मीड़ना० स० क्रि० मीजना।
मीड़े० गु० मलेगये, मलेहुए।
मीणा० ना० पु० जाति विशेष।
मीत० ना० पु० मित्र, सज्जन, मीता, दोस्त।
मीतन० ना० स्त्री० सनामीस्त्री, सखी, सहेली।
मीता० ना० पु० सनाम, हमनाम।
मीन० ना० स्त्री० मछली, बारहवीं राशि, ना० पु० श्रीविष्णुजीका प्रथमावतार।
मीनकेतु० ना० पु० कामदेव, प्रद्युम्नजी।
मीरहा० ना० पु० बनसी, बहिरा, चरखा।
मीना० ना० पु० हिंदूजाति विशेष जो चोर होते हैं।
मीमांसक० ना० पु० मतवादी, ईश्वरवक्ता।
मीमांसा० ना० स्त्री० हिंदू का मत विशेष, शास्त्र विशेष।
मीमियाना० अ० क्रि० मिमियाना।
मीसना० स० क्रि० पीसना, मलना, मैंड़ना, मुरेरना, मुसना।
मुकताई० ना० स्त्री० छुट्टी, उद्धार।
मुकरना० स० क्रि० नकार करना, न मानना।
मुकरी० ना० स्त्री० ब्रजभाषा में छन्दविशेष।
मुकुट० ना० पु० मकुट, ताज, छत्र।
मुकुन्द० ना० पु० श्रीकृष्णचन्द्र का एक नाम, मुक्तिदाता।
मुकुर० ना० पु० दर्पण, आरसी।
मुकुल० ना० पु० कली जो खुलजाती है।

मुदिरनाथ० ना० पु० इन्द्र।
मुद्ग० ना० पु० मूग अन्न।
मुद्गर० ना० पु० मुदगर, मोंगरा।
मुद्रा० ना० स्त्री० छाप, सुवर्ण वा चांदी का रुपया वा मोहर, छल्ला, यन्त्र, अगूठी।
मुद्रांकित० गु० जो छापागया।
मुद्रिका० ना० स्त्री० मुंदरी, अगूठी।
मुद्रित० गु० बनालिखा, मुंदा जो छापा गया, लिखा जारी कियागया।
मुनमुन० ना० पु० बिल्ली के पुकारने का शब्द वा विशेष।
मुनमुनाना० अ० क्रि० बिल्ली का पुकारना, थोडा मदके सूखजाना।
मुनि० ना० पु० ऋषि, तपेश्वरी, विद्वान्।
मुनिद्रुम० ना० पु० अगस्त्य वृक्ष।
मुनिपट० ना० पु० वकला, भोजपत्रादिके वस्त्र।
मुनिपति० ना० पु० मुख्य मुनि।
मुनिपद० ना० पु० शातपर्वा, मुनिका पेड़।
मुनिया० ना० स्त्री० लालपक्षी की स्त्री।
मुनिवल्लभ० ना० पु० चिरौंजी।
मुनीन्द्र०, मुनीश० ना० पु० मुनियों का प्रधान, अधीश।
मुन्था० ना० स्त्री० ज्योतिष में प्रसिद्ध।
मुन्दना० अ० क्रि० बन्दहोना, मिचना।
मुन्दरी० ना० स्त्री० अगूठी, छल्ली।
मुमाखी० ना० स्त्री० मधुमाखी।
मुमुक्षु० गु० मुक्ति खोजनेवाला।
मुमूर्षु० ना० पु० जो मनुष्य मरन पर है।
मुर० ना० पु० दैत्यविशेष।
मुरई० ना० स्त्री० मूली।
मुरकना० अ० क्रि० ऐंठना, बलपड़ना।
मुरकाना० स० क्रि० एठना, बलदेना।
मुरकी० ना० स्त्री० कान का भूषणविशेष।
मुरचंग० ना० पु० बाजाविशेष।
मुरझाना० अ० क्रि० सूखजाना, कुम्हलाना।
मुरण्डाकरना० स० क्रि० जकड़ना, बांधना।
मुरमुरा० ना० पु० चर्बणविशेष।
मुरला० गु० पोपला, अदांत, ना० पु० मोर।
मुरली० ना० स्त्री० बनसी, बंशी, बांसुरी।
मुरलीधर० ना० पु० वंशीधर, श्रीकृष्णजी।
मुरवा० ना० पु० पाव की कलाई, मोर।
मुरहा० ना० पु० लड़ाका, ऐंठा, मयूर, बिनामाता पिताका बालक।
मुरही० ना० स्त्री० ऐंठन, मरोड़।
मुराई०, मुराऊ० ना० पु० काछी, तरकारी बेचने वाला वा कोइहारा, कबाड़ी।
मुरार० ना० स्त्री० कमल की जड़।
मुरारि० ना० पु० श्रीकृष्णचन्द्रजी।
मुरेला० ना० पु० मोरका बच्चा।
मुर्रा० ना० पु० पेटोखा, पेचिश, मरोड़।
मुलकना० अ० क्रि० मुसकाना।
मुलतान० ना० पु० देश वा नगरविशेष।
मुलतानी० ना० स्त्री० रागिनीविशेष, गु० जो मुलतानकी हो।
मुलतानीमिट्टी० ना० स्त्री० पीली मिट्टी प्रसिद्ध।
मुलहट्टी० ना० स्त्री० जेठीमधु।
मुलाई० ना० स्त्री० थरथ।
मुलाना० स० क्रि० मोलठहराना, चुकाना।
मुश्क० ना० पु० भुजदण्डकोरा।
मुष्टामुष्टि० ना० पु० घूसमघूसा।
मुष्टि० ना० स्त्री० मुट्ठी, घूसा, मुक्का।
मुष्टिक० ना० पु० घूसा, मुक्का।
मुसकाना० अ० क्रि० मुसके हंसना।
मुसकराहट० ना० स्त्री० हसी।
मुसकुराना० अ० क्रि० मुसकाना।
मुसल० ना० पु० मूसल।
मुसल्मान० ना० पु० मुहम्मदका मतावलम्बी।
मुसाना० स० क्रि० चोरी करवाना।

मुस्तवारिधर० } नां० पु० नागरमोथा।
मुस्ता० }
मुहरा० ना० पु० हरावल, अगाड़ी, दरवाजह।
मुहरी० ना० स्त्री० कोस, छोटापनाला।
मुहाना० ना० पु० नदी का वह स्थान जहाँ समुद्र से मिलती है।
मुहासा० ना० पु० फुनसी, मुँहरसा, महोसा।
मुही० सर्व० मोहिं, मुझको।
मुहुर्भाषा० ना० स्त्री० दुःखित वाक्य, पुन: कथन।
मुहुर्मुहु:० अव्य० पुन: पुन: बारबार।
मुहूर्त्त० ना० पु० दोघड़ी।
मुआ० गु० मरा।
मूंग० ना० पु० अन्नविशेष।
मूंगची० } ना० स्त्री० मूंगकी बड़ी।
मूंगरी० }
मूंगा० ना० पु० प्रवाल, विद्रुम।
मूंगिया० ना० पु० मूंगके रंगके तुल्य रंग।
मूंछ० ना० स्त्री० मुख होंठके ऊपर के बाल।
मूंज० ना० स्त्री० तृणविशेष जिसकी रस्सी बनाते हैं।
मूड़० ना० पु० मुण्ड, शिर।
मूड़ना० स० क्रि० बाल बनाना, मोड़ना, शिष्य करना, फुसलाके लूटना।
मूड़ला० गु० मुण्डली, जिसका शिर मुड़ागया।
मूड़ी० ना० स्त्री० शिर, शिरमुण्ड।
मूढ़ा० ना० पु० मोढ़ा।
मूंदना० स० क्रि० बन्दकरना, ढांकना, मीचना।
मूंदरी० ना० स्त्री० मुन्दरी, अँगूठी।
मूह० ना० पु० मुख, वदन।
मूहा० ना० पु० मुखका रोगविशेष।
मूढ़० गु० मूर्ख, जो बात चीत न करसके।
मूषा० ना० पु० मूसा, मोसा, अरोसा, हार्य।
मूसी० ना० स्त्री० मूसा, मुसी।
मूछ० ना० स्त्री० मूछ।
मूछाकड़ा० ना० पु० बड़ी मूंछ।

मूछारा० } गु० बड़ी मूछवाला।
मूछैल० }
मूठ० ना० पु० बेंट, दस्ता, कब्जा, हाथ, हाथ भर।
मूठा० ना० पु० बेंट, मुट्ठी।
मूठी० ना० स्त्री० मुट्ठा।
मूढ़० गु० मूर्ख, नादान, अहमक।
मूढ़ता० ना० स्त्री० मूर्खता, उल्लूपन, अहमकी।
मूत० ना० पु० मूत्र, लघुशंका, पेशाब, कारूरह।
मूतना० अ० क्रि० लघुशंका करना, पेशाब करना।
मूत्र० ना० पु० मूत।
मूत्रफला० ना० पु० खीरा।
मूना० अ० क्रि० मरना, देह तजना, शरीर छोड़ना।
मूनू० गु० लघु, छोटा, पोता।
मूर० ना० पु० मूल।
मूरख० गु० मूर्ख।
मूरत० ना० स्त्री० मूर्त्ति।
मूरि० ना० स्त्री० जड़ी, बूटी, पौधा।
मूरिसंजीवन० ना० स्त्री० औषधि, पौधा विशेष।
मूरी० ना० स्त्री० मूली।
मूर्ख० गु० मूढ़, अज्ञानी, बोदला।
मूर्खता० } ना० स्त्री० अज्ञानता, दुर्मति, नादानी, उल्लूपन।
मूर्खताई० }
मूर्छना० ना० स्त्री० रागभेद, मूर्च्छावन्त।
मूर्छा० ना० स्त्री० अचेत होना, बेखबर, मोह, गश।
मूर्छावन्त० गु० जो मूर्च्छित होगया।
मूर्छित० अव्य० जो मूर्च्छामें पड़ाहै, मोहित।
मूर्त्ति० ना० स्त्री० प्रतिमा, आकार, पुतली, तसवीर।
मूर्त्तिपूजक० गु० देवपूजक, चातुर्वर्ण्य लोग।
मूर्त्तिमन्त० गु० आकारवन्त, शरीरधारी।

मूर्द्धज० ना० पुं० केश, बाल।
मूर्द्धन्य० जिस अक्षरका उच्चारण मूर्द्धा से हो यथा ऋ ॠ ट ठ ड ढ ण र ष।
मूर्द्धा० ना० पु० मस्तक, तालुसे ऊपर।
मूर्द्धनि० ना० पु० तालु से कुछेक ऊपर।
मूर्वा० ना० स्त्री० मुरहरी।
मूल० ना० पु० जड़, वंश, कुल, पूंजी, असल, बिना टीका की पुस्तक, उन्नीसवां नक्षत्र, पारथ।
मूलक० ना० पु० मूली।
मूलद्वार० ना० पु० गुदा।
मूलवीर० ना० पु० पुहकरमूल।
मूलस्थिति० ना० स्त्री० पहिली स्थिति।
मूलिया० गु० जिसका मूल नक्षत्र में जन्म हुआ।
मूली० ना० स्त्री० तरकारी विशेष, मूल विशेष।
मूल्य० ना० पु० मोल।
मूसल० ना० पु० मुसल।
मूसली० ना० पु० श्रीबलदेवजी।
मूष०
मूषक० } ना० पु० मूसा, चूहा।
मूषिक०
मूषकवाहन० ना० पु० श्रीगणेशजी।
मूसना० स० क्रि० चुराना, झपटलेना।
मूसरा० ना० पु० चूहा।
मूसरी० ना० स्त्री० चुहिया।
मूसल० ना० पु० जिससे अन्नादिक कूटते हैं।
मूसलधर० ना० पु० श्रीबलदेवजी।
मूसलधार० ना० पु० झड़ी, अति वृष्टि।
मूसली० ना० पु० श्रीबलदेवजी, ना० स्त्री० औषधि।
मृग० ना० पु० हरिण, वनके जीवजन्तु।
मृगछाला० ना० पु० मृगका चमड़ा।
मृगजल० ना० पु० मृगतृष्णा का पानी।
मृगतृष्णा० ना० स्त्री० जेठादि ग्रीष्मकाल में सूर्य की किरणों में जो जल की कान्ति देख पड़ती है।
मृगदंशक० ना० पु० कुत्ता।
मृगद्विष० } ना० पु० सिंह, व्याघ्र।
मृगध्वंस०
मृगनाभि० ना० स्त्री० कस्तूरी, मृगकीनाभि।
मृगनाभिरसा० ना० स्त्री० कस्तूरी, मुश्क।
मृगनयनी० } ना० स्त्री० गु० जिस स्त्री की आंखें मृगकी आंखों के सदृश हों।
मृगनैनी०
मृगपति० ना० पु० सिंह, शेर, व्याघ्र।
मृगबन्धनी० ना० स्त्री० वागुरि, जाल, फंदा।
मृगमद० ना० पु० कस्तूरी, मुश्क।
मृगया० ना० स्त्री० आखेट, अहेर, शिकार।
मृगराज० ना० पु० सिंह, व्याघ्र।
मृगशिर० } ना० पु० पांचवां नक्षत्र।
मृगशिरा०
मृगांक० ना० पु० चन्द्रमा।
मृगाण्डज० ना० पु० कस्तूरी, मुश्क।
मृगाधीश० } ना० पु० सिंह, शेर।
मृगादन०
मृगाक्षी० ना० स्त्री० इन्द्रवारुणी।
मृगी० ना० स्त्री० रोगविशेष, हरिणी।
मृगेन्द्र० ना० पु० सिंह, मृगपति।
मृड० ना० पु० श्रीमहादेवजी।
मृडानी० ना० स्त्री० श्रीपार्वती।
मृणाल० ना० पु० डंठल, कमलनाल।
मृणालका० ना० स्त्री० कमल की जड़।
मृणाली० ना० स्त्री० हंसिनी।
मृत्० ना० स्त्री० मिट्टी।
मृत० गु० मरा, मुआ, मुर्दा।
मृतक० ना० पु० शव, लोथ, मुर्दा।
मृतकर्पट० ना० पु० कफ़न, मुर्देके लिये वस्त्र।
मृत्तिका० ना० स्त्री० मिट्टी।
मृत्यु० ना० स्त्री० मौत, काल, मरण।
मृत्युञ्जय० ना० पु० मृतक।

मृत्युगण० ना० पु० यमदूत, मलकुल्मौत।
मृत्युञ्जय० ना० पु० श्रीमहादेवजी, और मन्त्रविशेष।
मृत्सा०, मृत्स्ना० ना० स्त्री० मिट्टी, माटी।
मृदंग० ना० पु० बाजाविशेष।
मृदंगिया०, मृदंगी० ना० पु० मृदंग बजानेहारा।
मृदु० ना० पु० गु० नम्र, कुन्द, कोमल, मीठा।
मृदुकन्दक० ना० पु० पियाचांसा।
मृदुका० ना० स्त्री० अंगूर, दाख।
मृदुच्छद० ना० पु० फरौंदा।
मृदुपत्रक० ना० पु० ऊख, गन्ना।
मृदुफल० ना० पु० फालसा।
मृदुल० गु० कोमल, दु।
मृद्वीका० ना० स्त्री० अंगूर, दाख।
मृषा० अव्य० मिथ्या, वृथा, झूठ।
मैं० सर्व, मुझको, मेरा।
मैं० अव्य, अधिकरण का बोधक।
मैंगनी० ना० स्त्री० लेंडी, पंजादिकी विष्ठा।
मैंड़० ना० स्त्री० खेतकी सीमा।
मैंडक० ना० पु० भेक, मेढ़क।
मैंडकी० ना० स्त्री० भेकी, मेंढ़की।
मैंढ़ा० ना० पु० भुवेका मुख।
मैंढ़ियाया० अ० क्रि० गिरना।
मैंढ़ा० ना० पु० भेड़ा।
मेह० ना० पु० वृष्टि।
मेहँदी० ना० स्त्री० मिहँदी, पौधाविशेष।
मेख० ना० पु० मणिपुर और बंगाले के बीच एक प्रकार के पर्वतीयलोग, कील।
मेखला० ना० स्त्री० स्त्रियोंकी करधनी, ब्राह्मण का यज्ञोपवीत जो मूंजवाला से बनताहै, तीनवर्ण का यज्ञोपवीत।
मेखली० ना० स्त्री० टाट, पट्टी।
मेघ० ना० पु० घन, बादल, अभ्र, रागविशेष।
मेघडम्बर० ना० पु० रावणका छत्रविशेष।
मेघाध्वा० ना० पु० आकाश।
मेघनाद० ना० पु० मेघकी शब्द, मेघनादशब्द, रावणका पुत्रविशेष।
मेघनाथ०, मेघराज० ना० पु० इन्द्र, मेघपति।
मेघागम० ना० पु० वर्षाकाल, बरसात।
मेघाभा० ना० पु० जामुन, फलेंद।
मेचक० गु० काला, श्याम।
मेटना० स० क्रि० धोडालना, नाशना, मलमेट, विरोधकरना।
मेटा० गु० मिटायागया।
मेढ़ा० ना० पु० भेड़ा।
मेथिका० ना० स्त्री० मेथी।
मेथी० ना० स्त्री० सागविशेष।
मेद० ना० पु० मेध, चर्बी, मोटाई।
मेदनाद० ना० पु० मोर।
मेदा० ना० स्त्री० पौधाविशेष।
मेदिनी० ना० स्त्री० धरती, पृथ्वी, मालती।
मेदिनीपुर० ना० पु० नगरविशेष।
मेध० ना० पु० यज्ञ, बलिदान।
मेधा० ना० स्त्री० अनुभव, बूझ, बुद्धि, निपुणता।
मेधाख्या० ना० स्त्री० नागरमोथा।
मेधावती० ना० स्त्री० कश्यप की पत्नीविशेष।
मेधावी० गु० मेधावान्, बुद्धिमान्, निपुण।
मेध्या० ना० स्त्री० शंखाहोली।
मेन० ना० पु० मोम।
मेनका० ना० स्त्री० मुख्यअप्सरा, हिमालय की स्त्री।
मेमना० ना० पु० बकरीका बच्चा।
मेरीकरी० ना० स्त्री० स्वर्गीय, गंगाजी जो विश्वामित्रीय गंगा प्रसिद्ध है, यह शब्द रामचरित्रकामें विश्वामित्र का वाक्यहै, द्वितीयपक्ष प्रसिद्ध है।
मेरु० ना० पु० पर्वतविशेष, सुमेरु।
मेल० ना० पु० संयोग, भेंट, मिलाप, संबन्ध

मेलना० स० क्रि० टालना, घुसेड़ना, डालना।
मेला० ना० पु० तीर्थादि पर किसी देवता की पूजाहेतु बहुतजनों का इकट्ठा होना वा किसी प्रकार बहुत मनुष्यों का इकट्ठा होना।
मेली० ना० पु० संगी, गु० मिलापी।
मेव०, मेवड़ा०, मेवाती० } ना० पु० मेवात, पर्वत, के निवासी।
मेष० ना० पु० मेढ़ा, प्रथमराशि, पत्रांवृक्ष।
मेषवल्ली० ना० स्त्री० मेढ़ासिंही।
मेषवा० ना० स्त्री० मेखला।
मेषशृङ्गी० ना० स्त्री० मेढ़ासिंही।
मेह० ना० पु० मेघ, मूत्र व मार्ग में रोग विशेष।
मेहतर० ना० पु० भंगी, प्रधान, चौधरी।
मेहतरानी० ना० स्त्री० भंगिन।
मेहनदा० ना० पु० ठठोली करनेहारा।
मेहना० ना० पु० ठठोली।
मैं० सर्व० सर्वनामवाचक उत्तम पुरुष का एक वचन।
मेकलसुता० ना० स्त्री० नर्मदानदी।
मैका० ना० पु० स्त्री के मा बाप का घर या घराना।
मैत्री० ना० स्त्री० मित्रता, बन्धुता।
मैथिल० ना० पु० तिरहुत के बसने हारे, ब्राह्मण की जाति विशेष।
मैथिली० ना० स्त्री० श्रीजानकी, मिथिला की भाषा विशेष।
मैथुन० ना० पु० प्रसंग, रति, पुत्रोत्पादनार्थ दम्पति की क्रिया।
मैनफल० ना० पु० औषधि, फल विशेष।
मैना० ना० स्त्री० पक्षी विशेष, पार्वतीकी माता।
मैनाक० ना० पु० पर्वत विशेष।
मैमा० ना० स्त्री० सौतेलीमाता।
मैया० ना० स्त्री० माता, महतारी।
मैल० ना० पु० मल, धूली, कफ, काज।
मैला०, मैला कुचैला० } गु० मलीन, अपवित्र।
मैहिका० ना० पु० महिष, भैंसा।
मैहिकी० ना० स्त्री० महिषी, भैंसी।
मो० सर्व, मैं।
मोढ़ा० ना० पु० कंधा, कूबड़, मोढ़ा।
मोकना० स० क्रि० त्यागन, छोड़ना, फोड़ना।
मोखा० ना० पु० रोशनदान, प्याला।
मोगरा० ना० पु० मुद्गर, बड़ी मोगरी, पुष्प विशेष।
मोगरी० ना० स्त्री० कूटने की काष्ठरचित वस्तु विशेष।
मोघ० गु० वृथा, निरर्थ, निष्फल।
मोच० ना० पु० लचक, कचक, झटका।
मोचक० ना० पु० मोचरस, गु० छुड़ानेहारे।
मोचन० ना० पु० चोरी, छोड़ना, त्याग।
मोचना० स० क्रि० त्यागना, छोड़ना, झाड़ना, बुझाना, मियना, ना० पु० बाल उखाड़ने के लिये चिमटा।
मोचरस० ना० पु० सेमल वृक्षका गोंद।
मोचस्रावी० ना० पु० मोचरस।
मोचा० ना० पु० सेमरवृक्ष, केला या उसकाग़ाभा।
मोची० ना० पु० चर्मकार।
मोट० ना० स्त्री० गठरी, मोट।
मोटक० ना० पु० छन्द विशेष।
मोटकी० ना० स्त्री० कुदारी, मोटी भी।
मोटरा० ना० पु० गठरी।
मोटा० ना० स्त्री० गठरा, गट्ठा, गु० स्थूल, गाढ़ा, घना, भद्दा।
मोटाई० ना० स्त्री०, मोटापा० ना० पु० } पुष्टता, गाढ़ाई, स्थूलता।
मोटिया० ना० पु० बोझ उठानेहारा।
मोठ० ना० स्त्री० गठरा, पट, बोझ, चरस, पुरवट, अन्न विशेष।
मोड़० ना० पु० बांक, फेर, वक्र, ऐंठन।

मौली० ना० स्त्री० नारा।
मौल्य० ना० पु० मोल, कीमत।
मौसा० ना० पु० माताकी बहन का पति।
मौसी० ना० स्त्री० माताकी बहन।
मौसेरा० गु० जो मोसी का है, यथा,मौसेरा भाई।
म्लान० गु० मैला, मन्द।
म्लेच्छ० ना० पु० जो लोग वेद और शास्त्र से विपरीत चलते हैं।
म्लेच्छदेश० ना० पु० देश जिस में म्लेच्छ बसते हैं।

[ य ]

यक० गु० एक, १।
यकश्रांक० अव्य० निश्चय करके।
यजमान० ना० पु० जो दक्षिणादि देवे धर्म वा कर्म करवावे।
यजु० ना० पु० द्वितीय वेद, यजुर्वेद।
यतन० ना० पु० यत्न।
यति० ना० पु० यती, सन्यासी, भिखारी वा जैनमतका भिखारी।
यत्० अव्य० जो, जब।
यत्किञ्चित्० अव्य० जो कुछ।
यत्न० ना० पु० जतन, उपाय, उद्योग,तद्बीर।
यत्नमान० } गु० यत्न करनेहारा।
यत्नी० }
यत्र० अव्य० जहां, जिस जगह।
यत्रतत्र० अव्य० जहां तहां।
यथा० अव्य० जैसा, जिस प्रकार।
यथाकथञ्चित्० अव्य० जिसकिसी प्रकारसे।
यथाकाल० ना० पु० जैसा समय।
यथाक्रम० ना० पु० क्रमसे, परिपाटी से, जैसी रीति, सिलसिलेवार।
यथापि० अव्य० यदपि, जोभी, अगचि।
यथायोग० ना० पु० जैसा उचित वा चाहिये, अव्य० जैसा चाहिये वैसा।
यथार्थ० अव्य० ठीक, सच, खरा।
यथावत्० अव्य० सम्पूर्ण।
यथावस्थित० अव्य० ज्योंकात्यों, गु० स्थिर।
यथाशक्ति० ना० स्त्री० जैसा सामर्थ्य।
यथाशास्त्र० अव्य० शास्त्र के अनुसार, शास्त्र सम्मत, ना० पु० जैसा शास्त्र।
यथासम्भव०,गु० जैसा होनहार।
यथेच्छा० ना० स्त्री० जैसी इच्छा।
यथोक्त० गु० जैसा कहागया।
यथोचित० गु० यथायोग्य, जैसा, उचितहोर।
यदवधि० अव्य० जबसे।
यदपि० अव्य० जोभी, अगर्चि।
यदा० अव्य० जब, जहां।
यदि० अव्य० जो, कदाचित्।
यदु० ना० पु० सोमवंशी, पांचवा राजा।
यदुजात० ना० पु० यदुवंशी।
यदुनाथ० }
यदुपति० } ना पु० श्रीकृष्णचन्द्र।
यदुवर० }
यदुराय० }
यदुवंश० ना० पु० राजा यदुकी सन्तान।
यदुवंशी० ना० पु० यदु से जो उत्पन्न भया श्रीकृष्णचन्द्रादि।
यद्यपि० अव्य० जोभी, यदपि, अगचि।
यद्वातद्वा० अव्य० ऐसा वैसा, भलाबुरा।
यन्त्र० ना० पु० कल, समान, बाध, टोटका, तबीज, ताला।
यन्त्रणा० ना० स्त्री० पीड़ा, क्लेश।
यन्त्रित० गु० यन्त्र कियागया, तालालगायाहुआ, यन्त्रयुक्त।
यन्त्री० ना पु० यन्त्रदेनेहारा, तारलोचन का यन्त्र, बजानेहारा कलसाज।
यम० ना० पु० यमराज, यमदूत, साधन वा नियम विशेष, गु० दो।
यमक० ना० पु० छन्दमें अक्षर सम्पर्क वा प्रथम का शब्द, तुक, जोड़िया, जो दो बालक एक साथही उपजहों।

यमयातना० ना० स्त्री० मरणसमयका दुःख।
यमदग्नि० ना० पु० मुनि विशेष, परशुराम के पिता।
यमदूत० ना० पु० यमराजके दूत या यम विशेष।
यमद्वितीया० ना० स्त्री० कार्तिकशुक्ल दूज है।
यमनी० ना० पु० जो यमन देशवाले है।
यमराज० यमराट्० } ना० पु० यम, धर्मराज, अन्तक।
यमल० गु० दो, जोड़ा युग्म।
यमी० गु० यम करनहारा, यमुनाजी।
यमुना० ना० स्त्री० श्रीयमुनाजी।
यमुनाभेदी० ना० पु० श्रीबलदेवजी।
यमुनाभ्राता० ना० पु० यमराज।
ययाति० ना० पु० चंद्रवंशी राजा विशेष।
ययु० ना० पु० घोड़ा, यथा ययुरुच्चाश्वम शीघ्री जवनस्तुजवाधिक, इत्यमर।
यव० ना० पु० जो अन्न विशेष।
यवन० ना० पु० देश विशेष वा यवन देश का निवासी, म्लेच्छ।
यवनपुर० ना० पु० यवनो का देश या नगर विशेष।
यवनिका० ना० स्त्री० कनात, आड़।
यवसूक० ना० पु० जवाखार।
यवक्षार० ना० पु० खारा, जवाखार।
यवाग्रज० ना० पु० जवाखार लोन।
यवास० ना० पु० पुष्प विशेष जवासा।
यवासक० यवासा० } ना० पु० जवासा।
यश० ना० पु० कीर्ति, ख्याति, पति, सुकृत।
यशःपति० यशोमन्त० } गु० कीर्तिमान, प्रतिष्ठित, सुकृती।
यशस्विनी० ना० स्त्री० जीवती बूटी।
यशस्वी० यशी० } गु० यशवन्त, सुकृती, प्रतिष्ठित।
यशोदा० ना० स्त्री० जसोदा, नंदरानी।

यष्टि० यष्टिका० } ना० स्त्री० लाठी।
यष्ट्या० ना० स्त्री० मुलहटी।
यसक० ना० पु० जवासा।
यस्मिन्० सर्व० जिसमें।
यस्य० सर्व० जिसका।
यह० सर्व० निश्चयवाचक, सर्वनाम।
यहां० अव्य० इस स्थानमें इधर।
यहीं० अव्य० इसीस्थान में।
यक्ष० ना० पु० देवताकी जाति विशेष।
यक्षकर्दम० ना० पु० यक्षोंका अंगमर्दन अर्थात् कस्तूरी, कपूर, अगर, कक्कोलकी मिलौनी का उबटन।
यक्षधूप० ना० स्त्री० राल।
यक्षपति० यक्षराज० } ना० पु० कुबेर।
यक्षिणी० ना० स्त्री० यक्षकी स्त्री।
यक्षेश० ना० पु० कुबेर।
यज्ञ० ना० पु० याग, मख, बलिदान, ब्रह्म-भजन।
यज्ञदत्त० ना० पु० संज्ञा विशेष।
यज्ञपुरुष० ना० पु० श्रीनारायण।
यज्ञप्राता० ना० स्त्री० सोमवल्ली।
यज्ञसूत्र० ना० पु० जनेऊ।
यज्ञस्थल० ना० पु० यज्ञका घर।
यज्ञेश्वर० ना० पु० श्रीशिवजी वा श्रीविष्णु।
यज्ञोपवीत० ना० पु० उपवीत, जनेऊ।
या० सर्व, यह।
याग० ना० पु० यज्ञ।
याचक० ना० पु० जाचक, भिक्षुक।
याचना० स० क्रि० चाहना, मांगना, विनय करना, भिक्षा मांगना।
याचित० गु० मांगाहुआ।
याजक० ना० पु० पुरोहित जो ब्राह्मण दक्षिणा लेकर यज्ञादि कर्म करावे।
याजन० ना० पु० याजकका काम।

याज्य० ना० पु० यज्ञादिकर्मकी दक्षिणा।
यातना० ना० स्त्री० अत्यन्त पीड़ा, नरकका कष्ट।
यातायात० ना० पु० आवागमन।
यात्रा० ना० स्त्री० तीर्थ, प्रस्थान, कूच, पर्व।
यात्रिक० ना० पु० प्रसाद, राही, पन्थी।
यात्री० ना० पु० तीर्थकर्त्ता, राही, पन्थी।
याथार्थिक० ना० पु० जो ठीक कर्म करे।
याथार्थ्य० ना० पु० यथार्थता, सचाई।
यादव० ना० पु० यदुकी सन्तान, कृष्ण।
यादवपति० ना० पु० श्रीकृष्णचन्द्रजी।
यान० ना० पु० वाहन, सवारी।
यामिनी० ना० स्त्री० रात, जो यवनकी है।
यामिनीभाषा० ना० स्त्री० यवन लोगोंकी भाषा विशेष।
यावक० ना० पु० लाल।
यावज्जीव० | यावज्जीवन० } अव्य० जबतक जीवन है या जीवन कालभर।
यावत्० अव्य० जबतक।
यास० ना० स्त्री० दुःख, त्रास।
याज्ञवल्क्य० ना० पु० मुनि विशेष।
याज्ञिक० ना० पु० यज्ञ करने हारा।
युक्त० गु० उचित, योग, लगा, मिलाहुआ।
युक्तायुक्त० गु० योग्यायोग्य।
युक्ति० ना० स्त्री० प्रवीणता, हथौटी, तर्क, ग्रथ, उपाय, तरकीब।
युग० ना० पु० सत्य, त्रेता, द्वापर, कलि, इनचारों में से एक, युग्म, जोड़ा, गु० दो, २।
युगपत्० अव्य० एकबेर में।
युगल० गु० युग्म, दो, २।
युगान्त० ना० पु० युगका अन्त, प्रलय।
युगलकिशोर० ना० पु० दो पुत्र तरुणताप्राप्त, राम कृष्ण या रामलक्षण।
युग्म० गु० दो, २, जोड़ा।
युत० गु० युक्त, मिलाहुआ, पथ, धर्मयुत।
युत्थ० ना० पु० समूह।
युत्थनाथ० ना० पु० सेनानी, सेनापति, हाथी।
युत्थप० | युत्थपति० } ना० पु० युत्थनाथ, सिपहसालार, हाथी।
युत्थी० ना० स्त्री० सेना, फौज।
युद्ध० ना० पु० संग्राम, समर, लड़ाई।
युद्धभूमि० ना० स्त्री० संग्रामस्थल, लड़ाई की भूमि।
युधि० ना० पु० संग्राम, समर, युद्ध।
युधिष्ठिर० ना० पु० पांडुका ज्येष्ठपुत्र।
युवती० ना० स्त्री० यौवनवती स्त्री अर्थात् सोलह वर्ष से तीस वर्षतककी।
युवराज० ना० पु० राजाका प्रधान पुत्र जो राजा के पीछे राजा होवेगा।
युवा० गु० यौवनयुक्त तरुण मनुष्य सोलह वर्ष से सत्तर वर्षतक।
युवावस्था० ना० स्त्री० तरुणता।
यूं० अव्य० इसप्रकार।
यूंही० अव्य० इसीप्रकार।
यूका० ना० स्त्री० जूआ।
यूथ० ना० पु० झुण्ड, युत्थ, समूह, गिरोह।
यूथनाथ० | यूथप० } ना० पु० सेनानी, सेनापति, हाथी।
यूथिका० ना० स्त्री० सोनजुही।
यूप० ना० पु० यज्ञका स्तम्भ।
यूष० ना० पु० जूस, परेह, शोरवा।
योग० ना० पु० मेल, लगन, मिलन, भक्तिमार्ग, तपस्या विशेष, जोड़, सत्ताईसयोग जो ज्योतिष में प्रचलित हैं।
योगगम्य० गु० योगमार्ग से योगज्ञाता।
योगमाया० ना० स्त्री० वह शक्ति जिससे ईश्वर इच्छानुसार कार्य करता है।
योगशक्ति० ना० स्त्री० योगमाया।
योगसारक० ना० पु० नारंगी।
योगिनी० ना० स्त्री० प्रेतनी विशेष जो दुर्गाकी सहचरी है।

योगी० ना० पु० जो योग साधन करै, तपस्वी, गु० मिलाहुआ।
योगेश्वर० ना० पु० श्रीकृष्णचन्द्रजी, श्रीमहादेवजी, तपस्वी।
योग्य० गु० उपयुक्त, सम्भव, उचित।
योग्यता० ना० स्त्री० उचिताई, सम्भवता।
योजन० ना० पु० चारिकोस परिमाण।
योजनगन्धा० ना० स्त्री० वेदव्यासकी माता।
योजना० ना० स्त्री० मेल, मिलाप, जोड़।
योद्धा० ना० पु० जोधा।
योद्धा० ना० पु० बहादुर, युद्धकरनेहारा, सावन्त।
योधन० ना० पु० युद्ध, समर, लड़ाई।
योधापन० ना० पु० वीरता, शावन्ती।
योनि० ना० स्त्री० उत्पत्तिका अंगविशेष, कोख जिसमें बच्चा रहता है।
योनिज० ना० पु० मनुष्यादि।
यौवन० ना० पु० तरुणता, जवानी।
योषा० योषित० योषिता० } ना०स्त्री०पत्नी,स्त्री,नारि,दुलहिन।
यों० अव्य० इसप्रकार।
यौगिक० गु० योगमें बना, योगकारक, सयाना, जो दो आदि शब्दों से बना।
यौतुक० ना० पु० दायजा, दहेज।
यौवन० ना० पु० बाल्यावस्था से ऊपरी वय।

[ र ]

रई० ना० स्त्री० कथनी विलोनी, कर्नी, चूरा।
रंहट० ना० पु० कूपसे पानी निकालने का यन्त्र विशेष।
रंहटा० ना० पु० चरखा सूतकातने का।
रंहटी० ना० स्त्री० पानी भरनेका यन्त्र विशेष।
रंस० ना० स्त्री० रश्मि, किरण।
रकत० ना० पु० रक्त।
रक्त० गु० लाल, अरुण, ना० पु० रुधिर, गूर सिंदूर।
रक्तक० ना० पु० पानी, आवला, दुपहरिया-पुष्प विशेष।
रक्तकन्दक० ना० पु० रतालू।
रक्तकाष्ठ० ना० पु० पतंगवृक्ष।
रक्तकोढ़० ना० पु० कुष्ठ विशेष।
रक्तचन्दन० ना० पु० लालचन्दन।
रक्तदृग्० ना० पु० कोकिला।
रक्तपद्मानन० ना० पु० सुर्ख हंस।
रक्तयष्टी० ना० पु० मंजीठ।
रक्तपा० ना० स्त्री० जोंक।
रक्तपात० ना० पु० रुधिर का निकालना।
रक्तपादिका० ना० स्त्री० लजालू, पौधा विशेष।
रक्तपादी० ना० स्त्री० हंसपदी, पौधाविशेष।
रक्तपाषाण० ना० पु० गेरू।
रक्तपित्त० ना० पु० रोग विशेष।
रक्तपुष्प० ना० पु० अनार, कचनार, पियावासा।
रक्तपुष्पिका० ना० स्त्री० सेमल वृक्ष।
रक्तफल० ना० पु० आलू, बरगद, लालफल।
रक्तफला० ना० स्त्री० कन्दूरीलता, आकारा, बेल, अमरबेल।
रक्तमुख० ना० पु० शुक, मछली, लालमुख।
रक्तमूर्धा० ना० पु० सारस पक्षी।
रक्तरज० ना० पु० सिंदूर जो स्त्रिया माथे में लगाती हैं।
रक्तवर्णिका० ना० स्त्री० अग्निकी जिह्वा विशेष।
रक्तबीज० ना० पु० अनार, रीठा, दैत्यविशेष।
रक्तसार० ना० पु० लालचन्दन, खैर, कत्था।
रक्तसिन्धिद० ना० पु० लालकमल।
रक्ता० ना० स्त्री० रासना, मजीठ।
रक्ताङ्ग० ना० पु० मजीठ।
रक्तालू० ना० पु० रतालू तरकारी।
रक्तिम० ना० स्त्री० लाली।
रक्तैरण्ड० ना० पु० लाल अरण्ड।

रक्षोदर० ना० पु० मछली।
रखछोड़ना० स० क्रि० धरना, सौंपना, रखना।
रखदेना० स० क्रि० रखना धरना।
रखना० स० क्रि० धरना, त्यागना, बचाना, दाब रखना।
रखलेना० स० क्रि० धरलेना।
रखवाई० ना० स्त्री० धरोहरका व्याज वा भाड़ा, रखवाला, रक्षा।
रखवाना० स० क्रि० धरवाना, सौंपना।
रखवाल० } ना० पु० रक्षक, रखनहार, हा-
रखवाला० } रिज, तथा गडरिया जो भेड़ों को रखताहै।
रखवाली० ना० स्त्री० रक्षा, चराने का काम, बचाने का काम हिफाजत।
रखा० गु० जो बचाया गयाथा, धरा रखाहुआ।
रखाना० स० क्रि० रखवाना, रक्षाकरना, बचाना।
रखियाव० ना० स्त्री० रक्षा, बचाव, रखवाई।
रखैया० ना० पु० रक्षक, धरनहारा।
रग० ना० स्त्री० शिरा, नाड़ी।
रगड़० ना० स्त्री० रगड़ा, घिसाव।
रगड़ना० स० क्रि० घिसना, घसना, मलना।
रगड़ा० ना० पु० झगड़ा, श्रमातिशय, घिसाव।
रगेद० ना० स्त्री० खदेड़।
रगेदना० स० क्रि० खदेड़ना, पीछा करना।
रघु० ना० पु० अयोध्याका प्राचीन सूर्यवंशी राजा विशेष।
रघुनन्दन० ना० पु० श्रीरामचन्द्रजी।
रघुनाथ० }
रघुनायक० } ना० पु० रघुवंशियों में राजा
रघुपति० } विशेष, दशरथ, श्रीरामचन्द्र
रघुवर० } जी।
रघुराज० }
रघुवंश० ना० पु० राजा रघु का वंश, काव्य, विशेष।
रघुवंशी० ना० पु० राजा रघुकी सन्तान, राज पूतों में जातिविशेष।

रङ्क० ना० पु० दरिद्री, कंगाल, ग़रीब।
रङ्ग० ना० पु० वर्ण, डौल, रीति, क्रीड़ा, त्योहार, तेल, रंगनेकी वस्तु।
रंगत० } ना० स्त्री० वर्ण।
रंगति० }
रंगना० स० क्रि० रंग चढ़ाना।
रंगपुर० ना० पु० देशविशेष बंगाले के उत्तर।
रंगभंग० ना० पु० क्रीड़ा का विनाश।
रंगभवन० ना० पु० क्रीड़ा का स्थान, विहार स्थल, आनन्दभवन।
रंगभूमि० ना० स्त्री० क्रीड़ाका स्थान, नाचघर, यज्ञस्थल, तमाशे का घर।
रंगमहल० ना० पु० रंगभवन।
रंगमारना० स० क्रि० चौसर के खेलमें जीतना या किसी के रंगडालना।
रंगरस० ना० पु० हर्ष, आनन्द, विहार।
रंगरालना० स० क्रि० किसीको हारदेना, किसी से अधिकजी लगाना।
रंगरूप० ना० पु० वर्ण, आकार।
रंगवैया० ना० पु० रंगरेहारा।
रंगाई० ना० स्त्री० रंगने का भाड़ा।
रंगाना० स० क्रि० रंगदिलवाना।
रंगावट० ना० स्त्री० रंगने का काम।
रंगी० } गु० विलासी, चमकीला, रसीला,
रंगीला० } सुडौल, रंगदार।
रचना० स० क्रि० व्यापना, मारागना, किसी काम में लगना, तालसमेत गाना, पैठना, बदना स० क्रि० बनाना, करना, सिरजना, भा० स्त्री० उत्पत्ति, बनावट, सृष्टि, बनाव।
रचाना० स० क्रि० बनाना, कराना, सिरजना, चलाना, आरम्भ करना, लगाना, मेहदी से हाथ पैर रंगना।
रचित० गु० रचाहुआ, विराचित।
रचितग्रन्थ० ना० पु० बनाहुई पुस्तक, रचना।
रच्छक० ना० पु० रक्षक।
रच्छा० ना० स्त्री० रक्षा।

रज० ना० पु० रजोगुण, लाल, ना० स्त्री० धूलि, अग्नि, रस्सी, पराग, निहानी, कपंड, ना० पु० मनुष्यका दूसरा गुण।

रजक० ना० पु० धोबी।

रजत० ना० पु० चांदी, रूपा।

रजधानी० ना० स्त्री० राजधानी, रामायणे। यथा, राजाराम अवध रजधानी।

रजमक० ना० पु० कपाला औषधि।

रजनी० ना० स्त्री० रात, हल्दी।

रजनीगन्धा० ना० स्त्री० सुगन्धरा,पुष्पविशेष।

रजवाड़ा० ना० पु० राज्य, देश जो राजा के वशमें है।

रजस्वला० ना० स्त्री० ऋतुमती, कपड़ों से।

रजाई० ना० स्त्री० शीतकालमें ओढ़ने का वस्त्र, राजत्व, आज्ञा।

रजाय० ना० पु० आज्ञा, अनुशासन।

रजायसु० ना० पु० आज्ञा वा राजाकी आज्ञा।

रजोगुण० ना० पु० मनुष्य का द्वितीय गुण जिस में क्रोधआदि बसता है।

रजोवती० ना० स्त्री० पुष्पवती, जो स्त्री कपड़ा से होवे।

रज्जु० ना० स्त्री० सूत रस्सी।

रञ्ज० } गु० अल्प, थोड़ा बहुतथ का।
रञ्जक० }

रञ्जक० ना० पु० जो प्रीतको उपजाय रंग देने द्वारा, चित्रकार, तापआदि जलाने की वस्तु।

रञ्जन० ना० पु० रंगाव, चित्रकारी, प्रसन्नता, जन्माना, सुसदना, सुसद।

रञ्जित० गु० रंगाभया, चित्रत, प्रसन्नित, उपजा, हुसी।

रट० ना० स्त्री० दुहराव, नक।

रटना० स० क्रि० दोहराना, तिहराना, बकना लगातार कहना।

रण० ना० पु० समर, युद्ध, लड़ाई।

रणभूमि० ना० स्त्री० समरभूमि, युद्धभूमि।

रणबीमत्स० ना० पु० युद्धमें कुशल, समर प्रदीप, विराज चड़ेरा।

रणवास० ना० पु० रानियों के रहनेका स्थान।

रण्ड० ना० पु० अरण्ड, रेंड।

रण्डा० ना० स्त्री० रांड, विधवा।

रण्डापा० ना० पु० विधवापन।

रण्डिया० ना० स्त्री० विधवा स्त्री।

रण्डी० ना० स्त्री० नारी, स्त्री, पतुरिया।

रण्डुआ० } ना० पु० निरस्त्री, जिस मनुष्यकी
रण्डूआ० } स्त्री मरगई हो।

रत० ना० पु० मैथुन, रात, नीतिमय, लीन, लवलीन।

रतकेल० ना० पु० मैथुन।

रतजगा० ना० पु० उत्सव में रातका जागना।

रतन० ना० पु० रत्न जवाहिरात।

रतनार० ना० स्त्री० लालवर्ण।

रतनिया० ना० पु० चावलविशेष।

रतवाही० ना० स्त्री० धात्रा, रातका, हरिविनुको रात पुरुष पास आती है।

रताना० स० क्रि० कामातुर होना।

रतालू० ना० पु० अलूविशेष।

रति० ना० स्त्री० प्यार, मैथुन, कामदेवकी स्त्री।

रतिनाथ० }
रतिनाह० } ना० पु० कामदेव।
रतिपति० }

रत्ती० ना० स्त्री० आठ जौ का तोल, रत्ती, भाग, थोड़ा।

रतीवन्त० } गु० भाग्यवान्।
रतीवन्त० }

रतौंधा० } ना० पु० अधलाई, ना० स्त्री०
रतौंधी० } जिसके कारण से रातको दिखाई नहीं देता है।

रत्ती० ना० स्त्री० आठ यव वा आठ चावल का तोल, भाग्य, भाग।

रत्न० ना० पु० मणि मुक्ताआदि, पुतली।

रत्नगर्भा० ना० स्त्री० पृथ्वी, धरती।
रत्नजोत० ना० स्त्री० पौधा विशेष, खासकी औषध, औषधिविशेष।
रत्नमाला०ना० स्त्री० मालाजो रत्नोंसे बनी है।
रत्नसिंहासन०ना० पु० वह सिंहासन जो रत्नों से जड़ित है।
रत्नाकर० ना० पु० समुद्र, रत्नों की खान।
रथ० ना० पु० चारपहियों की गाड़ीविशेष।
रथवान्० ना० पु० सारथी, गाड़ीवान्।
रथवानी० ना० स्त्री० रथवान् का काम।
रथवाह० } रथसिद्ध० } ना० पु० घोड़ा।
रथांग० ना० पु० चकवा पक्षी, चक्र, पहिया।
रथाग्र० ना० पु० रथके आगे।
रथी० ना० पु० रथका सवार, तीरथी जिसपर मृतक को श्मशान को लेजाते हैं।
रथ्या० ना० स्त्री० मार्ग, सड़क, वीथी, गली।
रद० ना० पु० दांत।
रदछद० ना० पु० ओष्ठ, होंठ।
रदन० ना० पु० दांत।
रदनछद० } रदपट० } ना० पु० ओष्ठ, होंठ।
रद्दा० ना० पु० भीति का परत।
रद्दी० ना० स्त्री० जो कागज किसी कामका नहीं फारसी शब्द।
रन० ना० पु० रण।
रनगढ़० ना० पु० सारनी, सागर।
रनवन० ना० पु० महावन।
रनवास० ना० पु० रनवास, जिसमें राजा की स्त्रियां रहती हैं, अन्तःपुर।
रंतिदेव० ना० पु० राजाविशेष।
रंद० ना० पु० रथ।
रंध० ना० पु० रन्ध्र, छिद्र।
रंधना० अ० क्रि० पकना, सुलना, उबलना।
रंध्र० ना० पु० छिद्र, छेद।
रंभी० ना० पु० [illegible]

रपट० ना० स्त्री० रेंड़, फिसलाहट, रगेद।
रपटना० अ० क्रि० फिसलना, खिसलना।
रपटाना० स० क्रि० रगेदना, फिसलाना, दौड़ाना।
रपड़०ना० स्त्री० परिश्रम, थकाई, व्यर्थ, दौड़ धूप।
रपड़ना० अ० क्रि० थकना, व्यर्थ दौड़ धूप में पड़ना।
रपड़ा० गु० थका, थकित।
रपड़ाना० स० क्रि० थकाना, व्यर्थ दौड़धूप कराना।
रबड़ी० ना० स्त्री० गाढ़ादूध।
रमचेरा० ना० पु० गुलाम, किंकर, लौंडा।
रमण० ना० पु० भोग, विलास, क्रीड़ा, मैथुन, व्यापक, विहारना, घटन।
रमणक० ना० पु० द्वीपविशेष।
रमणी० ना० स्त्री० उत्तमास्त्री।
रमणीक० गु० सुन्दर, मनभावित।
रमणीय० गु० मनोहर, अच्छा, सुन्दर।
रमना० स० क्रि० भोग करना, मैथुन करना, फिरना, विचरना।
रमा० ना० स्त्री० लक्ष्मी वैष्णवी।
रमाना० स० क्रि० फुसलाना, बहकाना, फिराना, भोगकराना।
रमानाथ० } रमापति० } रमेश० } ना० पु० श्रीविष्णु, नारायण।
रम्भा० ना० स्त्री० गाय, वेश्या, केला और मुख्य अप्सरा।
रम्भाना० अ० क्रि० गौका बोलना।
रम्य० ना० पु० पृथ्वी के नवखण्डों में से एक का नाम गु० सुन्दर, अच्छा।
रम्यक० ना० पु० महानींब।
रम्या० ना० स्त्री० चम्पकपुष्प।
रये० } रयो० } क्रि० रंगे, मिले, भरे, रामचन्द्रिकामें (जनुसिंहंकेमुखसोंउमिटिही श्रीरघे)।

रटना० स० क्रि० रटना।
रलना० स० क्रि० मिलना, मिसना, मिमना।
रलाना० स० क्रि० मीसना, सींचना, मिलाना।
रव० ना० पु० शब्द, ध्वनि।
रवताई० ना० स्त्री० रावतपन, वीरता युद्ध।
रवन० ना० पु० पति, प्रियतम, प्यारा, यार।
रवनी० ना० स्त्री० पत्नी, प्यारी, प्रियतमा।
रवन्ना० ना० पु० रणवासका सेवक जो स्त्रियों के लिये सौदा लाता है, ख्वाजा।
रवा० ना० पु० चांदी वा सोनेका रेता, या चूर, व लू, धूलि आदिका वस्तु।
रवि० ना० पु० सूर्य्य।
रविक० ना० पु० नीव वृक्ष।
रविजा० ना० स्त्री० यमुनानदी।
रविजात० ना० पु० शनैश्चर, यमराज, कर्ण, सुग्रीव।
रविनामक० ना० पु० तांबा।
रविमणि० ना० स्त्री० सूर्य्यमणि।
रविवार० ना० पु० आदित्यवार, पहिला दिन, विश्रामका दिन, इतवार।
रविलक्षिप० ना० पु० नींवृक्ष।
रसिक० गु० रसिक।
रश्मि० ना० स्त्री० रश्मि, किरण।
रस० ना० पु० जीभमें जिसका ग्रहणहोवे, यथा, घी, दूध, अमृत, विष, पानी आदि शृंगारादि नव रस वा कटुआदि षट्रस और निचोर, स्वाद, रास प्रेम, धीरा, पारा, वा धातु मरहुये की राख, यथा, रूपरस, ताम्ररस।
रसकपूर० ना० पु० रस भस्मविशेष।
रसद० ना० पु० रसदाता अर्थात् ऊख, गन्ना, नायिका, धान्य।
रसधातु० ना० पु० पारा।
रसना० ना० स्त्री० जीभ, जबान्।
रसनाग० ना० पु० रासना।
रसप्रभु० ना० पु० पारा।
रसमसाना० अ० क्रि० पसीने वा सुगन्धि वस्तु से भीगजाना।
रसमसीला० गु० जोरसमस गया, भीगा।
रसमार० ना० पु० विष, हलाहल।
रसभेद० ना० पु० कचनार।
रसरा० ना० पु० डोरा, मोटी रस्सी, बरारा।
रसराज० ना० पु० शृंगाररस, पुस्तकविशेष।
रसरी० ना० स्त्री० डोरी, रस्सी।
रसवत० ना० पु० रसौत।
रसवती० ना० स्त्री० रसीली।
रसवीर० ना० पु० भ्रमर, भौंरा।
रसज्ञ० गु० रसका ज्ञाता, यथा, रसिया, कवि, पण्डित, साधु, रसधातु का बनानेहारा।
रसज्ञा० ना० स्त्री० जीभ, जिह्वा।
रसा० ना० स्त्री०पृथिवी, रासना।

रसाग्र०
रसाञ्जन० } ना० पु० रसौत।

रसातल० ना० पु० पातालविशेष।
रसाना० स० क्रि० जोड़ना, मिलाना।
रसायन० ना० पु० विद्याविशेष, जिसमें ताम्रादि धातुको सुवर्णादि करते हैं कीमिया, विषवैद्य चिकित्साविशेष।
रसायनी० गु० रसायनजाता, ना० स्त्री० घी कुवार।
रसाल० ना० पु० रसाल ऊख, गन्ना गु० मीठा, ना० आम।
रसीला० गु० जो रससे पूर्ण, व्यसनी, कामी।
रसीली० गु० स्त्री० यौवनवती, ना० पु० अगूर।
रसिक० गु० रसज्ञ, रसिया।
रसिकाई० ना० स्त्री० रसामपना, धूर्तताई, कामातुरता।
रसिया० ना० पु० कामी, मग्नी, लुचा।
रसियाना० अ० क्रि० गीला वा रसीला होना, पसीजना, रिसना।
रसे० अव्य० धीरे, हौले।
रसेन्द्रमणि० ना० गु० पारा।

रसोइया० ना० पु० भोजन पकानेहारा।
रसोई० ना० स्त्री० पाक, भोजन, पाकस्थान।
रसोद्भव० } ना० पु० रसौत।
रसोद्भूत० }
रसोनक० ना० पु० वृक्ष विशेष।
रसोत० ना० पु० औषधि विशेष।
रस्सा० ना० पु० जेवड़ा, बरारा, बड़ीरस्सी।
रस्सी० ना० स्त्री० जेवड़ी छोटा रस्सा।
रहकल० } ना० पु० छोटी तोप, छोटीगाड़ी,
रहकला० } छकड़ा।
रहचटे० अव्य० मनोरथ चाह में।
रहचोला० ना० पु० लल्लोपत्तो, मीठी बातें।
रहआना० अ० क्रि० धीरज करना, संतोष करना, थम्भना, बाट जोहना।
रहट० ना० स्त्री० गरारी।
रहटा० ना० पु० चरखा।
रहटी० ना० स्त्री० चरखी, गरारी।
रहते० अव्य० होते, सामने, आगे।
रहन० ना० स्त्री० रीति, चलन, चाल।
रहना० अ० क्रि० टिकना, ठहरना, बसना, बचजाना।
रहला० ना० पु० चना अन्न।
रहवैया० ना० पु० बसनहारा।
रहस० ना० पु० ठठोलपन, नाच विशेष, ना० स्त्री० लीला, क्रीड़ा, गु० एकान्त, निर्जन।
रहसना० अ० क्रि० प्रसन्नहोना हुलसना, एकान्त होना, छुपाना।
रहसि० ना० पु० एकान्त।
रहस्य० ना० पु० रहस, गुप्त एकान्त।
रहायस० ना० स्त्री० } टिकाव, ठहराव, कयाम,
रहाव० ना० पु० } रहने का स्थान।
रहित० गु० वर्जित, हीन, बिना।
रक्षक० ना० पु० रक्षाकरनेहारा।
रक्षण० ना० पु० } बचाव बचत, उद्धार,
रक्षा० ना० स्त्री० } राखी, पालन, रखवाली।
रक्षाबन्धन० ना० पु० श्रावणशुक्लपूर्णिमा।
रक्षावीर्य्य० ना० पु० रीठा।
राई० ना० स्त्री० सरसों विशेष, गु० थोड़ा।
रांगा० ना० पु० धातु विशेष।
रांभन० }
रामजना० } ना० पु० सज्जन, प्रियतम।
रामा० }
राड़० ना० स्त्री० विधवा बेवह।
रादपड़ोस० ना० पु० अड़ोस पड़ोस, समापता।
राधना० स० क्रि० पकाना, रींधना, जुराना।
रांपा० ना० स्त्री० खुरपी० चमारोंका अस्त्र विशेष।
राँभना० अ० क्रि० बिंबियाना, डकारना, गौका बोलना।
राकस० ना० पु० राक्षस।
राका० ना० स्त्री० पूर्णमासी, पूनो।
राकेश० ना० पु० चन्द्रमा।
राख० ना० स्त्री० भस्म, धूलि, खाक।
राखना० स० क्रि० रखना।
राखी० ना० स्त्री० यन्त्र जो श्रावणकी पूर्णिमाको हिन्दूलोग बाहु में बांधते हैं।
राग० ना० पु० गायकों में प्रसिद्ध, जैसे मलार बिहागादि, क्रोध, प्यार, मोह, विषयभोग।
रागना० अ० क्रि० अलापना।
रागमाला० ना० स्त्री० रागकी पुस्तक।
रागसागर० ना० पु० गीत जिस में कई एक राग निकलते हैं।
रागिनी० ना० रागकी स्त्री।
रागी० ना० स्त्री० गायक, प्रिया, गु० मागी, मोही, लालवर्ण।
राघव० ना० पु० समुद्र का मत्स्य विशेष, श्रीरामचन्द्रजी।
राघवेंद्र० ना० पु० श्रीरामचन्द्रजी।
राचना० अ० क्रि० प्यारमें अटकना या लीन होना।

राचा॰ गु॰ प्यारमें अनुरागा।
राछ॰ ना॰ पु॰ कारीगरों का अस्त्र।
राज॰ ना॰ पु॰ राज्य, घरबनानेहारा कारीगर, थवई।
राजअंश॰ ना॰ पु॰ कर, महसूल, राजा का भाग।
राजकर॰ ना॰ पु॰ राजअंश।
राजकर्कटी॰ ना॰ स्त्री॰ खरबूजा, कद्दू।
राजकीय॰ गु॰ राजा का, राजाऊ।
राजकुमार॰ ना॰ पु॰ राजा का पुत्र।
राजगृह॰ ना॰ पु॰ राजाकाघर, नगर विशेष।
राजजम्बू॰ ना॰ स्त्री॰ जामन, फलेंद।
राजत्व॰ ना॰ पु॰ राजाका काम।
राजद्वार॰ ना॰ पु॰ राजभवन का फाटक।
राजधर॰ ना॰ पु॰ राजा का मन्त्री।
राजधानी॰ ना॰ स्त्री॰ जिस नगर में राजा वसता है, यथा अवध में लखनऊ।
राजन्॰ ना॰ पु॰ राजा।
राजनय॰ ना॰ पु॰ राजनीति।
राजना॰ स॰ क्रि॰ चमकना, शोभित होना।
राजनिभ॰ ना॰ पु॰ गोह।
राजनीति॰ ना॰ स्त्री॰ राज्यकरने की चाल, दस्तूर, कानून।
राजपति॰ ना॰ पु॰ राजा, हिन्दूलोगों की पदवी।
राजपद॰ ना॰ पु॰ राज्य, प्रभुता, बादशाही।
राजपुताना॰ } ना॰ पु॰ देश विशेष जिसमें
राजपुत्थान॰ } जयपुर जोधपुर आदि हैं।
राजपुत्र॰ ना॰ पु॰ राजाकापुत्र, जाति विशेष।
राजपुत्रिका॰ ना॰ स्त्री॰ राजाकी कन्या और रायलता और पीला।
राजपुत्री॰ ना॰ स्त्री॰ राजाकी कन्या, कड़ई तुम्बी।
राजपूत॰ ना॰ पु॰ राजाकापुत्र, जाति विशेष।
राजभवन॰ ना॰ पु॰ राजाका मंदिर।
राजभोग॰ ना॰ पु॰ राजकभोग, मध्याह्न में देवता के लिये नैवद्य।
राजमन्दिर॰ ना॰ पु॰ राजभवन।
राजमार्ग॰ ना॰ पु॰ राजपथ, सड़क, पैंड़ा।
राजयोग॰ ना॰ पु॰ जन्मकुण्डली में उच्च ग्रहों का होना यथा बृहस्पति मूर्तिमें इत्यादि।
राजयोग्य॰ गु॰ जो राजा के योग्य है।
राजराज॰ ना॰ पु॰ यक्षपति, कुबेर, राजाधिराज।
राजराणी॰ } ना॰ स्त्री॰ राजाकी स्त्री।
राजरानी॰ }
राजरोग॰ ना॰ पु॰ वह रोग जिससे बचने की आशा न हो, यथा क्षयरोग, मृगी।
राजला॰ ना॰ स्त्री॰ मीठीतुम्बी, लौकी।
राजलोक॰ ना॰ पु॰ राजभवन।
राजवंश॰ ना॰ पु॰ राजाकी संतान।
राजवंशी॰ ना॰ पु॰ राजाकी संतान, राजपूतों में जाति विशेष।
राजवल्ला॰ ना॰ स्त्री॰ गंधप्रसारा।
राजवल्ली॰ ना॰ स्त्री॰ रायलता।
राजवृक्ष॰ ना॰ पु॰ सिरवाली।
राजशाला॰ ना॰ स्त्री॰ सभा, कचहरी।
राजशासन॰ ना॰ पु॰ राजा की आज्ञा और राज का दण्ड।
राजश्री॰ ना॰ स्त्री॰ राजाकी सम्पत्ति।
राजस॰ ना॰ पु॰ जो काम रजोगुण करके होवे, रजोगुण।
राजसिंहासन॰ ना॰ पु॰ राजा का सिंहासन।
राजसू॰ } ना॰ पु॰, यज्ञ विशेष जिसको
राजसूय॰ } केवल राजाधिराज करसक्ते हैं।
राजस्व॰ ना॰ पु॰ राजाकाधरा, कर, महसूल।
राजहंस॰ ना॰ पु॰ हंस विशेष, बतक।
राजा॰ ना॰ पु॰ भूपति, देशपति, बादशाह।
राजादन॰ ना॰ पु॰ खिरनी विशेष।
राजाहा॰ ना॰ स्त्री॰ खिरनी।

राजाधिराज॰ ना॰ पु॰ राजाओंमें जो बड़ा राजा।

राजिका॰ ना॰ स्त्री॰ पांति, अवली, समूह।

राजिल॰ ना॰ पु॰ सांप यथा राजिल डिंडिभो ड्यमर।

राजी॰ ना॰ स्त्री॰ पंक्ति, पांति।

राजीव॰ ना॰ पु॰ कमल, मछली, पानी, च क्षमा, मोती।

राजीवगण॰ ना॰ पु॰ कमलोंका समूह।

राजेश्वर॰ ना॰ पु॰ महीपति, बादशाह।

राज्य॰ } ना॰ पु॰ अधिकार देश, राज
राज्यपद॰ } काज, प्रभुताई, बादशाहत।

राटो॰ ना॰ स्त्री॰ चौकी वाली बुंदेलखण्ड में।

राठेर॰ ना॰ पु॰ शूरसेन देश।

राठौर॰ ना॰ पु॰ राजपूतोंकी जाति विशेष।

राड़ा॰ ना॰ पु॰ क्षत्रियों में जाति विशेष।

राढ॰ ना॰ पु॰ गौड़देश का एक राढ जो गंगाके पश्चिममेंहै, बड़ा।

राढी॰ ना॰ पु॰ राढ देश का ब्राह्मण, बड़ी तरकारी।

राणा॰ ना॰ पु॰ राजपूतकी जाति विशेष।

राणी॰ ना॰ स्त्री॰ रानी।

रात॰ ना॰ स्त्री॰ रात्रि निशा।

रातना॰ स॰ क्रि॰ रंगदेना, अ॰ क्रि॰ रचना।

राता॰ गु॰ रक्त, लाल जो रँगागया, जो राचा।

रात्रि॰ ना॰ स्त्री॰ रजनी, रात, निशा।

रात्रिचर॰ ना॰ पु॰ निशाचर, भूत प्रेत, चोर, उलूकादि।

रात्र्यन्ध॰ गु॰ जो रात्रि में नहीं देखता है यथा उलूक।

राद॰ } ना॰ पु॰ पीब, मवा।
राध॰ }

राधा॰ ना॰ स्त्री॰ वृषभानसुता, नीति, जाति विशेष।

राधानगरी॰ ना॰ स्त्री॰ रेशमीवस्त्र जो राधा नगरमें बनता है।

राधिका॰ ना॰ स्त्री॰ वृषभानुसुता, कृष्णप्रिया।

राना॰ ना॰ पु॰ राय।

रानी॰ ना॰ स्त्री॰ राजा की स्त्री॰, राणी।

राब॰ ना॰ स्त्री॰ जूसी विशेष, वस्तु विशेष जिससे शक्कर बनती है।

राबड़ी॰ ना॰ स्त्री॰ रबड़ी भोजन विशेष।

राम॰ ना॰ पु॰ परशुराम, श्रीरामचन्द्र जी, श्रीबलरामजी, गु॰ ३।

रामकहानी॰ ना॰ स्त्री॰ रामायण, लम्बा वृत्तान्त।

रामकली॰ ना॰ स्त्री॰ रागिनी विशेष।

रामचन्द्र॰ ना॰ पु॰ श्रीराम, दशरथपुत्र।

रामजनी॰ ना॰ स्त्री॰ नाचनी, वेश्या, वर्ण विशेष।

रामठ॰ ना॰ पु॰ हींग।

रामतुरई॰ ना॰ स्त्री॰ भींडी, तरकारी विशेष।

रामदुहाई॰ ना॰ स्त्री॰ राम की शपथ।

रामदूत॰ ना॰ पु॰ श्रीहनुमान्जी आदिक।

रामफल॰ ना॰ पु॰ कमरख।

रामराम॰ ना॰ पु॰ प्रणाम या सलाम विशेष।

रामसर॰ ना॰ पु॰ पौधा विशेष, नरकट विशेष।

रामसेनक॰ ना॰ पु॰ चिरायता।

रामानन्दी॰ ना॰ पु॰ वैरागी, रामानन्द के मतके।

रामायण॰ ना॰ पु॰ रामधाम, राममार्ग, राम कहानी, ग्रन्थ विशेष।

रामावत॰ ना॰ पु॰ वैरागी, जाति विशेष का मत।

राय॰ ना॰ पु॰ राजा, राणा।

रायता॰ ना॰ पु॰ कद्दू या रामतुरई का दही में डाल के जो बनाते हैं।

रायबांस॰ ना॰ पु॰ बांस विशेष।

रायबेलि॰ ना॰ स्त्री॰ पुष्पविशेष।

रायरायान्० ना० पु० राजाधिराज।
रायलता० ना० स्त्री० पुष्प, वृक्ष विशेष।
रारि० ना० स्त्री० विरोध, लड़ाई, झगड़ा।
राल० ना० स्त्री० धूना।
राव० ना० पु० राजकुमार, राजा, राय।
रावचाव० ना० पु० विलास, आनन्द।
रावटी० ना० स्त्री० तम्बू विशेष।
रावण० ना० पु० लंकेश, राक्षसपति विशेष।
रावणारि० ना० पु० श्रीरामचन्द्रजी।
रावणी० गु० जो रावण से सम्बन्ध रखता है, ना० पु० मेघनाद।
रावत० ना० पु० शूर्मा, वीर, सर्दार।
रावरा० } रावरो० } सर्व० तुम्हारा, आपका।
रावी० ना० स्त्री० नदी विशेष जो पंजाब में है।
राशि० ना० स्त्री० ढेर, समूह, मेषादि १२।
राश्यंतर० ना० पु० एकराशि से दूसरी राशि तकका समय।
राष्टी० ना० स्त्री० बड़ी कटार।
राष्ट्र० ना० पु० बसाहुआ देश।
रास० ना० पु० गोपियों के साथ श्रीकृष्णचन्द्रजी की क्रीड़ा पर्वविशेष, राशि ना स्त्री० वाघ सन्दरा लेपाला।
रासचक्र० ना० पु० लग्नमण्डल।
रासधारी० ना० पु० रासकरनेहारे।
रासभ० ना० पु० गधा, खर।
रासभी० ना० स्त्री० गदही, खरकी स्त्री।
रासी० गु० घोड़ा इत्यादि जो न भला हो न बुरा मध्यम, ऐसा वैसा।
रासना० } रास्ना० } ना० स्त्री० जो वृक्षपर जमता है यथा बांदा।
राहना० स० क्रि० चक्की में दांत बनाना।
राहु० ना० पु० आठवां ग्रह, दैत्य विशेष जो चन्द्रमा और सूर्यको ग्रासता है।
राक्षस० ना० पु० असुर विशेष कै यार।
राक्षसी० ना० स्त्री० राक्षसकी स्त्री।
राक्षसीवेला० ना० स्त्री० संध्या उपरांत मुहूर्त।
रिक्त० गु० खाली, शून्य।
रिचा० ना० स्त्री० ऋचा, वेदमन्त्रका नाम।
रिझवैया० ना० पु० रीझने हारे।
रिझाना० स० क्रि० प्रसन्न करना, खुशकरना, सताना, दुःखदेना।
रिताना० स० क्रि० रीता कराना, छूछा कराना दुर्गंध दूर कराना।
रितु० ना० स्त्री० ऋतु।
रितुराज० ना० पु० ऋतुराज, बसन्त।
रित्तम० ना० पु० मद्य विशेष।
रिद्धि० ना० स्त्री० सम्पत्ति, बढ़ती, वृद्धि, ऋद्धि।
रिपु० ना० पु० वैरी, शत्रु, मुद्दई।
रिपुता० ना० स्त्री० शत्रुता, वैर, अदावत।
रिपुंजय० गु० शत्रुजित्, अतिशर्मा।
रिपुघाक० ना० पु० इन्द्र।
रिपुहा० ना० पु० शत्रुघ्न, गु० शत्रुजित्।
रिषि० ना० पु० ऋषि।
रिषिमित्र० ना० पु० ऋषिमित्र।
रिष्ट० ना० पु० खड्ग, गुड़ जो निष्ट है।
रिष्टपुष्ट० गु० मोटा, स्थूल।
रिस० ना० स्त्री० कोप, क्रोध, खिसियाहट।
रिसना० अ० क्रि० धीमें टपकना।
रिसहा० गु० क्रोधी।
रिसाते० गु० क्रोधयुत, क्रोध करते।
रिसाना० } रिसियाना० } अ० क्रि० अप्रसन्न या क्रोधित होना, चिढ़ना, दुःखित होना।
रिक्ष० ना० पु० ऋक्ष, रीछ।
रिक्षराज० } रिक्षेश० } ना० पु० ऋक्षराज, जाम्बवतादि।
री० अव्य० रे।
रींगना० अ० क्रि० कँटचाल, रेंगना।
रींधना० स० क्रि० पकाना।
रीछ० ना० पु० ऋक्ष, भालु।
रीझ० ना० स्त्री० चाह, इच्छा, सुरत, तृप्ति।

रीझना० अ० क्रि० प्रसन्न वा तृप्तहोना ।
रीठा० ना० पु० फल विशेष ।
रीठी० ना० स्त्री० छोटा रीठा ।
रीढ़० ना० स्त्री० पीठकी हड्डी ।
रीता० गु० खाली, शून्य ।
रीति० ना० स्त्री० चाल, चलन, प्रकार, कानून, दस्तावदह ।
रीर० ना० रीढ़, रीर ।
रिरियाना० अ० क्रि० बालककी रीतिसे रोना, फुफकुड़ाना, स० क्रि० गिड़गिड़ाना, खुशामद करना ।
रीस० ना० स्त्री० क्रोध ।
रुक० ना० पु० रोक, उनियाहट ।
रुकना० अ० क्रि० अटकना, बन्दहोना, ठहरना ।
रुकवैया० ना० पु० अटकाऊ ।
रुकाना० स० क्रि० अटकाना, ठहराना, रोकवाना ।
रुकाव० ना० पु० } अटकाव, ठहराव ।
रुकावट० स्त्री० }
रुक्म० ना० पु० सुवर्ण, चांदी, रुक्मिणीका भाई ।
रुक्मिणी० ना० स्त्री० श्रीकृष्णचन्द्रजीकी पट रानी विशेष ।
रुक्मकेश० ना० पु० रुक्मिणीजीका भाई ।
रुख० ना० पु० सनेत इशारह, आज्ञा, मुह ।
रुखाई० ना० स्त्री० घुड़की, तिखाई ।
रुखान० ना० पु० बढ़ई का अस्त्र विशेष ।
रुखाना० अ० क्रि० रूखापन होना, सुखाना, सूखना ।
रुखानी० ना० स्त्री० छोटा रुखान, गु० सूखीहुई ।
रुग्न० गु० टेढ़ा, रोगी ।
रुच० ना० स्त्री० रुचि ।
रुचना० अ० क्रि० भावना, अच्छालगना ।
रुचि० ना० स्त्री० मनोभिलाष, भोजनमें प्रवृत्ति, चाहत, शौक, गोरोचना ।
[illegible]० ना० पु० साईंदीखान, सोंचरलोन ।

रुज० ना० पु० रोग विकार ।
रुट्० ना० पु० क्रोध, गुस्सा ।
रुणि० ना० पु० शब्द ।
रुणित० गु० गुंजारित, शब्द करता भया ।
रुण्ड० ना० पु० शिर रहित शरीर ।
रुदन० ना० पु० रोदन, रोना ।
रुदित० गु० रोताहुआ ।
रुद्ध० गु० छेंका, रुका, बँधा ।
रुद्र० ना० पु० श्रीमहादेवजी ।
रुद्राणी० ना० स्त्री० पार्वती ।
रुद्रावतार० ना० पु० श्रीहनुमान्जी ।
रुद्री० ना० स्त्री० ११ बेलपत्र, ११ शीशीम ।
रुधिर० ना० पु० रक्त, लोहू, खून ।
रुधिरा० ना० स्त्री० केसर, जाफरान ।
रुपना० अ० क्रि० डटना, अड़ना ।
रुपया० ना० पु० रुपैया ।
रुपहरा } गु० रूपेका, जो रूपेसे बना है ।
रुपहला }
रुपी० गु० डगीहुई, अड़ी ।
रुपैया० ना० पु० चांदीकामुद्रा, १६ आनेका ।
रुरुक० ना० स्त्री० खुरासानी अजवाइन ।
रोखाना० स० क्रि० रोकना, दुखदेना ।
रुष्ट० गु० क्रुद्ध, क्रोधित ।
रुसना० अ० क्रि० रिसाना ।
रुह० ना० पु० उत्पन्न, जन्मित ।
रुहा० ना० स्त्री० कुम्भी तालाबकी ।
रुहो० ना० स्त्री० दूब घास ।
रूक्ष० गु० रूखा, रूढ़ा, खरखरा ।
रुक्षिगन्धक० ना० पु० सोचरलोन ।
रुइया० ना० पु० रुईका व्योपारी ।
रुई० ना० स्त्री० जो कपास से निकलती है ।
रूघट० ना० पु० मैल, मल, बाल, रोम ।
रूधना० स० क्रि० घेरलेना, अ० क्रि० व्याकुलता ।

रूख० ना० पु० वृक्ष, पेड़, बृक्ष।
रूखड़० ना० पु० योगी विशेष।
रूखड़ा० ना० पु० छोटा वृक्ष।
रूखन० ना० पु० पलुआ, रुखान।
रूखा० गु० सूखा, निरा, रुक्ष, स्नेहरहित।
रूखाई० ना० स्त्री० खरखराहट, खराई।
रूखानी० ना० स्त्री० टाकी, छनी।
रूखा० ना० स्त्री० खावर, गु० सूखी।
रूखे० गु० सूखे, बिनारस, उदास।
रूचना० अ० क्रि० रुचना।
रूच्य० गु० मनभावित, चाहता।
रूछ० गु० रुक्ष।
रूज० ना० पु० कीट विशेष।
रूझा० गु० जन्तु वा पक्षी जिसको रुज ■ ताता है।
रूठना० अ० क्रि० बिगड़ना, झगड़ना, रिसाना, मानकरना।
रूठनी० ना० स्त्री० लजरू, गु० मानवती, झगड़ालू।
रूठा० गु० रिसाना बिगड़ाहुआ।
रूठारूठी० ना० स्त्री० परस्पर बिगाड़।
रूढ़० ना० पु० कड़ा, करड़ा, कठोर।
रूढ़ि० न ■ पु० वह संज्ञा जो मिश्रित न हो।
रूप० ना० पु० आकार, मुख, चित्र ढब, चाल, सुन्दरता, तुल्य, शोभा।
रूपक० ना० पु० सदृश, तुल्य समान।
रूपजस्त० ना० पु० रांगा।
रूपमञ्जरी० ना० स्त्री० अप्सरा, सदा सुहागिन फूल विशेष।
रूपर्द्द० गु० स्वरूपवश्य
रूपरस० ना० पु० रूपा जो जलाया गया, रूप और रस।
रूपराशि० ना० स्त्री० सुन्दर स्त्री, अयन्त
रूपवती० सुन्दरी।
रूपवान्० गु० सुन्दर स्वरूप, सुघड़।
रूपहला० गु० जो रूपा से बना है।

रूपा० ना० पु० चांदी, रजत, ना० स्त्री० वेश्या, रूपवती।
रूपान्तर० ना० पु० दूसरारूप।
रूपी० गु० आकारवान्।
रूमी० ना० पु० रूमदेशीय मनुष्यादि।
रूमीमस्तगी० ना० स्त्री० औषधि विशेष।
रूरा० गु० अच्छा, सुन्दर।
रूसना० अ० क्रि० रिसाना, रूठना।
रूसी० ना० स्त्री० शिरका मैल, ना० पु० रूस देशीय।
रूक्षक० ना० पु० बाला औषधि विशेष।
रे० अव्य० अरे, हो।
रेंक० ना० स्त्री० गदहे का शब्द।
रेंकना० अ० क्रि० रेंकरना।
रेंगना० अ० क्रि० चलना, धीर चाल।
रेंट० ना० पु० रहट रेंटा।
रेंटा० ना० पु० पोटा, सिनक, नटा।
रेंड़० ना० पु०
रेंडा० ना० स्त्री० } एरण्ड वा उसका बीज।
रेंदा० ना० स्त्री० आगेररडी।
रेंदी० ना० स्त्री० छोटा खरबूजा।
रेख० ना० स्त्री० लकीर चिह्न, मारग, ललाट।
रेखना० स० क्रि० लकीरकरना, चिह्न बनाना।
रेखा० ना० स्त्री० रेख, लकीर।
रेखागणित० ना० पु० गणित विशेष।
रेखागति० ना० स्त्री० कर्मगति, प्रारब्धकी चाल।
रेचक० ना० पु० वह औषधि जिस से दस्त आते हैं, योग में वह क्रिया जिससे पवन को उतारते हैं।
रेचनी० ना० स्त्री० वनस्पती जो दस्त उपजावे।
रेचा० ना० स्त्री० कपाला।
रेट० ना० स्त्री० चिह्न, निशान।
रेणु० ना० स्त्री० धूलि प्रादि।
रेणुका० ना० स्त्री० परशुराम की माता गंगा जीका रेता, धूलि, बालू।

रेणुपित्तहा० ना० पु० पित्तपापड़ा।
रेत० ना० पु० वीर्य, बीज, बालू, ढीला।
रेत ० ना० पु० वीर्य, कामदेव।
रेतना० स० क्रि० सोहनकरना, छीलना, खोदना।
रेतल० } गु० जहां बहुत रेतहोवे।
रेतला० }
रेता० ना० पु० बालू, रेत, गु० छीलाभया।
रेताई० ना० स्त्री० रेतने का काम या दाम।
रेतियाना० स० क्रि० रेतना, चिकना करना।
रेती० ना० स्त्री० जहां अधिक रेतहो, रेतने का हथियार।
रेतीला० गु० बालूका, किरकिरा।
रेतुआ० ना० पु० रेतनेहारा।
रेफ० ना० पु० रकार के आगे का वर्ण।
रेर० ना० पु० शोर, हल्ला।
रेलना० स० क्रि० ठेलना, ढकेलना, पेलना।
रेलपेल० ना० स्त्री० बहुतात, सरसाई, भीड़।
रेला० ना० पु० धक्का, बार, पशुओं की पांति, दङ्गल, पेला, झपट, ठला।
रेवड़ी० ना० स्त्री० तिलमिश्रित मिठाई विशेष।
रेवत० ना० पु० राजा विशेष, रेवती का बाप।
रेवती० ना० स्त्री० सत्ताईसवां नक्षत्र, श्रीबलदेवजी की पत्नी।
रेवतीरमण० ना० पु० श्रीबलदेवजी।
रेवन्चीनी० } ना० स्त्री० औषधि विशेष।
रेवन्दचीनी० }
रेवा० ना० पु० नर्मदानद, ना० स्त्री० नदी विशेष।
रेह० ना० स्त्री० रेह।
रेहटू० ना० पु० खटिया।
रेही० ना० स्त्री० रेह।
रेहू० ना० स्त्री० ऊसर भूमिकी मिट्टी।
रैंकना० अ० क्रि० रेंकना।
रैन० } ना० स्त्री० रात, निशा।
रैनि० }
रैनिचर० ना० पु० निशाचर।
रैनिवर्ण० गु० काला, श्याम।
रैवत० ना० पु० मनु विशेष।
रोआई० ना० स्त्री० विलाप, हाहाकार।
रोआना० स० क्रि० रोलाना, सताना, कुढ़ाना, अ० क्रि० कुढ़ना, सिसियाना।
रोआं० ना० पु० रोम।
रोंगटी० ना० स्त्री० झगड़ा, छल, ठगविद्या।
रोंदना० स० क्रि० कुचरना।
रोपना० स० क्रि० लगाना, जमाना, गाड़ना।
रोक० ना० स्त्री० टोक, अटक, विघ्न, नकद।
रोकड़० ना० स्त्री० जो रुपया अपने पास जमा है।
रोकड़िया० ना० पु० रोकड़ रखनेहारा।
रोकथम० ना० स्त्री० ओट, आड़, बेड़ा।
रोकना० स० क्रि० घेरना, थामना, छेकना, अटकाना, बालवाल्ना।
रोकू० ना० पु० रोकनेहारा।
रोग० ना० पु० व्याधि, दुःख, विकार, बीमारी।
रोगरिपु० ना० पु० वैद्य, धन्वन्तरि, औषधि।
रोगहा० } गु० वैद्य, औषधि।
रोगहारी० }
रोगाह्वय० ना० पु० कूट औषधि।
रोगिया० } गु० व्याधी, दुःखी, बीमार, मरीज।
रोगी० }
रोच० ना० पु० खुशी।
रोचक० ना० पु० पाचक, जो रुचि उपजावे।
रोचन० ना० पु० तिलक, गोरोचन, मनभावन।
रोचनवक्त्र० ना० पु० कपाला।
रोचना० ना० पु० गोरोचना, तिलक, अ० क्रि० रुचना, भावना।
रोचिष० ना० पु० मनु विशेष।
रोज० } ना० पु० विलाप, रोना।
रोजड़ा० }

रोट० } नाο पुο मोटी रोटी, श्रीहनुमानजी
रोटा० } का मोटी रोटीका नैवेद्य।
रोटी० नाο स्त्रीο भोजन विशेष।
रोड़ा० नाο पुο बड़ा कंकर।
रोड़ी० नाο स्त्रीο छोटा कंकर।
रोदन० नाο पुο रोवाई, आंसू निकलना।
रोदसी० नाο स्त्रीο भूमि, आकाश।
रोध० नाο पुο तीर, तट, रोक, विरोध।
रोधी० गुο रोकनेहारा, घेरनेहारा, तटवाला।
रोना० अο क्रिο आंसूडालना, विलापना, उदास होना, नाο पुο विलाप, रोदन, शोक।
रोपक० नाο गुο जो रोपणकरे।
रोपण० नाο पुο वृक्षादि का लगाना।
रोपना० सο क्रिο रोपना, रोकना, अटकाना।
रोम० नाο पुο शरीर के बाल, ऊन।
रोमकर्ण० नाο पुο चौगड़ा, खरगोश।
रोमकूप० नाο पुο रोमकी जड़।
रोमपट० } नाο पुο रोमोंवस्त्र, यथा, कम्मल,
रोमवस्त्र० } दुशाला इत्यादि।
रोमश० नाο पुο डौंड़ा, तमालपत्र, सूअर।
रोमशफला० नाο स्त्रीο डौंड़ा।
रोमहर्षण० } नाο पुο रोम खड़े होना,
रोमाञ्च० } गद्गद।
रोरी० नाο स्त्रीο जिसका शिरमें टीका लगाते हैं, रोली।
रोलना० सο क्रिο रन्दाकरना, चिकनाना, धुना।
रोली० नाο स्त्रीο रोरी, चावल और हल्दी और फटकरी की मिलौनी जिसका लाल तिलक माथेपरलगाते हैं।
रोवना० अο क्रिο रोना, गुο रोनेहारा।
रोश० } नाο पुο क्रोध, दुःख,गुस्सह।
रोष० }
रोषण० नाο पुο कासला, पारा, क्रोध।
रोष० नाο पुο रीस।
रोसना० अο क्रिο रूठना।
रोहट० नाο स्त्रीο रोदन।
रोहण० नाο पुο राजा विशेष, रोहिणी का पिता।
रोहिणी० नाο स्त्रीο श्रीबलदेवजी की माता, चौथा नक्षत्र, बुधकी माता, हर्र, कुटकी।
रोहित० नाο पुο मत्स्य विशेष।
रोहिताश्व० नाο पुο राजा हरिश्चन्द्रका पुत्र।
रोहित्थ० नाο पुο मेथी।
रोहिये० सο क्रिο धारण करिये।
रोही० नाο पुο बरगद।
रोहू० नाο पुο मत्स्य विशेष।
रोहेलखण्ड० नाο पुο बांसबरेली के आस पासका देश।
रौंदना० } सο क्रिο पांवसे खूंदना या पांव
रौंधना० } से मींजना वा मसलना या मलना।
रौताई० नाο स्त्रीο लड़ाई, समर, युद्ध।
रौद्र० नाο पुο घाम, क्रोध, धूप, गुο भयानक, कठिन, नाο पुο शृंगारादि नवरस में से एक का नाम।
रौप्य० नाο पुο चांदी, रजत।
रौर० नाο पुο रौला, जल।
रौरव० नाο पुο नरकका खण्ड विशेष।
रौरा० सर्वο तुम्हारा।
रौला० नाο पुο धूम धाम, बखेड़ा, हुल्लड़।
रौव्य० नाο पुο मनु विशेष।
रौहिणीय० } नाο पुο श्रीबलदेवजी, बुध।
रौहणेय० }

[ ल ]

लकड़० नाο पुο काष्ठ, काठ, लट्ठ।
लकड़हारा० नाο पुο लकड़ी बेचनेहारा।
लकड़ा० नाο पुο गिरर, लकड़ीका बड़ाटुकड़ा।
लकड़ी० नाο स्त्रीο लाठी, काष्ठ, इन्धन, गुο कड़ा, कठिन।
लकीर० नाο स्त्रीο रेखा, धारी, डंडीर।
लकुट० नाο पुο छड़ी, लाठी।
लकुच० नाο पुο बड़हल।

लख० ना० पु० मायाका पसार, गु० जो देखा जावे मौजूदात, लाख।

लखन० ना० पु० लषण, लक्ष्मण।

लखनऊ० ना० पु० अवधदेश की राजधानी।

लखना० स० क्रि० देखना, समझना।

लखपति० }
लखपती० } गु० धनी, भाग्यवान्, जिस के पास लाखों रुपया हो।

लखलुट० गु० उड़ाऊ।

लखा० ना० पु० लाखों।

लखाऊ० गु० जनाऊ, दिखाऊ।

लखिया० ना० पु० देखनहारा।

लखेरा० ना० पु० लहेरा, लाख चढ़ानेहारा।

लखौटा० गु० जिसमें लाख लगाई गई।

लग० अव्य० तक, पर्यंत, समीप, ना० स्त्री० छड़ी।

लगचलना० अ० क्रि० साथ साथ चलना, जल्द चलना।

लगड़० ना० पु० पक्षी विशेष।

लगन० ना० स्त्री० लग्न।

लगना० अ० क्रि० होना, सटना, पचना, स्पर्शहोना, भिड़ना, मिलना, जलना, गु० लगुआ ना० पु० लगाव।

लगभग० अव्य० पास पास, निकट।

लगातार० गु० एकपर एक ताबड़तोड़।

लगाना० स० क्रि० उतराना, वासकरना, मिलाना, मिलाना, बन्दकरना, खेलना, बांधना, चिपकाना, चुगलखोरी करना।

लगाव० ना० पु० सहार, मेल, सम्बन्ध।

लगावट० ना० स्त्री० मिलान, गठाव।

लगुड़० ना० पु० लाठी।

लगुआ० }
लगूआ० } ना० पु० यार, धगड़।

लग्गा० ना० पु० स्नेह, माथा, बड़ा बांस।

लग्गी० ना० स्त्री० लोगबाग, लाठी।

लग्न० ना० स्त्री० निमित्त, पत्र, राशिका उदय काल, प्रेम, मित्रता, विवाह का दिन, मुहूर्त्त।

लग्नेष्ट० ना० पु० लग्नका ठीक।

लग्नेष्टित० गु० लग्न विचारित।

लग्नोत्सव० ना० पु० विवाहका आनन्द।

लघिमा० ना० स्त्री० सिद्धिविशेष।

लघिष्ठ० गु० पास, पासवाला, लगाहुआ।

लघुता० ना० स्त्री० छोटाई, हलकापन और शीघ्रता, जल्दी, रामचन्द्रिकाया यथा (कोटि भांतिन पौनते मनते महालघुता लसै, बैठके ध्वज अग्र श्रीहनुमंत अतक ज्यों हँसै)।

लंक० ना० पु० कटि, लङ्का, गु० ढेर, बहुत।

लंकना० ना० पु० लम्बा, चौगड़ा, शशा।

लङ्कनायक० }
लङ्कप० } ना० पु० लङ्काका राजा, रामचन्द्रिकाया यथा (लङ्कनायक को विभीषण देवदूषणको दहै)।

लंका० ना० स्त्री० उपद्वीप विशेष।

लङ्काधि० }
लङ्कापति० } ना० पु० रावण, लङ्काकाराजा।

लङ्किनी० ना० स्त्री० निशाचरी विशेष।

लङ्केश० }
लङ्केश्वर० } ना० पु० रावण, लंका का राजा।

लंग० }
लंगड़ा० } गु० पङ्गु, अपाहज।

लंगड़ाना० अ० क्रि० लंगकरना।

लंगर० ना० पु० नौकादि के ठहराने के लिये बड़ाभारी लोह, लंगड़ा, ढीठ।

लंगरी० ना० स्त्री० थाली।

लंगूचा० ना० पु० खाने की वस्तुविशेष।

लंगूर० ना० पु० वानरविशेष, हनुमान्जी।

लंगोट० }
लंगोटा० } ना० पु० काछ बांधने का योग वस्त्र, कौपीन।

लंगोटिया० ना० पु० जो लड़काईका यार है।

लंगोटी० ना० स्त्री० लंगोट।

लंघन० ना० पु० उपास, फाका, उल्लंघन, न मानना, नांघना।

लंघना० अ० क्रि० उलंघना, फांदना, नांघना।

लर्घनी० ना० स्त्री० उपासी, गु० उपासा, भूखा।
लचक० ना० स्त्री० विमकाहट।
लचकना० अ० क्रि० टेढ़ा होना।
लचका० ना० पु० धक्का, झोंक, नार विशेष।
लचकाना० स० क्रि० टेढ़ाकरना, धक्का देना, झुकाना।
लचना० अ० क्रि० टेढ़ाहोना।
लचलचाना० अ० क्रि० लजलजहोना, चिमड़ा होना।
लचर० ना० पु० धाका।
लचाना० स० क्रि० टेढ़ा करना।
लच्छा० ना० पु० फेंटी।
लच्छन० ना० पु० लक्षण।
लजलजा० गु० रासलसा, चिपचिपा।
लजलजाना० अ० क्रि० पिलपिला होना।
लजवाना० स० क्रि० सकोच कराना, शरमाना।
लजाना० अ० क्रि० सकोचना लज्जितहोना।
लजारू० } ना० स्त्री० लजावती पौधा
लजालू० } विशेष, गु० सकोची, लजीला।
लजियाना० अ० क्रि० लजाना।
लजीला० गु० लाजवन्त सकोची।
लज्जा० ना० स्त्री० लाज, सकोच हया।
लज्जावान्० गु० सकोचित लाजयुक्त।
लज्जित० अ० क्रि० लजायगा।
लज्जिनिका० ना० स्त्री० लजालू, बहया।
लज्जित० सकोचित, लाजयुक्त।
लट० ना० स्त्री० केश जो उलझगया हे।
लटक० ना० स्त्री० हिलन, मारवाड़ा प्रकार विशेष।
लटकन० ना० पु० गहना विशेष जो नर्थ में पड़ता है, फल विशेष, पक्षी विशेष, चौथी।
लटकना० अ० क्रि० हिलना।
लटका० ना० पु० टोना, झाड़फूंक, टोटका, चुटकुला।
लटकाना० स० क्रि० हिलगाना, टांगना।
लटकाव० ना० पु० टंगाव।
लटपटा० गु० चचल, छिलाड़, पगड़ी जो अनरीति से बान्धी है।
लटपटाना० अ० क्रि० लड़खड़ाना, टाघरहाना।
लटपटी० ना० स्त्री० टोमराई, लड़कई।
लटा० गु० दुर्बल, दुबला, पतला, सड़ा, लुच्चा।
लटाई० ना० स्त्री० परेती चर्खी, गु० दुबलापना
लटापटा० गु० ऐसा वैसा।
लटूरिया० } ना० स्त्री० छार केश जिन में
लटूरा० } लट पड़जाती है।
लटोरा० ना० पु० पक्षी विशेष।
लट्टू० ना० पु० भौंरा, फगी, मोहित।
लट्टूहोना० अ० क्रि० किसीपर मोहित होना।
लठ० ना० पु० सोंटा, लाठी।
लठालठी० ना० स्त्री० परस्परलाठी की लड़ाई।
लठियाना० स० क्रि० लगलगी करना, लाठी से पीटना।
लठ्ठर० ना० पु० गु० ढाला, ठढा।
लड़० ना० स्त्री० पद, पक्ति, लड़ी, यथा परत।
लड़कपन० ना० पु० शैशव, बालपना, लड़काई।
लड़कबुद्धि० ना० स्त्री० चिविक्षिपन, लड़के कीसी बुद्धि।
लड़का० ना० पु० बालक, पुत्र, बच्चा।
लड़काई० ना० स्त्री० } लड़कपन, बालकता,
लड़कापन० ना० पु० } शिशुता।
लड़खड़ाना० अ० क्रि० डगमगाना, लड़बड़ाना।
लड़ना० स० क्रि० झगड़ना, युद्धकरना।
लड़पड़ाना० अ० क्रि० लड़खड़ाना।
लड़ाई० ना० स्त्री० युद्ध, समर, झगड़ा।
लड़ाक० } गु० झगड़ालू, युद्धशाली, वीर।
लड़ाका० }

लड़ाना० स० क्रि० लड़ाई वा युद्ध करवाना, और लाड़ करना।
लड़ियाना० स० क्रि० पिराना, गूथना।
लड़ी० ना० स्त्री० मोतियों की सरैंच।
लड़ैता० गु० दुलार, बहुतप्यारा, ढीठ।
लड्डू० ना० पु० मोदक जो मोठआदिसे बनते हैं, मिठाई विशेष।
लढ़ा० ना० पु०
लढ़िया० स्त्री० } छकड़ा, लद्दू।
लढ़ी० ना० स्त्री० छागड़कड़ा, लढ़िया।
लण्ठ० ना० पु० मूर्ख।
लण्ड० ना० पु० लिंग, लौड़ा।
लण्डूरा० गु० लुण्डा बाड़ा, बन्धुहीन, अनाथ।
लत० ना० स्त्री० बुरीचाल, आदत।
लतना० स० क्रि० पाड़ी वा पाड़ेके साथ मसग होना।
लतरी० ना० स्त्री० पुरानी जूता, दालहनविशेष।
लता० ना० स्त्री० बल्ल, प्रियंगु, दाखका पाधा।
लताड़ना० स० क्रि० दौन्धूप कराना, हल करना, तुच्छ करना।
लताना० स० क्रि० पाडी से पाडेका मसग कराना।
लतिका० न० स्त्री० लता।
लतियां० गु० जिसको चालबुरी है, कुकर्मी।
लतियाना० स० क्रि० लात से मारना।
लती० गु० लतिया।
लतुआ० ना० पु० पटाकपड़ा।
लत्ता० ना० पु० पुरानाकपड़ा, चीथड़ा, पात, लात, रामचरित्रका (हनूमत लता हरी दई भूल्यो, लत्ता कपनालाहिल इन्द्र फूल्यो,)।
लत्ती० ना० स्त्री० लटकती डोरी, तरंग में जो लात, घोड़े की लात।
लथड़ना० अ० क्रि० काचड़ आदि में भीगजाना।
लथेड़ना० स० क्रि० कावड़ से भिगादेना।
लदना० अ० क्रि० बाभिल वा भराहोना।
लदनिया० ना० पु० लादनेहारा, लदनहारा, लदाव।
लदान० ना० पु० बोझ, भराव, लदाव।
लदाना० स० क्रि० बोझना, भरना, लादना।
लदाव० ना० पु० लदान, बोझ।
लदुआ० ना० पु० जो लादाजाता है।
लप० ना० पु० हाथ, मुट्ठी, हथेली, पसर।
लपक० ना० स्त्री० चटक, भभक झलक, झपट।
लपकना० अ० क्रि० लहकना भभकना जैसे बन, झपटना झपकना।
लपका० ना० पु० झपट कुर्ने, बुरीचाल।
लपकाना० स० क्रि० किसी वस्तु के लेने को हाथ बढ़ाना।
लपकी० ना० स्त्री० तपची, टाका, भरके विशेष।
लपची० ना० स्त्री० मछली विशेष।
लपझप० गु० फुर्तीला, चपल।
लपट० ना० स्त्री० सुगन्ध महक दहक, मित्रा।
लपटना० अ० क्रि० चिपटना एटना, सिमटना, लड़ना।
लपन० ना० पु० मुखी।रसा वास नगार, सम्बन्ध।
लपटाना० स० क्रि० मिलाना, चिपटाना सटाना, सगाना जकड़ना।
लपटी० ना० स्त्री० लपसी।
लपलप० गु० भपभप।
लपाट०
लपाटिया० } गु० मिथ्यावादी, महाभूटा।
लपाड़ी० ना० स्त्री० मिथ्या, मृष,झूठ।
लपाड़ू० गु० लपाटिया।
लपेट० ना० स्त्री० पर्त लड़, घाट।
लपेटा० ना० स्त्री० बट।

लपेटना० स० क्रि० बाँधना, बेठन लगाना, लीपना।
लपेटवा० गु० लपेटागया।
लप्पा० ना० पु० कपड़ा जो बादले से बिना है।
लबड़सबड़० ना० पु० बकझक, झूठ सच।
लबड़ा० ना० पु० झूठा, बकी।
लबनी० ना० स्त्री० मिट्टी का पात्र जिसमें ताड़ी चुआते हैं।
लबलब० ना० पु० पथरी, हलद्द, उल्लू।
लबलबा० गु० चिपचिपा, लजलजा।
लबार० ना० पु० बकवादी, झूठा, गप्पी।
लबीं० ना० स्त्री० खांड का जलाव जब चीनी बनाने को पकाते हैं।
लबेदा० ना० पु० सोंटा, लठ विशेष।
लबेरा० ना० पु० फल वा वृक्ष विशेष, लभेरा।
लब्ध० गु० प्राप्त, उपार्जित।
लब्धि० गु० प्राप्ति।
लभेरा० ना० पु० वृक्ष वा उसका फल विशेष।
लभ्य० गु० मिलनहारा, मिलने के योग्य।
लमछड़ा० गु० ऊंचा, लम्बा।
लम्पट० गु० झूठा, असत्य, रसेरख, बुटखेल, परस्त्रीगामी, व्यभिचारी।
लम्ब० ना० पु० समूह, सुधीरेता, ऊचाव।
लम्बकर्ण० ना० पु० शशा, चौगड़ा, खरगोश।
लम्बा० गु० ऊंचा, दीर्घ, बड़ा।
लम्बाई० स्त्री० }
लम्बान० ना० पु० } ऊंचाई, दीर्घपन।
लम्बाना० स० क्रि० लम्बाकरना, बढ़ाना।
लम्बित० गु० जो लटकायागया।
लम्बियाकरना० अ० क्रि० कलोल करना, कुदकना।
लम्बी० ना० स्त्री० गु० ऊंची, बड़ी।
लम्बीसांसभरना० अ० क्रि० रोना, बिलाप करना।
लम्बू० गु० लम्बा।
लम्बोदर० ना० पु० श्रीगणेश जी।
लम्मा० ना० पु० चौगड़ा, शशा।
लय० ना० पु० प्रलय, नाश, टेर, ताल, स्वर, बिनाश, अत्यन्तस्नेह, ना० स्त्री० चितवन।
लर्रो० ना० पु० फर्रा, आगी।
ललक० ना० स्त्री० लहर, तरंग, नम्रता।
ललकना० अ० क्रि० चढ़ना, धावाकरना, नम्रता करना।
ललकाना० स० क्रि० झगड़ा उठाना, लड़ाना, नम्रकरना।
ललकार० ना० स्त्री० हांक, पुकार।
ललकारना० स० क्रि० पुकारना, हांकना और लड़ाई मांगना, प्रचारना।
ललगण्डा० ना० पु० बानर, कपि।
ललचाना० अ० क्रि० तरसना, जीलगारहना, स० क्रि० तरसाना।
ललना० ना० स्त्री० खिलाड़ नारि।
लला० ना० पु० छोकरा, लौंडा।
ललाट० }
ललार० } ना० पु० माथा, कपाल, प्रारब्ध, पेशानी।
ललित० ना० स्त्री० रागिनी विशेष, गु० सुन्दर, अच्छा, लौकता भया।
ललिता० ना० स्त्री० स्त्री, अलबेल, देवी प्रसिद्ध श्रीराधिका की सखी विशेष।
ललिया० ना० स्त्री० स्त्री।
ललियाना० स० क्रि० फुसलाना, बहलाना, अ० क्रि० गिड़गिड़ाना, तमतमाना।
लल्ली० ना० स्त्री० छोकरी, लौंडी, लड़की, गु० ढीला, नपुंसक मनुष्य।
लल्लोपत्तो० ना० पु० चापलोसी, खुशामद।
लव० ना० पु० अंश, क्षण, श्रीसीताजी का योग पुत्र विशेष।
लवंग० ना० पु० लौंग, वृक्ष विशेष।
लवण० ना० पु० लोन, नमक।
लवणसिन्धु० ना० पु० खारी समुद्र।
लवणाम्बु० ना० पु० समुद्र, खारीपानी।
लवणासुर० ना० पु० लवनासुर, दैत्यकानामहै।

लवणोद० ना० पु० समुद्र खारीजलका।
लवमात्र० गु० अव्य० थोड़ीदेर, पलभर।
लवा० ना० पु० बटेर पक्षी।
लवाई० ना० स्त्री० थोड़े दिनकी व्यानीगाय।
लष्टम्पष्टम्० गु० उलटापलटा।
लशुन० ना० पु० लहसुन।
लषण० ना० पु० श्रीलक्ष्मणजी।
लषणपुर० ना० पु० लखनऊ नगर विशेष।
लस० ना० स्त्री० चिपचिपाहट।
लसकना० अ० क्रि० लजलजा होजाना, गीला होना।
लसना० अ० क्रि० सोहना, सजना, फबना, चमकना।
लसलसा० गु० चिपचिपा, लसवाला।
लसलसाना० अ० क्रि० लसलसाहोना।
लसित० गु० शोभित, साक्षात्।
लसियाना० अ० क्रि० चिपचिपाहोना, लस लसा होना।
लसी० ना० स्त्री० लस।
लसीला० गु० जिसमें लसहोवे।
लसोड़ा० ना० पु० फल विशेष जिस में लस होती है।
लस्सी० ना० स्त्री० लसी, दूध और पानी।
लहंगा० ना० पु० घेंघरा, घंघरिया।
लहक० ना० स्त्री० चमक, झलक।
लहकना० अ० क्रि० हिलना, चमकना, भभकना, पिचकारी खाना।
लहकाना० स० क्रि० पिचकारी से मारना, चमकाना, दहकाना, दरकाना।
लहकारना० स० क्रि० पुचकारना, थपथपाना करना।
लहकारट० ना० स्त्री० चमकाहट दहकाहट।
लहकीला० गु० चमकीला, भड़कीला।
लहकौर० } ना० स्त्री० कौर जो दुलहा
लहकौरर० } दुलहन् खाता है, इसे कहारी का विवाह में खिलाते हैं।
लहना० स० क्रि० पाना, खाना, अ० क्रि० फलना, काम आना, ना० पु० उधार, धर्ता, प्रारब्ध।
लहबर० ना० पु० तोता विशेष।
लहबेरा० ना० पु० पौधा विशेष।
लहर० ना० स्त्री० तरंग, हिलोर, सांपके विषकी जो तरंग आती है।
लहरबहर० ना० स्त्री० सुभाग, सम्पत्ति।
लहराना० अ० क्रि० लसलसाना, हिलकोरना।
लहरालगाना० स० क्रि० टालना, उधार धारे करना।
लहरिया० गु० जो लहरकी रीतिपर होवे।
लहरी० गु० तरंगी, तरल, चोंचला।
लहलहा० गु० विकसित, प्रफुल्लित, हरा।
लहलहाना० अ० क्रि० खिलना, फूलना, हराहोना।
लहलोट० गु० जो उधार लेकर फिर न देवे।
लहसुन० ना० पु० कन्द विशेष।
लहसुनिया० ना० पु० रत्न विशेष।
लहाछेह० ना० स्त्री० शीघ्रता, जल्दी।
लहास० } ना० स्त्री० नाव बांधनेकी रस्सी।
लहासा० }
लहियत० क्रि० पाता है या पाते हैं।
लहुरा० ना० पु० शीघ्रता, जल्दी।
लहू० ना० पु० लाहू, रुधिर, खून।
लहूआ० ना० पु० पौधा विशेष।
लहौर० ना० पु० लाहौर।
लहौरी० गु० जो लाहौर का है।
लक्ष० ना० पु० सौ हजार, १०००००, लाख, वह लाख जिसकी नहीं गणना है।
लक्षण० ना० पु० चिह्न, रूप, लक्षणजी।
लक्षत० क्रि० विलोकत, देखत।
लक्षित० गु० प्रकाशित, जो देख पड़ता है।
लक्ष्मण० ना० पु० रामचन्द्रजीके छोटे भाई।
लक्ष्मणा० ना० स्त्री० सारस पक्षी, श्रीकृष्ण की पटरानी विशेष, शोभा कान्ति।

लक्ष्मी० ना० स्त्री० सम्पत्ति वा धन, कमला, रमा।
लक्ष्मीफल० ना० पु० श्रीफल, बिल्व, बेल।
लक्ष्य० गु० जो देखाजावे, ना० स्त्री० लक्ष्मी, निशाना।
लाई० ना० स्त्री० धान का लावा, क्रि० जराई।
लांघना० स० क्रि० फांदना, कूदना।
लाकृति० ना० स्त्री० बड़ा आकार, रूप।
लाख० ना० पु० लक्ष, लाह, लाखा जिसकी चूड़ी बनती है।
लाखना० स० क्रि० लाख लगाना।
लाखी० ना० स्त्री० लालरंग जो लाख से निकालते हैं।
लाग० ना० पु० बैर, शत्रुता, द्वेष, स्नेह, छोह, भाव, मोल, नगचारी, खोर, कसूर, भेद।
लागत० ना० स्त्री० दाम, मोल।
लागना० अ० क्रि० लगना।
लागी० ना० स्त्री० चाह, स्नेह, छोह।
लागू० गु० चाहनेहारा, पिछलगा।
लाघव० ना० पु० आरोग्य, क्षेमकुशल, हलकाई, सूक्ष्मता, उसीसमय, जल्दी, शीघ्र।
लांगल० ना० पु० हल।
लांगली० ना० पु० किसान, नारियल, श्रीबलदेव जी।
लांगूल० ना० पु० लोम, पुच्छ, पूंछ।
लांगूली० ना० पु० कौंचबीज, बानर।
लाज० ना० स्त्री० लज्जा, सकोच, हया।
लाजना० अ० क्रि० लाज करना।
लाजवन्त० गु० लजीला, सकोची, बुधवन्त।
लाजा० ना० स्त्री० खीला।
लाझा० ना० पु० लस।
लाञ्छन० ना० पु० दोष, पाप, चिह्न, कलङ्क।
लाट०
लाठ० } ना० स्त्री० स्तम्भ, खम्भा।
लाठी० ना० स्त्री० लकड़ी, छड़ी।
लाड़० ना० पु० प्यार, दुलार।
लाड़ला० गु० प्यारा, दुलारा।
लाड़ली० ना० स्त्री० प्यारी, दुलारी।
लाडू० ना० पु० लड्डू।
लात० ना० स्त्री० पांवकी मार, टांग, पांव।
लातिन्० ना० स्त्री० भाषा विशेष।
लाद० ना० स्त्री० बोझ।
लादना० स० क्रि० बोझना।
लादिया० ना० पु० बोझनेहारा।
लादी० ना० स्त्री० छोटीलाद, धोबी के कपड़ेकी गठरी।
लादू० गु० जो लादने के योग्य वा लादागया।
लाना० स० क्रि० ले आना, अनाना, उपजाना, ब्याना।
लापाक० ना० पु० शृगाल, गीदड़।
लाफना० अ० क्रि० कूदना, उचकना।
लाभ० ना० पु० प्राप्ति, उपार्जन, फल, नफा।
लाय० ना० पु० अग्नि।
लार० ना० स्त्री० थूक, मुखका पानी, राल।
लारी० ना० स्त्री० लार।
लाल० गु० दुलारा, प्रिय, रक्तवर्ण, ना० पु० बालक, रत्न विशेष, पक्षी विशेष।
लालच० ना० पु० लोभ, तृष्णा, अदेख।
लालची० गु० लोभी, आपकामी।
लालड़ी० ना० स्त्री० माणिक चुन्नी।
लालन० ना० पु० बालक, ना० स्त्री० लालना।
लालबुझक्कड़० ना० पु० मूर्ख जो अपने तईं ज्ञानवान् जानता है।
लालमधु० ना० पु० सहिंजना वृक्ष।
लालसा० ना० स्त्री० इच्छा, चाह, तृष्णा, चोहत।
लाला० ना० पु० वैश्यादिकों की पदवी, कायस्थ विशेष जो बालक पढ़ाता है।
लालाद्रिक० ना० पु० प्रारब्धाधीन।
लालित्य० ना० पु० मनोहरता, कोमलता, चमक।
लाव० ना० पु० रस्सी, लहास।

लीला०, ना० स्त्री० क्रीडा, विहार, खेल, चरित्र, गु० नीलवर्ण।
लीलाइव० / लीलावत्० } गु० ज्यालहीमें लीलाके प्रकार।
लीलावती० ना० स्त्री० गणित की पुस्तक विशेष।
लुक० ना० पु० गिरनहारा, तारा, लूक।
लुकना० अ० क्रि० छिपना।
लुका० गु० गुप्त।
लुकाञ्जन० ना० पु० अञ्जनविशेष जिसके लगाने से मनुष्य अदृश्य हो जाता है।
लुकाव० गु० गुप्तहुआ, छुपा, ना० स्त्री० छिपाव।
लुकोना० अ० क्रि० छिपना, स० क्रि० छिपाना, गुप्त करवाना।
लुकावना० स० क्रि० छिपावना, गुप्तकरवाना।
लुगाई० ना० स्त्री० औरत, स्त्री।
लुंगा० ना० स्त्री० मधुककड़ी।
लुगी० ना० स्त्री० धोती विशेष।
लुच० गु० निरा नग्न।
लुचई० ना० स्त्री० पूरीविशेष।
लुचपन० ना० पु० नष्टता, अधमाई, शुहदपन।
लुच्चई० ना० स्त्री० लुचपन, कुकर्म।
लुचा० ना० पु० कुकर्मी, लुचपन करनेहारा।
लुजलुजा० गु० लसलसा।
लुंज० / लुंजा० } गु० अपाहिज, लूला, हाथोंसे हीन।
लुटना० अ० क्रि० लूटहोजाना, लूटजाना।
लुटवैया० ना० पु० लुटेरा।
लुटाना० स० क्रि० गवाना, उड़ाना, लूट करवाना।
लुटिया० ना० स्त्री० छोटालोटा।
लुटेरा० / लुटेरू० } ना० पु० लूट करनेहारा, उड़ाऊ।
लुट्टस० ना० पु० लूट, बिगाड़, सत्यानाश।
लुड़का० ना० पु० कानका भूषणविशेष।
लुड़खना० / लुढ़कना० } अ० क्रि० टमगना, गिरते जाना।
लुदना० अ० क्रि० लुढ़कना।
लुढ़ाना० स० क्रि० गिरादना, उगराना।
लुदिया० ना० स्त्री० छाग लोंद।
लुदियाना० स० क्रि० कपड़े को लका करके दूसरे बार सीना।
लुण्डा० गु० बांड़ा, पुच्छहीन।
लुतरा० ना० पु० बकवादिया, उधर की इधर और इधर की उधर करन हारा।
लुपरी० ना० स्त्री० भोजनविशेष।
लुपलुप० ना० पु० चमक दमक।
लुप्त० गु० गुप्त, लूट, नाश।
लुब्ध० गु० लालची, लोभी।
लुब्धक० ना० पु० बधिक, लुब्धा, लम्पट।
लुभाना० स० क्रि० ललचाना, जीभगाना।
लुम्पक० ना० पु० राजाविशेष, नाशक।
लुम्पित० गु० छिपायागया, नाशित।
लुहण्डा० ना० पु० लोहेका पात्रविशेष।
लुहरा० ना० पु० लोग।
लुहांगी० ना० स्त्री० लाठी जिसमें लोहालगा होता है।
लुहार० ना० पु० लोहकार, जातिविशेष।
लुहारिन० ना० स्त्री० लुहार की जोरू।
लू० ना० स्त्री० ज्येष्ठ बैशाख की गरम वायु।
लूआट० गु० लूट।
लूक० ना० पु० अग्निकी लुकेठी, पतिततारा।
लूकट० गु० अधजला।
लूकटी० ना० स्त्री० कुरेल्नी, छोगलूकर।
लूकना० अ० क्रि० लू से जलना।
लूकधाई० ना० स्त्री० अगवाड़ी, वहीं २ दीवालीको जलाकर घरके बाहर डालते हैं।
लूका० ना० पु० जलती हुई चिनगारी।
लूख० ना० स्त्री० आँच, लुका।
लूट० ना० स्त्री० वस्तु का बरबस छीनना।

